वातश्लेष्मकृतंहन्तिशोथंवृषणसंभवम् ॥ ८१ ॥ शार्ङ्ग० खं० २ अ० २। क्षौद्रेणत्रिफलाकाथः पीतोमेदोहरःस्मृतः॥शीतीभूतंतथोष्णांबुमेदोहृत्क्षौद्रसंयुतम् ॥ ८२ ॥ शार्ङ्ग० खं० २ अ० २। त्रिफलारग्वधक्काथश्शर्कराक्षौद्रसंयुतः ॥ रक्तपित्तहरोदाहपित्तशूलनिवारणः ॥ ८३ ॥ शा० खं० २ अ० २। त्रिफलायारसः क्षौद्रयुक्तोजयतिकामलाम् ॥ शार्ङ्गधरेणचोक्तत्वाच्छ्लोकोयंरचितोमया ॥ ८४ ॥ मृतायास्त्रिफलायष्टिचूर्णमधुघृतान्वितम् ॥ दिनांतेलेढिनित्यंसरतौचटकवद्भवेत् ॥ ८५ ॥ इति ग्रंथांतरात् ॥

भाषानुवाद—अब त्रिफलाके अनुपान वर्णन करतेहैं— १ हरीतकी ( हर्ड २ बहेडे ४ आवलेके योग को त्रिफला कहतेहैं, अथवा १ भाग हर्ड उससे दून वहेडा—उससे दुना आवला इनके योगको त्रिफला कहतेहैं ॥ ७९ ॥ त्रिफला चूर्णको नित्य सेवन करनेसे शोथ—प्रमेह—विषमज्वर—कफ—पित्त—कुष्ठ इन सबक नाश होताहै और अग्निदीप्त होतीहै तथा रोगरहित वह मनुष्य होकर अप पूर्णायुको प्राप्त होताहै और उसका वलवीर्य नित्य वार्द्धतही होजाताहै इस त्रिफलाचूर्णको नित्य रात्रि समय सहत और घीके सग यदि सेवन करे समस्त नेत्ररोग दूर होजातेहैं ॥८०॥ और त्रिफलाके क्वाथको गोमूत्र सग पीने वादी तथा कफसे उत्पन्न भई पोतोंकी शोथ (सूजन) भी दूर होजातीहै ॥८ त्रिफला क्वाथ सहत सग पिलानेसे मेदोवृद्धि दूर करताहै और इसी प्र गरम पानीभी ठढाहोनेपर सहत सग पीनेसे मेदका नाश करताहै ॥८२॥ य त्रिफलाके क्वाथको वहेडेकी भीतरकी गुठली ( मींगी वीजा ) शर्करा और स सग पिलावे तो रक्तपित्त दाह और पित्तशूल ये सव दूरहोय ॥ ८३ ॥ ये शार्ङ्गधरके २ रे खडके २ रे अध्यायमे लिखाहै. यदि त्रिफल

क्काथको केवल सहत सग पिलावे तो कामला दूर होय ऐसाभी शार्ङ्गधरजीने अपने ग्रथमे कहीं लिखाहै इस लिये हमने यहा श्लोक बनाकर लिखाहै ॥ ॥८४॥ त्रिफला चूर्ण सहत, घी और कातिसार इन तीनोके सग नित्य रात्रिको सेवन करे तो वह पुरुष मैथुन ( स्त्रीसग ) जैसे चटक ( लाल ) मुनियाके सग करताहै तैसे करे अर्थात् कभी थके नहीं ॥ ८५ ॥

इति श्रीमत्पडितज्ञारसरामात्रिरचितेसुभाषानुवादविभूषितेऽनुपानदर्पणेऽन्नौषध्यनुपानविवेककथने चतुर्थः प्रमोद ॥ ४ ॥

---

अथातोमृत्युञ्जयादिरसानांधातूपधातूनाञ्चानुपानविवेकंव्याख्यास्यामः ॥१॥ मृत्युर्विनिर्जितोयस्मात्तेनमृत्युंजयोरसः॥मधुनालेहनंप्रोक्तंसर्वज्वरनिवृत्तये ॥ २ ॥ दध्युदकानुपानेनवातज्वरनिवर्हणः ॥ आर्द्रकस्यरसैःपानंदारुणेसन्निपातके ॥ ३ ॥ जम्बीरद्रवयोगेनह्यजीर्णज्वरनाशनः॥ अजाजीगुडसंयुक्तोविषमज्वरनाशनः ॥ ४ ॥ रसेन्द्रसारसंग्रहेज्वराधिकारेचोक्तमिदम् ॥

भाषानुवाद—अब इसके आगे मृत्युजयादि रसोंका तथा सप्त धातु और उपधातुवोका अनुपानविवेक वर्णन करेंगे ॥ १ ॥ मृत्युको जीतनेसे मृत्युजय रस कहलायाहै, मृत्युजय रसको मधु ( सहत ) सग देनेसे सब प्रकारके ज्वर दूर होतेहै ॥२॥ दहीके जल सग देनेसे वातज्वरका—अदरकके रससग देनेसे भयकर सन्निपात का ॥ ३ ॥ जबीरद्रव—( जबीरीका यत्रसे निकालाहुआ अर्क) सग देनेसे अजीर्णज्वरका और जीरा व गुडसग देनेसे मृत्युजय रस विषम ज्वरका नाश करताहै ॥ ४ ॥ ऐसा रसेन्द्रसारसग्रहमें ज्वराधिकारमें लिखाहै ॥

अथवसन्तकुसुमाकररसस्यानुपानानि ।

शिलाजतुमधूपर्णैः क्षयगदेपुसर्वेष्वपिप्रमेहराजिरात्रिभिस्तनमधुशर्कराभिस्सह ॥ सितामलयजद्

वैर्महतिरक्तपित्तेऽथवासितामधुसमन्वितैर्वृषभपल्ल-वानांद्रवैः॥ ५॥ त्रिजातगजचन्दनैरपिचतुष्टिपुष्टिप्रदोमनोभवकरः परोवमिषुशंखपुष्पीरसैः॥ अभीरुरसशर्करामधुभिरम्लपित्तामयेपरेपुतुयथोचितंननुगदेषुसंयोजयेत्॥६॥उक्तमिदंग्रन्थांतरे॥

भाषानुवाद—अब वसन्तकुसुमाकर रसके अनुपान वर्णन करतेहैं-शिलाजीत और कालीमिरचके चूर्ण सहित सहतमें मिलाकर देनेसे समस्त क्षयरोगोंका—हलदी,सहत और मिश्रीसग देनेसे समस्त प्रमेहोंका-मिश्री और चंदनके क्राथसग देनेसे अथवा मिश्री,मधु और अडूसेके रससग देनेसे अत्यत वढेहुवे रक्तपित्तका वसतकुसुमाकर रस नाश करताहै ॥ ५ ॥ त्रिजात ( तज—पत्रज—इलायची ) गजपीपल और चदनके साथ वसन्तकुसुमाकरको सेवन करानेसे तुष्टि ( हर्ष ) पुष्टि ( प्रबलता ) को देताहै और कामदेवको वढाताहै, शखाहोलीके रससग देनेसे वमनका शतावरीके रस मिश्री और सहतसग देनेसे अम्लपित्तका वसतकुसुमार नाश करता है उक्त रोगोंसे अन्यरोगोंमें वैद्यने अपनी बुद्धयनुसार अनुपानोंकी योजना करनी चाहिये ॥ ६ ॥ ऐसा ग्रंथातरमे लिखाहै ॥

अथ लोकनाथरसस्यानुपानानि ।

अरुचौनिस्तुषंधान्यंघृतभृष्टंसशर्करम् ॥ दद्यात्तथाज्वरेधान्यंगुडूचीक्राथमाहरेत् ॥ ७ ॥ उशीरवासकक्राथंदद्यात्समधुशर्करम्॥रक्तपित्तेकफेश्वासेकासेचस्वरसंक्षये ॥ ८ ॥ अग्निभृष्टजयाचूर्णमधुनानिशिदीयते ॥ निद्रानाशेऽतिसारेचग्रहण्यांमंदपावके॥ ९ ॥ सौवर्चलाभयाकृष्णाचूर्णमुष्णजलैःपिवेत्॥शूलेजीर्णेतथाकृष्णामधुयुक्ताज्वरेहिता ॥ १० ॥ प्लीहोदरेवातरक्तेछर्द्यांचैव

गुदांकुरे ॥ नासिकादिषुरक्तेषुरसदाडिमपुष्प जम् ॥ ११ ॥ दूर्वायास्स्वरसंनस्यंदद्याच्छर्करयायुतम् ॥ कोलमज्जाकणंबर्हिपक्षभस्मसशर्करम् ॥ १२ ॥ मधुनालेहयेच्छर्दिहिक्काकोपस्यशान्तये ॥ विधिरेषप्रयोज्यस्तुसर्वास्मिन्पोटलीरसे ॥ १३ ॥ मृगांकेहेमगर्भेचमौक्तिकाख्येरसेतथा॥ इत्ययंलोकनाथाख्योरसःसर्वरुजोजयेत् ॥ १४ ॥ शार्ङ्ग० खं० २ अ० १२ ॥

भाषानुवाद—अब लोकनाथरसके अनुपानोंको वर्णन करतेहैं । लोकनाथ रसको अरुचिरोगमें निस्तुष धान्य ( छिलेहुवे धनियो को घीमे भूजिके उसमे शक्कर मिलाकर उसके संग देवे, ज्वरमे धनिया और गुरचके काथसंग देवे ॥ ७ ॥ रक्तपित्त—कफ—श्वास—कास—और स्वरभंग इनरोगोमें सहतशक्करयुक्त वासा और अडूसेके काथसंग देवे ॥ ८ ॥ निद्रानाश अतिसार—संग्रहणी और मन्दाग्निमे सेकीहुई भांगके चूर्णको सहतमे मिलाकर उसके संग रात्रिके समय देवे ॥ ९ ॥ शूल और अजीर्णमे सोचरनोंन हींग और पीपलके चूर्णसंग उष्ण-जलसे देवे,ज्वरमें सहत और छोटीपीपलसंग देवे ॥ १० ॥ प्लीहोदर—वातरक्त—उलटी- गुदांकुर और नकसीर ( नासिकासे रक्त गिरना ) इन रोगोंमें दाडिम-पुष्परससंग देवे ॥ ११ ॥ तथा नासिकासे रुधिरस्रावमे दूबका रस शक्कर सहित नाकमे सुघावे, बेरकी मींगी पीपल—मोरपखके चदवोकी भस्म इन सबका महीनचूर्ण शर्करा सहित ॥ १२ ॥ सहतमें मिलाकर इसके संग लोकनाथ रसको उलटी ( वांति ) रोग और हुचकीमे देवे तो इन अनुपानोंसे उक्त समस्तरोगोका यह लोकनाथरस नाश करताहै, जैसी अनुपानविधि लोकनाथरसकी कहीहै वेसीही पोटलीरसकी ॥ १३ ॥ मृगांककी और मौक्तिकरसकी भी जानो, यह लोकनाथरस समस्त रोगोंको दूर करनेवाला है ॥ १४ ॥ ऐसा शार्ङ्गधरसंहिताके दूसरे खंडके १२ वे अध्यायमे लिखाहै ॥

अथ स्वर्णमालिनीवसन्तरसस्यानुपानानि ।

जीर्णज्वरेधातुगतेऽतिसारेरक्तान्वितेरक्तजदृष्टि-
रोगे ॥ घोरेव्यथेपित्तकृतेऽथरोगेवलप्रदोदुग्धयुतं
चपथ्यम् ॥ १५ ॥ वसन्तोमालिनीपूर्वःसर्वरोग
हरः शिशोः ॥ गर्भिण्यादेयमेतच्चजयन्तीपुष्पकै
र्युतम् ॥ सर्वज्वरहरंश्रेष्ठंगर्भपालनमुत्तमम्॥१६॥
ग्रंथांतरेचोक्तमिदम् ॥

भाषानुवाद–अव स्वर्णमालिनीवसन्त ( जिसे अनभिज्ञ लोग सुवर्णवसन्त मालतीभी कहतेहैं उस ) के अनुपानोको वर्णन करतेहैं–स्वर्णमालिनिवसन्तको छोटी पीपल और सहत्त सग सेवन करनेसे जीर्णज्वर धातुगतज्वर रक्तातिसार अत्यन्त पीडायुक्त रक्तज नेत्ररोग और पित्तजनित सर्व रोग दूर होकर वलयुक्त वह मनुष्य होजाताहै इससे दुग्ध युक्त पथ्य देना चाहिये ॥ १९ ॥ यह स्वर्ण-मालिनीवसन्त रस उक्त अनुपानसेही वालकोंके रोगोको दूर करताहे और जयन्ती पुष्पके साथ देनेसे गार्भिणी स्त्रीके ज्वरको दूर करके गर्भकी रक्षा कर-ताहे ॥ १६ ॥ ऐसा ग्रथान्तरमें लिखाहै ॥

अथ वृहन्मालिनीवसन्तरसस्यानुपानानि ।

वल्लप्रमाणंमधुपिप्पलीभ्यांजीर्णज्वरेधातुगतेप्रदेयः॥
छिन्नोद्भवासत्त्वसितायुतश्चसर्वप्रमेहेषुचयोजनीयः॥
॥ १७ ॥ कृच्छ्राऽश्मरींनिहन्त्याशुमातुलुंगार्द्रकद्रवैः ॥
रसोवसन्तनामायंमालिनीपदपूर्वकः ॥ १८॥ भैष
ज्यसारामृतसंहितायामुक्तम् ॥

भापानु०–अव वृहन्मालिनीवसन्तरसके अनुपानोंको वर्णन करतेहैं– रत्तीभर वृहन्मालिनीवसन्तरसको सहत और छोटी पीपलके सग सेवन करानेसे जीर्णज्वर और धातुगतज्वर दूर होय गुरच ( गिलोय ) सत्त्व और मिश्रीसे

देनेसे प्रमेहमात्र दूर होय ॥ १७ ॥ अदरकका रस और बिजोरेके रसके साथ देनेसे मूत्रकृच्छ्र और पथरी दूर होय ॥ १८ ॥ यह बृहन्मालिनीवसन्तरस भैषज्यसारामृतसंहितामें लिखाहै ॥

अथ पाशुपतरसस्यानुपानानि ।

तालमूलीरसेनैवह्युदरामयनाशनः ॥ मोचारसेनातिसारंग्रहणीतक्रसैंधवैः ॥ १९॥सौवर्चलकणाशुंठीयुतश्शूलंविनाशयेत् ॥ अर्शांसिहन्तितक्रेणपिप्पल्याराजयक्ष्मकम् ॥ २० ॥ वातरोगंनिहंत्याशुशुण्ठीसौवर्च्चलान्वितः ॥२१॥ शर्कराधान्ययोगेन श्लेष्मरोगश्चतत्क्षणात् ॥ अतः परतरोनास्तिधन्वंतारिमतोरसः ॥ २२ ॥ रसेन्द्रसारसंग्रहेऽजीर्णाधिकारेचोक्तम् ॥

भाषानुवाद–अब पाशुपतरसके अनुपानोंको वर्णन करतेहैं–तालमूलीके रससग उदररोगका–मोचरससग अतिसारका–छाछ और सैंधनोंन सग संग्रहणीका ॥१९॥ सोंचरनोंन–पीपल और सोंठ सग शूलका केवल छाछसग अर्श (मसे–मूलव्याधि–बवासीर) का छोटीपीपल सग राजयक्ष्मा (क्षयी) का ॥२०॥ सोंठ और सोंचरनोंन सग वातरोगका–मिश्री और धनियेसग पित्तरोगका॥२१॥ छोटीपीपल और सहत सग देनेसे कफरोगका पाशुपतरस नाश करताहै, इससे उत्तम कोई दूसरा रस नहींहै इसे धन्वतरिजीने सर्वोत्तम रस मानाहै॥ २२ ॥ ऐसा रसेंद्रसारसंग्रहमे अजीर्णाधिकारमें लिखाहै ॥

अथ पर्पटीरसस्यानुपानानि ।

सहिंगुजीरकव्योषैश्शमयेद्ग्रहणींरसः ॥ दशमूलांभसावातज्वरंत्रिकटुनाशकम् ॥२३॥ज्वरंमधुकक्वाथेनपंचकोलेनसर्वजम्॥यक्ष्माणंमधुपिप्पल्यागोमूत्रेणगुदांकुरान् ॥२४॥ शूलेचैरंडतैलेनपाण्डु

शोथंसगुग्गुलुः ॥ कुष्टानिभंगभल्लातवाकुचीपञ्च निंबकैः ॥ २५ ॥ धत्तूरबीजसंयोगान्महोन्मादवि नाशिनी ॥ अपस्मारंनिहन्त्याशुव्योपनिंवदलै स्सह ॥ २६ ॥ स्तनंधयशिशूनांतुनितरांपर्पटीहि ता ॥ पथ्यायाश्चूर्णसंयुक्ताव्याधींश्चान्यान्सुदुस्त रान् ॥ २७ ॥ ग्रंथांतरेचेदमुक्तम् ॥

भाषानुवाद—अब पर्पटीरसके अनुपानोंको वर्णन करतेहैं—हींग—जीरा और त्रिकटु ( सोंठ मिरच पीपल ) सग देनेसे सग्रहणीको दशमूलके काथ संग देनेसे वातज्वरको त्रिकटु सग देनेसे कफको ॥२३॥ मुलहटीके सारसग देनेसे ज्वरको पचकोलके काढे सग देनेसे सब प्रकारके ज्वरको सहत और छोटी पीपल सग देनेसे क्षयीको गोमूत्र सग देनेसे अर्शको ॥२४॥ एरड तेल सग देनेसे शूलको गुग्गुल सग देनेसे पाडु और शोथको भगरा भिलावा बावची ओर नींबका पचांग इनके सग देनेसे कोढको॥२५॥धत्तूरेके बीजों सग देनेसे उन्मादको त्रिकटु और नींबके पत्तो सग देनेसे मृगीको पर्पटी रस दूर करता है ॥२६॥ यह रस दूध पीनेवाले वालकोंको अत्यत हितकारीहै और हिडेंके चूर्ण सग सेवन करनेसे यह पर्पटी रस अनेक प्रकारकी व्याधियोका नाश करताहै ॥ २७ ॥ ऐसा ग्रथातरमे लिखाहै ॥

अथ जयाजयन्त्योरनुपानानि ।

जयन्तीवाजयावाथक्षीरैः पित्तज्वरापहा ॥ मुद्गा मलकयूषेणपथ्यंदेयंघृतंविना ॥ २८ ॥जयन्तीवा जयावाथसक्षौद्रमारिचान्विता ॥ सन्निपातज्वरंह न्तिरसश्चानंदभैरवः ॥२९॥ जयन्तीवाजयावाथ विषमज्वरनुद्घृतैः॥सर्वज्वरंमधुव्योपैर्गवांमूत्रेण शीतकम् ॥ ३० ॥ चन्दनस्यकषायेणरक्तपित्तज्व

रापहा ॥ जयंतीवाजयावाथमाक्षिकेणचकास जित् ॥ ३१ ॥ जयन्तीवाजयावाथतण्डुलोदकपानतः ॥ अश्मरींहन्तिनोचित्रंमूत्रकृच्छ्रन्तुदारुणम् ॥ ३२ ॥ जयन्तींवाजयांवाऽथगोमूत्रेणयुतां पिवेत् ॥ हन्त्याशुकाकणंकुष्ठंसुलेपेनचतद्द्रुतम् ॥३३॥ द्विनिष्कंकेतकीमूलंपिष्ट्वातोयेनपाययेत् ॥ जयंतीवाजयावाथमेहंहन्तिसुराह्वयम् ॥ ३४ ॥ जयन्तीवाजयावाथ मधुनामेहजिद्भवेत् ॥ लोध्रमुस्ताभयात्तुल्यंकट्फलंचजलैःसह ॥ ३५॥ काथयित्वापिवेच्चानुमधुनासर्वमेहजित् ॥ जयंतीवाजयावाथगुडैःकोष्णजलैःपिवेत् ॥ ३६ ॥ त्रिदोषोत्थंहरेद्गुल्मं रसश्चानंदभैरवः ॥ जयंतीवाजयाहन्तिशुंठ्यासर्वभगंदरम् ॥ ३७ ॥ जयंतीवाजयावाथ तक्रेणग्रहणीप्रणुत् ॥ जयंतीवाजयावाथरसश्चानंदभैरवः ॥ ३८ ॥ रक्तपित्तेत्रिदोषोत्थेशीततोयेनपाययेत् ॥ जयन्तीवाजयावाथभृंगद्रावैर्निशांध्यनुत् ॥ ३९ ॥ जयन्तीवाजयावाथधृष्टास्तन्येनचांजयेत् ॥ स्रावणंसर्वदोषोत्थंमांसवृद्धिंचनाशयेत् ॥ ४० ॥ कृत्स्नमिदं सुकरसेन्द्रसारसंग्रहेज्वराधिकारे ॥

भाषानुवाद—अब जयाजयन्ती वटीके अनुपानोंको वर्णन करतेहै-जया तथा जयन्ती वटी दूधके संग देनेसे पित्तज्वरका नाश करतीहै, इसपर घृत विनापथ्य मूंग और भातको यूषसाथ देना चाहिये ॥ २८ ॥ काली मिरच और सहत संग जया तथा जयन्तीको देनेसे सन्निपातज्वर दूर होय और इसी अनु-

पानसे आनदभैरव रसभी सन्निपातका नाश करताहे ॥ २९ ॥ घृतसग विषम ज्वरका त्रिकटु चूर्ण और सहत सग समस्त ज्वरमात्रका गोमूत्र सग शीतज्वरका ॥३०॥चदन क्वाथसग रक्तपित्तज्वरका सहतसग खांसीका॥३१॥ दूध सग पाडु और शोथका चावलोंके पानीसंग देनेसे पथरी और मूत्रकृच्छ्रका जया तथा जयती वटी नाश करती है॥ ३२ ॥ यदि जया अथवा जयतीको गोमूत्र सग सेवन करावे और गोमूत्रमें घसकर कुष्ठपर लेप लगावे तो काकणकुष्ठ दूर होय ॥३३॥ दो निष्क ( ८ मासे ) केतकी मूलको पानीमें पीसकर उसके संग जया तथा जयतीको देवे तो सुराप्रमेह दूर होय॥३४॥ सहतसग अथवा लोद नागर-मोथा हर्ड और कट्फल ॥३५॥ इनके मधुयुत क्वाथ सग जया तथा जयतीका सेवन करानेसे समस्त प्रमेह मात्र दूर होय गुड और कुछ२ गरम पानीके सग जया या जयतीका सेवन करानेसे ॥३६॥ त्रिदोषज गुल्म दूर होय, और इसी अनुपानसे आनदभैरव रसभी नाश करताहे. जया तथा जयतीको सोंठ सग देनेसे भगदर मात्र दूर होय॥३७॥जया तथा जयतीका छाछ सग सेवन करानेसे सग्रहणी दूर होय जयन्ती जया तथा आनदभैरव ॥३८॥ इनमेंसे किसी एकको ठढे जलके साथ देवे तो त्रिदोषज रक्तपित्त दूरहोय और जया तथा जयन्तीको भगरेके रस सग देनेसे रतोंधीका नाश होय॥३९॥जया तथा जयन्तीको स्त्रीके दूधमें घसकर नेत्रमें लगानेसे नेत्रस्राव मासवृद्धि और सर्व दोषज कर्णरोगभी दूरहोय ॥ ४० ॥ ये सब रसेंद्रसार सग्रहमें ज्वराधिकारमे लिखाहे ॥

अथ सुवर्णभस्मानुपानानि ।

मत्स्यपित्तस्ययोगेनस्वर्णतत्कालदाहाजित् ॥ भृ
ङ्गयोगाच्चतद्वृष्यंदुग्धयोगाद्बलप्रदम् ॥ ४१ ॥ पुन
र्नवायुतंनेत्र्यंघृतयोगेरसायनम् ॥ स्मृत्यादिकृ
द्वचायोगात्कान्तिकृत्कुंकुमेनच ॥ ४२ ॥ राजय
क्ष्माणंपयसानिर्विष्याचविषंहरेत् ॥ शुण्ठीलवंग
मरिचैस्त्रिदोषोन्मादहारकम् ॥ ४३ ॥ मध्वाम
लकचूर्णन्तुसुवर्णचेतितत्त्रयम् ॥ प्राश्यारिष्टगृही

**तोऽपिमुच्यतेप्राणसंकटात् ॥शंखपुष्प्या वयोर्थंच विदार्य्याचप्रजार्थकः ॥ ४४ ॥ इति ग्रंथांतरात् ॥**

भाषानुवाद--अब सुवर्णभस्मके अनुपान वर्णन करतेहैं—स्वर्ण भस्म मत्स्य-पित्ता औषधीके साथ सेवन करनेसे तत्क्षण दाहको दूरकरे भगरेके रससग सेवन करनेसे स्त्रीप्रसग ( मैथुन—सभोग--सहवास ) मे हितप्रद होय दुग्ध सग सेवनसे बल बढावे ॥ ४१ ॥ साठीके साथ नेत्रोंको हित करे घृतसग सेवनसे वयस्थापन—आयु—बल—बुद्धिकी वृद्धि और समस्त रोगनिवृत्ति करे वचके साथ सेवनसे बुद्धि बढावे केशर सग सेवनसे काति ( तेज ) को करे ॥ ४२ ॥ दुग्धसग राजयक्ष्मा (क्षयी ) को हरे निर्विषी निर्विष सग विषरोगको और सोठ--लोंग—काली मिरचीके साथ सेवनसे त्रिदोषजन्य उन्माद ( खपतीपने ) को दूर करे ॥ ४३ ॥ आमलेके चूर्ण और सहत सग स्वर्णभस्म सेवन करनेसे प्रवल व्याधिगृहीत रोगीभी प्राणसकटसे छूट जावे अर्थात् आरोग्य होय शखाहुलीके साथ सेवन करनेसे आयु बढावे और विदारीकदके साथ सेवनसे स्वर्णभस्म पुत्रप्रद होताहै ॥ ४४ ॥ ऐसा ग्रथातरमें लिखाहै ।

अथ रौप्यभस्मानुपानानि ।

**भस्मीभूतंरजतममलंतत्समंव्योमभानुः सर्वैस्तुल्यंत्रिकटुरसवरंसारमाज्येनयुक्तम् ॥ लीढंप्रातः क्षपयतिनृणांयक्ष्मपाण्डूदरार्शश्श्वासान्कासान्नयनतिमिरंपित्तरोगानशेषान् ॥ ४५ ॥ इति ग्रन्थांतरात् ॥**

भाषानुवाद —अब रौप्य (चादीकी)भस्मके अनुपान वर्णन करतेहै चादीकी भस्म समान अभ्रक और ताम्रभस्म लेवे और इन सबके समान त्रिकुटाका रस अथवा चूर्ण लेवे और इन सबमे कुछ अनुपानानुसार लोह भस्म योजित करके इन सबको घृतमें मिला कर प्रातःकाल सेवन करे तो क्षयी—पाडु—अर्श—श्वास—कास नेत्रोका तिमिर और पित्तरोग ये सब दूर होयँ ॥ ४५ ॥ ऐसा ग्रथातरमें लिखाहै ॥

इतऊर्ध्वमथताम्रभस्मानुपानानीतः प्रागनेकायुर्वेदीयग्रंथाशयान्मन्निर्म्मिताः श्लोकाः ॥ दाहं शर्करयाहन्त्यनिलंपित्तंचश्रेष्ठया ॥ त्रिजातेनप्रमेहांश्चगुल्मान्क्षारेणहन्तिवै ॥ ४६ ॥ कासेकफेवासकस्यरसेत्र्यूषणसंयुते ॥ श्वासेपद्माविश्वयुतं क्षयजिद्गिरिजेनवै ॥ ४७ ॥ रजतंभस्मीभूतंक्षीणे पयसासदासमंपेयम् ॥ पलभोजिनांचपुंसांपिशितरसेनभिषजाथवादेयम् ॥ ४८ ॥ मृतरौप्यं वराकृष्णासंयुतंनात्रसंशयः ॥ यकृत्प्लीहहरंप्रोक्तं यथाबलहराबला ॥ ४९ ॥ शोफेपृथ्वीकेनदेयंसुवैद्यैः पांडौमंडूरेणसार्द्धंचतूर्णम् ॥ भस्मीभूतंरौप्यमाज्येनयुक्तंज्ञेयंकांतिक्षुत्करंविस्त्रसाहम् ॥ ५० ॥

भापानुवाद—अब इसके आगे ताम्रभस्मके अनुपानसे पूर्व जितने श्लोकहैं वे सब अनेक वैद्यक ग्रथोंके मतसे हमने वनाये हैं—मिश्री सग दाहका—त्रिफला सग वात और पित्तका—तज, पत्रज इलायचीके चूर्णसंग प्रमेहका—क्षार सग गुल्मका ॥४६॥ सोंठ—मिरच और पिप्पलीके चूर्ण युक्त अडूसेके रससग कासी और कफका भारगी और सोंठ सग श्वासका और शिलाजीत सग रौप्यभस्म क्षयीका नाश करताहैं॥४७॥क्षीणतामें रौप्यभस्म दुग्धके साथ पिलावे और मास भक्षण करनेवाले मनुष्योंको क्षीणतामे मासरसके साथ रौप्य भस्म वैद्य देवे तो क्षीणता दूर होय॥४८॥त्रिफला और छोटी पीपलके चूर्णसहित रौप्यभस्म यकृत और प्लीहारोगका नाश करताहै जैसे क्रीडासे पुरुषके वलका नाश स्त्री कर देती है तैसे ॥ ४९ ॥ शोथरोगमे पुनर्नवा ( साठी ) के साथ और पाडुमें मडूरके सग रौप्यभस्मको वैद्यने देना चाहिये और घृतयुक्त रौप्यभस्म काति तथा क्षुधाकी वृद्धि और जरा [ वुढापे ] का नाश करताहे ॥ ५० ॥

अथ ताम्रभस्मानुपानानि ।

दुग्धंखण्डश्चानुपानंप्रदद्यात्साज्यंभोज्यंत्याज्यम
म्लेनयुक्तम् ॥ वीर्यपुष्टिंदीपनंदेहदार्ढ्यंदिव्याह
ष्टिर्जायते कामरूपम् ॥ ५१ ॥ पूर्वैर्वास्मतसा
लोक्यवैद्यैश्चाधुनिकैर्बुधैः ॥ स्वबुद्ध्यादापयेत्ता
म्रंरोगनाशनवस्तुभिः ॥५२॥ इतिग्रंथान्तरात् ।

भाषानुवाद.–अब ताम्रभस्मके अनुपान वर्णन करतेहै-एक रती ताम्रभस्म लेमरसके रस संग सहत और घृतयुक्त नित्य सेवन करेके ऊपरसे मिश्रीयुक्त दूध पीवे तथा घृतयुक्त मिष्टपकान्न खावे और खट्टे पदार्थोंको न खावे तो वीर्यपुष्ट–अग्नि दीपन देहदृढ-दिव्यदृष्टि और कामदेवके समान सुंदरता होय ॥५१॥ ताम्र-भस्मको समस्तरोगोपर छोटी पीपल और सहत संग देवे अथवा प्राचीन वैद्योंके मतानुसार अपनी बुद्धिसे रोगनाशक वस्तुओंके साथ आधुनिक वैद्यने ताम्रभस्मको देना चाहिये ऐसा ग्रंथांतरमे लिखाहै ॥ ५२ ॥

अथ वङ्गभस्मानुपानानि ।

जातीफलेनेतिकरोतिपुष्टिंवक्रेसुगंधिस्फटिकेनचो
क्तम् ॥ प्राचीनवैद्यैर्मृतरङ्गकोऽतःश्लोकोमयाऽ
यंरचितोऽत्रनूनम् ॥ ५३ ॥ तुलसीपत्रसंयु
क्तः प्रमेहंनाशयेद्ध्रुवम् ॥ घृतेनपांडुरोगंचटंक
णैर्गुल्मनाशनम् ॥ ५४ ॥ निशयारक्तपित्त
घ्नमधुनाबलवृद्धिकृत् ॥ खंडयासहपित्तघ्नंनाग
वल्ल्याचबन्धनम् ॥ ५५ ॥ पिप्पल्याचाग्निसां
द्यत्वंनिशयाचोर्ध्वश्वासहृत् ॥ चंपकस्वरसेनैव
दुर्गंधिंनाशयेद्ध्रुवम् ॥ ५६ ॥ निंबकस्वरसेना
द्यंदेहेदहनशांतये ॥ कस्तूरीसंयुक्तवंगभक्षणा

क्षीर्यरोधकृत् ॥ ५७ ॥ खदिरक्राथयोगेनचर्म्म पाक्षिमलैस्सह ॥ पूगीफलेनसार्द्धंवाऽजीर्णनाशयतेक्षणात् ॥ ५८ ॥ नवनीतसमायुक्तमास्थिजीर्णं नवंभवेत् ॥ दुग्धसार्द्धंभवेत्तुष्टिर्जययास्तंभनंभवेत् ॥ ५९ ॥ लशुनैर्वातजांपीडांनाशयेन्नात्रसंशयः ॥ समुद्रफलसंयोगान्निर्गुण्ड्यासहभक्षणात् ॥ ६० ॥ कुष्ठंनाशयतेक्षिप्रंसिंहनादेमृगा इव ॥ आघाटजटिकायोगात्षण्ढत्वंनाशयेद्ध्रुवम् ॥ ६१ ॥ देवपुष्पस्यसंयोगात्समुद्रफलयोगतः ॥ नागपत्ररसैर्लेपाल्लिंगवृद्धिःप्रजायते ॥ ६२ ॥ गोरोचनलवंगेनतिलकान्मोहनंभवेत ॥ एरंडजटिकायोगेघर्षयित्वाचवंगकम् ॥ ६३ ॥ लेपयेच्चललाटेवैतदाशीर्षगदंजयेत् ॥ कौब्जेऽपामार्गमूलेनप्लीहेटंकणसंयुतम् ॥ ६४ ॥ रसोनतैलयुङ्नस्यमपस्मारानिषूदनम् ॥ पुत्राप्त्यैरासभीक्षीरैस्तक्राढ्यंवातगुल्मनुत् ॥ ६५ ॥ यवानिकायुतं वातेवाजिगंधायुतंतुवा ॥ जलोदरेत्वजाक्षीरसंयुतंगुणकृद्भवेत् ॥ जातीफलाश्वगंधाभ्यांकटिपीडानिवारणम् ॥ ६६ ॥ इति ग्रंथांतरात् ॥

भाषा०—अब वंगभस्मके अनुपान वर्णन करतेहैं प्राचीन वैद्योंने ऐसा कहाहै—कि वंगभस्म जायफलके संग पुष्टता और कपूरके संग मुखमें सुगंधि करताहै इसलिये हमने यहां यह श्लोक बनाकर लिखा है॥ ५३ ॥ तुलसीपत्र संग प्रमेहका घृतसंग पाण्डुका—सुहागे संग गुल्मका ॥ ५४ ॥ और हलदी संग देनेसे वंग

भस्म रक्तपित्तका नाश करताहै,सहतसग देनेसे बल बढताहै मिश्री सग पित्तका नागरवेलके पानसग दहक जकडनेका॥५५॥पिप्पली सग अग्निमंदका-हलदी सग ऊर्ध्व श्वासका--चपाके रससग दुर्गंधिका॥५६॥और निंबके या नींबूके रस सग दाहका नाश करताहै,कस्तूरीके सग वगभस्म सेवनसे वीर्य्यस्तभ होताहै ॥५७॥ खैरके क्वाथ और पक्षिमल सग देनेसे चर्म्मरोगका-सुपारीसग अजीर्णका॥५८॥ और मक्खन सग अस्थिजीर्ण (हड्डियोंकी जीर्णता) का नाश करताहै, दुग्ध सग तुष्टि और भाग सग देनेसे वगभस्म स्तभन करताहै ॥५९॥ लहसुनसग वातव्याधि समुद्रफल और सभालूके सग देनेसे ॥६०॥ कुष्ठका और चिरचिट्टाकी जडके साथ देनेसे नपुसकताका नाश करताहै ॥६१॥ लौंग—समुद्रफल और वगभस्मको नागरवेलके पानके रसमें खलकरके लिंगपर लेप करे तो लिंग वृद्धि होय ॥६२॥ वगभस्मको गोरोचन और लवगमे मिलाकर तिलक करनेसे समोहन होय और एरडमूलसग वगभस्म घसकर ॥६३॥ ललाटपर लगानेसे शिरपीडा दूरहोय, कुब्ज (कुबडेपनके) रोगमें ऊगा (आधाझाडे) की जड सग तापतिल्लीमें सुहागेके सग ॥६४॥ यदि लहसुनके तैलमें वगभस्म मिलाकर नास देवे तो मृगी (अपस्मार) दूर होय, पुत्र प्राप्तिके लिये गधीके दूध सग वायगोलेमें छाछसग ॥६५॥ वादीमें अजवान अथवा आसगध सग जलोदरमें बकरीके दूध सग और कटि (कमर) के दुखनेमें जायफल और आसगध सग वगभस्म देना चाहिये ॥६६॥ ऐसा ग्रथातरमे लिखा है ॥

अथ जसदभस्मानुपानानि ।

शृणुसखेजसदस्यवदाम्यहंसुखकरंह्यनुपानमरंवरम ॥ विविधतंत्रमतंसुविचार्यवैनिधनगस्यगदापहरंनृणाम् ॥ ६७॥ जसदभस्मजयेत्त्रिसुगंधिनानुसखेत्रिसलोद्भवसामयम् ॥ हरतिशालिहिंसिनतथाज्वरंसहमृदुच्छदयालघुसायुजम्॥६८॥शिखरदीप्ययुतंशमयेज्ज्वरंजसदभस्मसखेशृणुशीत

जम् ॥ रुधिरजंत्वातिसारगदंवमिंकणसितायुतमा शुनिहन्तिवै ॥६९॥ मथरसेनधनंजयमन्दतांनय नरोगमथोषसिचांजितम् ॥ सृणिकयाध्रुवमाशुस खेथवाहरतिगोहविषाप्रतनेनवै ॥७०॥ सुभसितं ह्यशितंजसदंयदालघुनिहन्तिचमेहगदंतदा ॥ अ हिलतादलयुक्तमिदंसदासहसखेसहिषीहविषा- थवा ॥ ७१ ॥ शिखरदीप्यकणैश्चसशर्करैर्हरातिशू लगदंहिभयानकम् ॥ सहकवोष्णयवानिकयास खेजयतिचाशुविबंधगदध्रुवम् ॥ ७२ ॥

भाषानुवादः—जसदभस्मअनुपान—हे मित्र ! मनुष्यके रोग हरनेवाला और सुख करनेवाला जो जसदभस्मका अनुपान उसे मैं अनेक ग्रथोंके मतको विचा- रके वर्णन करताहू तू सुन ॥ ६७ ॥ तज, पत्रज और इलायचीके साथ त्रिदो- षका चावलोंके हिम और खर्जूरके साथ पित्तज्वरका जसदभस्म नाश करताहै ॥ ६८ ॥ हे मित्र ! औरभी सुनिगे लवग और अजवान सग शीत ज्वरका तथा जीरा और शक्कर सग जसदभस्म रक्तातिसार और वमन ( उलटी ) का शीघ्रही नाश करताहै ॥ ६९ ॥ अग्नी ( अग्निमथ ) के रससग मदाग्निका और प्रा- न काठ या सींगुके सग अथवा पुराने गोघृत सग अजन करनेसे नेत्ररोगका जसदभस्म नाश करताहै ॥ ७० ॥ हे मित्र ! ताम्बूल ( नागरबेलके पान ) सग अथवा भैंसके घीसग सेवन करनेसे जसदभस्म शीघ्रही प्रमेह ( परमा ) का नाश करताहै ॥ ७१ ॥ शर्करासहित लवग अजवान और जीरे साथ भयानक शूल तथा अजवान और कुछ उष्णपानी सग विबन्धरोग ( मलकी रुकावट करनी ) का जसदभस्म नाश करताहै ॥ ७२ ॥

अथ नागानुपानानि ।

मृतंनागंवायुंहरतिमहमायुश्चमिनया शिरोरोगं वाहंम्यनचिमधनेत्रामयमरम ॥ प्रलापंसन्तापं

विविधगदतापंजयतिवै सखे देयं वैद्यैर्ननुगदग णेऽन्येस्वमतिना ॥ ७३ ॥

भाषानु०--अब नागभस्मके अनुपान वर्णन करतेहैं—मिश्री साथ वातपित्त पीडा दाह अरुचि नेत्ररोग प्रलाप सन्ताप और अनेक रोगजन्य पीडाको भस्म दूर करता है और हे मित्र ! इनसे व्यतिरिक्त रोगोपर वैद्योने अपनी बुद्धिसे विचारके अनुपानके साथ नागभस्मको देना चाहिये ॥ ७३ ॥

अथ लोहानुपानानि ।

लोहंमृतंसर्वगदेषुदेयंसदासुवैद्यैश्चपलेनसाकम् । भार्ङ्गीमधुव्योषयुतंजयेद्वैकृत्स्नंतथाधातुविकार साशु ॥७४॥ पुनर्नवाक्काथयुतश्चपाण्डुमेहंनिशा- क्षौद्रयुतंजयेद्वै ॥ कणामधुभ्यामथवानराणांशै- लेययुक्तंननुमूत्रकृच्छ्रम् ॥७५॥ नूनंकफंगंधर सेन्द्रमाक्षिकैस्सार्द्धंचतुर्जातिसितान्वितंजयेत्॥ वैरक्तपित्तंमृतलोहमाशुकंकुर्य्यात्पुनर्भूपयसात- थावलम् ॥ ७६ ॥ द्राक्षाकणासिंहकमाक्षिकैः कृताश्वासंजयेद्वैगुटिकासुखेधृता ॥ पारावतस्या थमृतस्यसेवनान्मर्त्योभवेच्चास्यहीनविग्रहः ॥ ॥ ७७ ॥ जसदानुपानादारभ्यलोहानुपानपर्य्य न्तंसत्कृतिरियंज्ञेयाऽनेकायुर्वेदीयग्रंथाशयात् ॥

भाषा०—अब लोहभस्मके अनुपान वर्ण करते हैं—वैद्योने लोहभस्मको सब रोगोंगे समस्त मस्वा।र शुद्ध पारे संग अथवा पारदभस्म संग सदा देना चाहिये और भारंगी—सहत—त्र्योष ( सोंठ-मिरच-पीपल) इन सहित लोहभस्म समस्त धातुविकारको दूर करताहै ॥ ७४ ॥ पुनर्नवा ( साटी ) के क्वाथ संग पाण्डुको हल्दी और सहत संग अथवा पीपल और सहत संग प्रमेहको और

शिलाजीत सग मूत्रकृच्छ्रको लोहभस्म दूर करताहै ॥ ७५ ॥ शुद्ध गंधक शुद्ध पारा और सहत सग कफका तज-पत्रज- इलायची-नागकेशर और मिश्री सग लोहभस्म रक्तपित्तका नाश करता है और साँठी ( पुनर्नवा ) के चूर्णयुक्त दूध सग बलवीर्यकी वृद्धि करताहै ॥ ७६ ॥ दाख ( मनुक्का ) पीपल अरुषा और सहत सग लोहभस्मकी गोली बनाकर मुखमें रखनेसे सब प्रकारका श्वास दूर होजाताहै और सर्वदा ताम्बूलादियुक्तानुपान सग लोहभस्मके सेवनसे मनुष्य रोगरहित आरोग्यसहित होजाताहै ॥ ७७ ॥ जसदभस्मके अनुपानसे लेकर लोहभस्मानुपानतक ये सब श्लोक मैंने अनेक वैद्यक ग्रन्थानुसार बनायेहैं ॥

अथ स्वर्णमाक्षिकानुपानानि ।

**अनुपानंवराव्योषंतीक्ष्णंसाज्यंहिमाक्षिकम् ॥ ७८ ॥**

भाषानुवादः—अब स्वर्णमाक्षिकके अनुपान वर्णन करतेहैं—त्रिफला ( हर्ड- बहेडा—आमला ) व्योष ( सोंठ-मिरच-पीपल ) केवल काली मिरच मक्खन और सहत ये सोनामक्खीके अनुपान हैं अर्थात् किसी रोगपर सोनामक्खी को देना हो तो उक्तवस्तुओंके साथ दे ॥ ७८ ॥

अथ रौप्यमाक्षिकानुपानानि ।

**व्लीदोव्योमवरान्वितोविमलकोयुक्तोघृतैस्सेवितोहन्याद्दुर्भगकृज्ज्वराञ्श्वयथुकं पांडुप्रमेहारुचिम् ॥ मूलार्तिग्रहणीश्चशूलमतुलंयक्ष्मामयं कामलां सर्वान्पित्तमरुद्भवान्किमपरैर्योगैरशेषामयान् ॥ ७९ ॥ त्रिफव्योषवराज्येनविमलःसेवितोयदि ॥ भगंदरादिकारोगानृणांगच्छन्तिदुस्सगः ॥ ८० ॥ इति ग्रंथांतरात ॥**

भाषा०—अब रौप्यमाक्षिकके अनुपान वर्णन करतेहैं—अभ्रक—त्रिफला— और घी मक्खनके साथ रूपामक्खीकी भस्मको खानेसे—स्वल्पका नाश

करनेवाली जरा ( बूढापन ) शोथ पाडु-प्रमेह-अरुचि-अर्श ( बवासीर ) संग्रहणी-भयकरशूल-राजयक्ष्मा ( क्षयी ) कामला ( पीलिया ) और सर्व पित्तज तथा वातज रोग दूर होते हैं, इसी प्रकार पृथक् २ अनुपानोंसे रूपामक्खीकी भस्म समस्त रोगमात्रोंको दूर करतीहै ॥ ७९ ॥ तथा सिगियाविष–त्रिकटु त्रिफला और घीके साथ रूपामक्खीकी भस्म सेवन करनेसे भगदर आदि असाध्य रोगभी दूर होय ॥ ८० ॥ ऐसा ग्रथांतरमें उक्त अनुपान लिखे हे ॥

अथ तुत्थानुपानानि ।

**घृतेनकण्डूविषकुष्ठरोगास्तांबूलयोगेनकफंतथो ग्रम् ॥ कृमिंकृमिघ्नेनचतुत्थभस्मक्षौद्रांजितंनेत्र गदंजयेद्वै ॥ ८१ ॥ सत्कृतिरियम् ॥**

भाषानुवादः–गोघृत या माखनसग–कडू ( खाज ) विष और कुष्टोको तांबूल सग कफको वायविडग साथ कृमिको तुत्थभस्म दूर करताहै और महत सग नेत्रोमें आंजनेसे नेत्ररोगोंका नाश करताहै ॥ ८१ ॥ यह श्लोक वैद्यक ग्रंथाशयानुसार मेरा बनाया हुवाहै ॥

अथ शिलाजत्वनुपानानि ।

**एलापिप्पलिसंयुक्तंमासमात्रंतुभक्षयेत् ॥ मूत्र कृच्छ्रंमूत्ररोधंहन्तिमेहंतथाक्षयम् ॥ ८२ ॥ स र्वानुपानैःसर्वत्ररोगेषुविनियोजिते ॥ जयत्यभ्या सतोनूनंतांस्तान्रोगान्नसंशयः ॥ ८३ ॥**

भाषानुवाद –अब शिलाजीतका अनुपान कहतेहैं–छोटी इलायची और पीपलके सग एकमहीने पर्यन्त शिलाजीतका सेवन करनेसे मूत्रकृच्छ्र, मूत्ररोध, प्रमेह और क्षय, ये सब दूर होयँ ॥ ८२ ॥ और इनसे व्यतिरिक्त रोगोंपर विचारपूर्वक पृथक् २ अनुपान सग शिलाजीतका सेवन करनेसे रोगमात्र दूर हो जातेहैं ॥ ८३ ॥ ऐसा ग्रंथान्तरमें लिखाहै

१ तुत्थको लोकमें–नीलाथूथा तथा तूतियाभी कहतेहैं ।

अथ पारदभस्मानुपानानि ।

पिप्पलीमरिचैः शुंठीभारंगीमधुनासह॥कासश्वासप्रशमनः शूलस्यचविनाशनः ॥ ८४ ॥ हरिद्राशर्करासार्द्धंरुधिरस्यविकारनुत् ॥ त्र्यूषणंत्रिफलावासा कामलापाण्डुरोगजित् ॥ ८५ ॥ शिलाजतुलथैलाचसितोपलसमन्वितः ॥ मूत्रकृच्छ्रेप्रशस्तोयंसत्यंनागार्जुनोदितम् ॥८६॥ लवंगंकुसुमंपत्रीहिंगुलंचाकलंकरा॥पिप्पलीविजयाचैवसमान्येतानिकारयेत् ॥८७॥ कर्पूरादहिफेनानिनागाद्भागार्द्धकंक्षिपेत् ॥ सर्वमेकत्रसंमर्द्यधातुवृद्धौप्रदापयेत् ॥ ८८ ॥ सौवर्चलंलवंगंचभूनिंबंचहरीतकी ॥ अस्यानुपानयोगेन सर्वज्वरविनाशनः ॥ ८९ ॥ तथारेचकरःप्रोक्तःसौवर्चलफलत्रिकम् ॥लवंगंकुसुमंचैवदरदेनचसंयुतम्॥९०॥ताम्बूलेनसमंभक्ष्यंधातुवृद्धिकरंपरम्॥विदारीचूर्णयोगेनधातुवृद्धिकरोमतः ॥ ९१ ॥ विजयादीप्यसंयुक्तोवमनस्यविकारनुत् ॥ सौवर्चलंहरिद्राचविजयादीप्यकंतथा ॥ ९२॥ अनेनोदरपीडांचसद्योत्पन्नांविनाशयेत् ॥ चतुर्वल्लीपलाशस्यबीजंचद्विगुणंगुडः॥९३॥अस्यानुपानयोगेनकृमिदोषविनाशनः॥अहिफेनलवंगंचदरदंविजयातथा ॥९४॥ अस्यानुपानतः सद्यः सर्वातीसारनाशनः ॥ सौवर्चलेनदीप्येनअग्निमा

ध्यपरःपरः॥९५॥क्षुद्बोधजनकश्चैवसिद्धनागेश्वरो-
दितम्॥गुडूचीसत्त्वयोगेनसर्वपुष्टिकरःस्मृतः॥९६।

भाषानुवादः—अब पारेकी भस्मके अनुपान वर्णन करतेहै पीपल,कालीमिरच, सोठ, भारगी, और सहतसग, कास, श्वास, और शूल रोगका पारदभस्म नाश करताहै॥८४॥हलदी और शक्करसग रुधिरविकारको, हर्ड, वहेडा,आवला, सोठ, मिरच पीपल और अडूसेके साथ कामला और पाण्डुरोगको ॥ ८५ ॥ शिलाजीत, छोटी इलायची, और मिश्रीसग मूत्रकृच्छ्रको पारदभस्म दूर करताहै ऐसा नागार्जुनजीने कहाहै ॥ ८६ ॥ लवग, केशर, तालीसपत्र, शुद्ध हिंगुल अकलकरा, पीपल ये सब समान लेवे ॥ ८७ ॥ तथा कपूर, अफीम आधाभाग लेवे नागेश्वर १ भाग लेवे और इन सबके चूर्णसग पारद भस्म सेवन करे तो धातुवृद्धि होय ॥ ८८ ॥ सौंचलनोन, लौंग, चिरायता, हर्ड इनके चूर्ण सग सब ज्वरका नाश करताहै॥८९॥ और सौंचलनोन, त्रिफला, लोंग, केशर और शुद्ध सिगरफ इनके सग सेवनमें पारदभस्म दस्त लाताहै ॥९०॥ ताम्बूलसग अथवा विदारीकदके चूर्णसग पारदभस्म धातुवृद्धि करताहै ॥ ९१ ॥ भाग और अजवानसग वमन ( उलटी ) को दूर करताहै, सौंचलनोन हलदी, भाग, और अजवानसग ॥ ९२ ॥ पारदभस्म उदरपीडाको शीघ्र नाश करताहै, चारवल्ल—( १२ गुंजा ) पलासके बीज उनसे दूना गुड ॥ ९३ ॥ इस अनुपानसे पारदभस्मका सेवन करे तो कृमिरोग दूर होय, अफीम, लोग, शुद्ध सिंगरफ, और भाग ॥ ९४ ॥ इस अनुपानके साथ सेवन करनेसे पारद भस्म शीघ्रही समस्त अतिसारोका नाश करताहै और सौंचलनोन और अजवान सग मन्दाग्निको दूर करके ॥ ९५ ॥ क्षुधा बढाता तथा उत्पन्न करताहै, ऐसा सिद्धनागेश्वरजीने कहाहै और गुरच ( गिलोय ) के सत्त्व सग सेवनकरनेसे पारदभस्म पुष्टता करताहै ॥ ९६ ॥

पित्तेशर्करयामलेनसहसावातेचकृष्णारसंदद्या-
च्छ्लेष्माणि शृंगवेरसहितंजंबीरनीरंज्वरे॥रक्तोत्थे

मधुनाप्रवाहरुधिरेस्यान्मेघनादोदकेदद्याच्चाथक्त
तातिसारविकृतौरोगान ॥ ९७ ॥

भाषानुवादः—पित्तरोगमें खांडके और आंवलेके चूर्णसंग वातरोगमें पीपल के संग कफरोगमें अदरकके संग ज्वरमें जंबीरीके रससंग, रुधिरजन्य विकारमें सहतसंग, रक्तस्राव तथा प्रवाहिका और अतिसारमें चौलाईके रससंग पारेकी भस्मको देना चाहिये ॥ ९७ ॥

अथ रससिन्दूरानुपानानि ।

वातेसक्षौद्रपिप्पल्यापिचकफरुजित्र्यूषणंसाग्निचू
र्णपित्तेशैलासितेन्दुव्रणवतिचवरागुग्गुलुश्चारुव
द्धः ॥ चातुर्जातेनपुष्टौहरनयनफलाशाल्मलीपु-
ष्पवृन्तंकिंवाकान्ताललाटाभरणरसपतेस्स्यादनू
पानमेतत् ॥ ९८ ॥

भाषानुवाद—:अब रससिंदूरके अनुपान वर्णन करतेहैं वातरोगमें पीपल और सहतसंग, कफरोगमें त्रिकटु ( सोंठ—मिरच—पीपल ) और चित्रकके चूर्णसंग पित्तरोगमें, शिलाजित, मिश्री और कपूरसंग व्रणरोगमें त्रिफला और गुग्गुलसंग और पुष्टताके लिये, चातुर्जातके अथवा त्रिफला और सेमरकंद ( शाल्मलीमूल ) के संग रससिंदूरको देवे ॥ ९८ ॥

अथ रसकर्पूरानुपानानि ।

वल्लंवल्लार्द्धमानेनजीर्णेगुडसमंददेत् ॥ यथोचिता-
नुपानेनसर्वकर्मसुयोजयेत् ॥ ९९ ॥ दुग्धोदनंतुप
थ्यंदेयंचास्मिंश्चताम्बूलम् ॥ हरतिसमस्तान्रोगा
न्कर्पूराख्योरसोनृणाम् ॥ १०० ॥

भाषानुवादः—अब रसकपूरके अनुपान वर्णन करतेहैं पुराने गुडके संग रत्ती अथवा डेढ रत्ती प्रमाण रसकपूर देवे अथवा रोगानुसार अनुपान वि

ग द ॥ ९९ ॥ और ऊपरसे पानका बीडा खिलावे तथा दुग्ध, चावल, खानेको पथ्य देवे तो समस्त रोगमात्र दूर होय ॥ १०० ॥

अथ गंधकानुपानानि ।

इत्थंविशुद्धस्त्रिफलाज्यभृंगमध्वान्वितश्शाणमितोवलीढः॥ गृध्राक्षितुल्यंकुरुतेक्षियुग्मंकरोतिरोगोज्झितदीर्घमायुः[॥१००॥]शुद्धंगन्धंनिष्कमात्रं सदुग्धैस्सेव्यंमासंशौर्यवीर्यप्रवृद्ध्यै ॥ षण्मासास्स्यात्सर्वरोगप्रणाशो दिव्यांदृष्टिं दीर्घमायुस्स्वरूपम् ॥१०१॥ मोचाफलेनत्वग्दोषंचित्रकेणमहाबलम् ॥आढरूपकषायेणक्षयकासाञ्जयेद्ध्रुशम् ॥ ॥१०२॥मन्दानलत्वंजयतित्रिफलाक्वाथसंयुतः॥ ऊर्ध्वगान्सकलान्रोगान्हन्तिशीघ्रंसुगंधकः॥१०३॥ सर्वमिदंग्रंथांतराल्लिखितम् ॥

भाषानुवाद —अब गधकके अनुपान वर्णन करतेहै त्रिफला, घृत और भागरेके रससग ४ मासे शुद्ध आवलासार गधक सेवन करनेसे गृध्र (गीध-त्रिका राजा- गृध्र) के समान दूरतककी वस्तु देखनेवाली दृष्टि (नेत्र) होवे और वह पुरुष रोगरहित दीर्घायु होय [॥ १०० ॥] तथा दूधके सग निष्क (४ मासे) मात्र शुद्ध गधकका एक महीने पर्यन्त सेवन करनेसे शूरता और वीर्यकी वृद्धि होय इसी प्रकार ६ मास पर्यन्त खानेसे सब रोगोंका नाश, दिव्यदृष्टि और आयु तथा स्वरूपकी वृद्धि होय ॥ १०१ ॥ मोचा फलके साथ खानेसे त्वचाके दोषोंको चित्रसग निर्बलताको अडूसेके क्वाथसग कास-श्वासको ॥ १०२ ॥ त्रिफलाके काढेसग मदाग्निको और देहके ऊर्ध्वभागगत-रोगोको शुद्ध गधक शीघ्रही दूर करताहै ॥ १०३ ॥ ये सब अनुपान ग्रथातरसे लेकर यहा लिखेहै

सप्तधातुशोधनम १।

स्वर्णताराराताम्राणांपत्राण्यग्नौप्रतापयेत् ॥
निषिञ्चेत्तप्ततप्तानितैलेतक्रेचकांजिके ॥ ११ ॥
गोमूत्रेचकुलत्थानांकषायेचत्रिधात्रिधा ॥
एवंस्वर्णादिलोहानांविशुद्धिस्संप्रजायते ॥ १२ ॥
शार्ङ्ग० सं० खं० २ अ० ११।

भाषानुवादः—धातुशोधन १ सुवर्णादि धातुओंके पत्रोको अग्निमे तपातपा कर तेल, छाछ, काजी, गोमूत्र, और कुलथीका काढा इन प्रत्येकमें क्रमश. तीन तीन वार बुझाओ तो समस्त धातु शुद्ध हो विशेपत' सातधातुओंमेसे १ रागा २ सीसा और ३ जस्ता इन तीनों को गला गलाके तैल आदि उक्त पाचों पदार्थोमे बुझाना चाहिये ॥ ११ ॥ १२ ॥ यह शुद्धि शार्ङ्गधरके २ रे खटकी ११ वी अध्यायमे लिखी है।

उपधातुशोधनम् २।

१ सुवर्णमाक्षिकशो०-मातुलुंगद्रवैर्वाथजम्बीरस्यद्रवैः
पचेत् ॥ चालयेल्लोहजेपात्रेयावत्पात्रंसुलोहितम् ॥
भवेत्ततस्तुसंशुद्धिस्स्वर्णमाक्षिकमृच्छति ॥ १३ ॥
२ रौप्यमाक्षिकशो०—कर्कोटीमेषशृंग्युत्थैर्द्रवैर्जंबीरजैर्दि
नम् ॥ भावयेदातपेतीव्रेविमलाशुध्यतिध्रुवम् ॥१४॥
३ तुत्थशो०-विष्ठयामर्दयेत्तुत्थंमार्जारककपोतयोः ॥
दशांशंटंकणंदत्त्वापचेन्मृदुपुटेततः ॥
पुटंदध्यात्पुटंक्षौद्रैर्देयंतुत्थविशुद्धये ॥ १५ ॥
४-५ कांस्यरीतिशो०-शोधनंकांस्यरीत्योश्चधातुशुद्धि-
समंभवेत् ॥ १६ ॥

६ सिंदूरशो०--दुग्धाम्लयोगतस्तस्यविशुद्धिर्गदितावुधैः ॥ १७ ॥ भा० प्र० पू० खं० भा० ॥

७ शिलाजतुशोधनम्--शिलाजतुसमानीयग्रीष्मतप्तशिलाच्युतम् ॥ गोदुग्धैस्त्रिफलाक्वाथैर्भृङ्गद्रावैश्चमर्दयेत् ॥ आतपेदिनमेकैकंतच्छुष्कंशुद्धतांव्रजेत् ॥ १८ ॥

उपधातुशोधनम् २ ।

१ सोनामक्खी शो०-भाषानुवादः--बिजोरे नींबूके रसमें अथवा जवीरीके रसमें सोनामक्खीको डालकर लोहेकी कडाहीमे पकाओ जब रस जलकर कडाही लाल होजावे तब उतारके शीतल होजानेपर निकालो सोनामक्खी शुद्ध होजावेगी ॥ १३ ॥

२ रूपामक्खी शो०--रूपामक्खीको, ककोडा, मेंढासिंगी और जवीरी इन प्रत्येकके रसमें एक दो दिन घोट घोटकर सूर्यकी तीक्ष्ण तापमे रक्खो तो रूपामाखी शुद्ध होगी ॥ १४ ॥

३ नीलाथोथा शो०--बिल्ली और कबूतरकी बीठ (विष्ठा) मे नीलेथोथेको मर्द करे पश्चात् उसमे उसीका दशांश सुहागा मिलाकर शरावसंपुट करे अनन्तर जंगली गोबरीकी हलकी आंच देवे पश्चात् निकालके दहीका पुट देकर पुन आंच दे इसप्रकार पुन महताका पुट देकर आंच देवे तो नीलाथोथा शुद्ध हो ॥ १५ ॥

रससंस्काराः ३ ।

अष्टादशेवसंस्काराऊनविंशतिकाःक्वचित् ॥
संप्रोक्तारसराजस्यवसुसंख्याःक्वचिन्मताः ॥ १९ ॥

१ तत्राष्टादशसंस्काराः—स्यात्स्वेदनंतदनुमर्दनमूर्च्छनंचस्यादुत्थितिःपतनरोधनियामनानि ॥ संदीपनंगगनभक्षणमानसत्र सञ्चारणंतदनुगर्भगतिर्द्रुतिश्च ॥ २० ॥ वाह्यद्रुतिस्सूतकजारणास्याद्ग्रासस्तथासारणकर्म्मपश्चात् ॥ संक्रामणंवेधविधिश्शरीरयोगस्तथाष्टादशधातुकर्म्म ॥ २१ ॥

२–३ अथैकोनविंशतिसंस्कारास्तदन्तरगताश्चाष्टौ स्वेदनमर्दनमूर्च्छनोत्थापनपातनबोधननियमनसंदीपनानुवासनगगनादिग्रासप्रमाणचारणगर्भद्रुतिवाह्यद्रुतियोगजारणरंजनसारणक्रामणवेधनभक्षणाख्या ऊनविंशतिसंस्कारास्सूतसिद्धिदाभवन्ति दीपनान्ता अष्टौसंस्कारावादेहासिद्धिदाभवंति ॥ २२ ॥-ग्रं० त० ।

भाषानुवादः—पारेके कहीं १८ अटारह, कहीं १९ उन्नीस ओर कहीं ८ आठ सस्कार माने हे ॥१९॥ पारेके १८—१९—८—सस्कारोंका क्रम—तैसे १ स्वेदन २ मर्दन ३ मूर्च्छन ४ उत्थापन ५ पातन ६ वोधन ( बोधन ) ७ नियमन ८ सदीपन ९ गगनभक्षण १० सचारण ११ गर्भगति १२ गर्भद्रुति १३ वाह्यद्रुति १४ सूतकजारण १५ ग्रास १६ सारणकर्म्म १७ सक्रामणवेधविधि और १८ शरीरयोग ये पारेके अठारह सस्कार हैं, इनमें एक भक्षणाख्य सस्कार योजित करनेसे १९ उन्नीस और १ से स्वेदनसे ८

संदीपन पर्यन्तके आठभी संस्कार माने हैं. ये ८ आठ संस्कार अथवा समस्त संस्कार होनेसे पारा शुद्ध होता है ॥ २०-२१-२२ ॥

रसशोधनम् ३।

अथवाहिङ्गुलात्सूतंग्राहयेत्तन्निगद्यते ॥ जम्बीर निंबुनीरेणमर्दितोहिङ्गुलोदिनम् ॥२३॥ ऊर्ध्वपातनयंत्रेणग्राह्यःस्यान्निर्मलोरसः ॥ कंचुकैर्नागवंगाद्यैर्निर्मुक्तोरसकर्म्मणि ॥ विनाकर्म्माष्टकेनैव सूतोऽयंसर्वकर्म्मकृत् ॥ २४ ॥ ग्रं० त०।

भाषानुवादः-सूचना-यद्यपि पूर्वोक्त संस्कारोंसे पारा शुद्ध होताहै १ रसशोधन प्रकार-तथापि उन संस्कारोंको ग्रंथविस्तारभयसे हम यहां न लिखकर साधारण प्रकारसेही पारेका शोधन दर्शाते हैं कि जिससे थोडे परिश्रमके साथ उस अष्ट वा अष्टादश संस्कार शुद्ध पारेके समानही शुद्ध और गुणप्रद पारा हो जावे. हींगुळू ( सिंगरफ ) को जम्बीरी अथवा नींबूके रससे एकदिनभर खरल करे पश्चात् डमरूयन्त्रद्वारा उडाकर उससे निकले हुए पारेको ग्रहण करे, यह पारा विना आठ संस्कारकेही सातों कंचुकी और नागवंग आदि दोष रहित तथा निर्मल हो जाता है इसे समस्त कार्योंमे ग्रहण करना योग्यहै ऐसा ग्रंथतरमें लिखाहै ॥ २३ ॥ २४ ॥

अन्यच्च-निम्बूरसैर्निम्बपत्ररसैर्वायाममात्रकम् ॥ पिष्टादरदमूर्ध्वंच पातयेत्सूतयुक्तिवत् ॥ ततश्शुद्धरसं तस्मान्नीत्वाकार्येषुयोजयेत् ॥ २५ ॥ शार्ङ्ग० खं० अ० ११ ॥

अन्यच्च—कुमारिकाचित्रकरक्तसर्षपैः कृतैः कषायैर्बृहतीविमिश्रितैः ॥ फलत्रिकेणापिविमर्दितोरसो दिनत्रयंसर्वमलैर्विमुच्यते ॥ २६ ॥ भा० प्र० पू० खं० २ भा० ॥

दूसरा प्रकार—शार्ङ्गधरमे ऐसाभी लिखा है कि शिंगरफको नींबूके अथवा नीबके पत्तोंके रससे १ एक प्रहर पर्यन्त खल करके डमरूयन्त्रसे २ तथा ३ प्रहरकी आन्च देके उडा लेवे और उस शिगरफसे उडकर निकले हुए शुद्ध पारेको लेकर सर्व कार्योंमें योजित करे ॥ २५ ॥

३ प्रकार—कुमारिका ( गवारपाठा ) चित्रक, लालसरसों और भटकटैया इनके क्वाथसे और त्रिफलासे तीनदिनपर्यन्त पारेको खल करनेसे समस्त मल रहित शुद्ध पारा हो जाता है ऐसा भावप्रकाशमें लिखा है ॥ २६ ॥

उपरसशोधनम् ।

१ तत्र गंधकशोधनम्—लोहपात्रेविनिःक्षिप्यघृतमग्नौप्रतापयेत् ॥ तप्तेघृतेतत्समानंक्षिपेद्गन्धकजंरजः ॥ ॥ २७ ॥ विद्रुतंगन्धकंदृष्ट्वातनुवस्त्रेविनिःक्षिपेत् ॥ यथावस्त्राद्विनिःसृत्यदुग्धमध्येऽखिलंपतेत् ॥ एवंसगन्धकश्शुद्धस्सर्वकर्म्मोचितोभवेत् ॥ २८ ॥

२ हिंगुलशो०—मेषीक्षीरेणदरदमम्लवर्गैश्चभावितम् ॥ सप्तवारान्प्रलेपेनशुद्धिमायातिनिश्चितम् ॥ २९ ॥

३ अभ्रकशो०—कृष्णाभ्रकंधमेद्वह्नौ ततःक्षीरेविनिःक्षिपेत् ॥ भिन्नपत्रंतुतत्कृत्वातण्डुलीयाम्लयोर्द्रवैः ॥ भावयेदष्टयामतदेवमभ्रंविशुद्ध्यति ॥ ३० ॥

४ हरितालशो०—तालकंकणशः कृत्वातच्चूर्णंकाञ्जिके

पचेत् ॥ दोलायन्त्रेणयामैकंततः कूष्माण्डजद्रवैः ॥
॥ ३१ ॥ तिलतैलेपचेद्यामंयामश्चलिफलाजले ॥
एवंयन्त्रेचतुर्यामंपक्वंशुध्यातितालकम् ॥ ३२ ॥
५ मनश्शिलशो०–पचेत्त्र्यहमजामूत्रे दोलायन्त्रेमन
श्शिलाम् ॥ भावयेत्सप्तधापित्तैरजायाःसापिशुध्य
ति ॥ ३३ ॥ भा० प्र० ॥
अन्यच्च–अगस्तिपत्रतोयनभावितंसप्तवारकम् ॥
शृंगवेररसैर्वापिविशुद्ध्यतिमनश्शिला ॥३४॥ग्रं.त.।
६ खर्परशो०–नरमूत्रेचगोमूत्रेसप्ताहंरसकंपचेत् ॥ दो
लायन्त्रेणशुद्धस्स्यात्ततः कार्येषु योजयेत् ॥ २५ ॥
७ कंकुष्ठादीनांशोधनम्–कंकुष्ठंगैरिकंशंखः कासीसं
टङ्कणंतथा ॥ नीलाञ्जनंशुक्तिभेदाःक्षुल्लकास्सवरा
टकाः ॥ ३६ ॥ जंबीरवारिणास्विन्नाः क्षालिताः
कोष्णवारिणा ॥ शुद्धिमायान्त्यमीयोज्याभिषग्भि
र्योगसिद्धये ॥ ३७ ॥ भा० प्र० ।
८ मणिमाणिक्यानांशोधनम्– त्रिक्षारलवणैर्देयमम्लैर्वर्गं
विपाचयेत् ॥ तदाचोपरराश्शुद्धाजायन्तेदोषव
र्जिताः ॥ ३८ ॥ ग्रं० त० ।

डाले ॥ २७ ॥ जब वह गन्धक घाम विवट जावे तब एक पात्रमे दूध भरके उस पात्रके मुँहपर महीन कपडा बाधकर उसमे वह पिघला हुआ गधक डाल दे जिससे गधक छानकर दूधमें गिरे और जो कुछ ककर मट्टीहो सो सब वस्त्रमे रह जावे फिर वह गधक दूधमे गिरकर शीतल होजावे तब उसे लेवे इस प्रकार गन्धक शुद्ध होता है ॥ २८ ॥

२ हिँगुलशो०—हिंगुल ( शिगरफ ) को खलमे डालकर ७ सात पुट भेडीके दूध और ७ पुट नींबूके रसको देवे तो निश्चय शुद्ध हो ॥ २९ ॥

३ अभ्रक शो०—काले अभ्रकको अग्निमे तपाकर गऊके दूधमे बुझाओ फिर चौंलाईके रसमे अथवा चावलोंके पानीमे और इमलीकी खटाईमे आठ प्रहर ( एकदिनरात ) भिगोये रक्खो तो अभ्रक शुद्ध हो ॥ ३० ॥

४ हरतालशो०—हरतालके छोटे २ टुकडे करके १ प्रहर काजीमे १ प्रहर भूरे कुम्हडेके रसमें १ प्रहर तेलमे और १ प्रहर त्रिफलाके क्वाथमे दोलायत्रसे आच देओ तो हरताल शुद्ध हो ॥ ३१ ॥३२ ॥

५ मनशिलशो०—मनशिलको बकरीके मूत्रसे दोलायंत्रमें ३ दिन औटावे पश्चात् खलमे डालकर बकरीके पित्तेकी ७ भावना देवे तो मनशिल शुद्ध हो, ये सब शोधन भावप्रकाशमें लिखे हैं ॥ ३३ ॥

दूसरा प्रकार—मनशिलको अगस्तिपत्र रसकी अथवा अदरकके रसकी ७ भावना देवे तो मनशिल शुद्धहो ऐसा ग्रथातरमें लिखाहै ॥ ३४ ॥

६ खपरियाशो०—खपरियाको मनुष्यके मूत्रमें अथवा गोमूत्रमे दोलायत्रसे ७ सात दिन पकाओ तो शुद्ध हो ॥ ३५ ॥

७ मुरदासंग आदि ८ उपरसोंका शोधन— १ मुरदासग २ गेरू ३ अगर ४ हीराकसीस ५ सुहागा ६ कालासुरमा और ७ सीप भेदरूप जो घोंघा--कौडी इत्यादि ॥ ३६ ॥ इनको जबीरीके रसमे शोधन करके गरम

---

१ दोलायत्र उसे कहते हैं कि जिस पात्रमें काजी आदि उस पात्रके मुखसे कुछ कमभरके उसम जिस औषधको शुद्ध करना हो उसे भोजपत्रमें लपेट तिहेरे कपडेमे पोटली रखके बाध उसे एक लकडीमे डोरेसे बाधकर बीचोंबीच अधर लटका देवे पश्चात् उस पात्रको भट्टी या चूल्हेपर चढाके लिखेप्रमाण आच दे ॥

पानीमें घोडालो तो ये सब उपरस शुद्ध हो जावेंगे ऐसा भावप्रकाशमें लिखा है ॥ ३७ ॥

८ शेष उपरसोंका अथवा सर्वोपरसोंका संक्षिप्त शोधन--सब उपरसोंको जवाखार, सज्जीखार, सुहागा, नोन और अम्लवर्ग इन प्रत्येकमें तीन ३ वार पचावे तो समस्त उपरस दोषरहित शुद्ध होवे ऐसा ग्रंथांतरमें लिखाहै॥३८॥

रत्नशोधनम् ।

तत्रादौवज्रस्यशो०-कुलत्थकोद्रवक्काथेदोलायन्त्रेविपाचयेत् ॥ व्याघ्रीकन्दगतंवज्रंत्रिदिनंतद्विशुद्ध्यति ॥ ३९ ॥

अवशिष्टरत्नानांशो०-वज्रवत्सर्वरत्नानिशोधयेन्मारयेत्तथा ॥ ४० ॥ भा० प्र० ।

विषशोधनम्-कृत्वाचणकसंख्यानंगोमूत्रैर्भावयेत्त्र्यहम् ॥ समटङ्कणसंपिष्टंमृतमित्युच्यतेविषम् ॥ ४१ ॥ रस० सा० ।

उपविषशोधनम्-पञ्चगव्येषुशुद्धानिदेयान्युपविषाणिच ॥ विषाभावप्रयोगेषुगुणस्तुविषसम्भवः॥४२॥

जैपालशो०-नविषंविषमित्याहुर्जैपालोविषमुच्यते॥ शोधितश्चविरेकेषुचमत्कारकरःपरः ॥ ४३ ॥ जैपालंरहितंत्वगंकुररसैर्जम्भिर्मलेमाहिषे निःक्षिप्तं त्र्यहमुष्णनीरविमलंखल्वेरसत्वासोदिनम् ॥ लिप्तं नूतनखर्परेषुविगतस्नेहोरजःसंनिभो निम्बूकांबुविभावितश्चबहुशःशुद्धोगुणाढ्योभवेत् ॥४४॥ यो. र. ।

भाषानुवादः–अब रत्नोका शोधन लिखते हैं १ हीराशो०–हीरेको छोटी कटियालीके मूलमें रखकर कुलथी और कोदोंके काढेसे दोलायन्त्रमें ३ दिन पर्यन्त पकावे तो हीरा शुद्ध हो ॥ ३९ ॥

शेषरत्नोंका शो०–शेषरत्नोका शोधन और मारण हीरेके समानही जानो ॥ ४० ॥ ऐसा भाव प्रकाशमे लिखा है ।

विषोकाशो०–जिस विषका शोधन करना हो उसके छोटे २ चनेके समान टुकडे करके पश्चात् गोमूत्रसे दोलायन्त्रमे ३ दिनपर्यन्त आच देवे और फिर उसके समान सुहागा मिलाकर खल्कर लेवे तो वह विष निर्विष ( शुद्ध ) होजाता है ऐसा रसेन्द्रसारसग्रहमे लिखा है ॥ ४१ ॥

उपविषशो०–समस्त उपविषोको, दूध, दही, घृत, गोमूत्र और गोवरमे शोधन करके जहा विष न मिले वहा शुद्ध उपविषोंको योजित करना चाहिये ॥४२॥

जमालगोटेका शो०–पंडित ( सत् असत् विचार करनेवाले ) जन जैसा विषको विष नहीं समझते वैसा जमालगोटेको विष ( जहर ) मानते हैं और यही जमालगोटा शुद्ध होनेपर विरेचन ( दस्त–जुलाव ) में चमत्कार प्रदर्शक अतिश्रेष्ठ होजाता है ॥४३॥ जमालगोटेके छिलकोंको दूर करके उसके भीतर एक महीनपत्ती ( जो जमालगोटेकी जीभ ) होती है उसे निकालडाले पश्चात् एक वस्त्रमे बाधके ३ दिनतक भैसके गोवरमें दवायरक्खे, फिर निकालकर गरम-पानीसे धोडाले फिर दूसरे अच्छे वस्त्रमें बाधके युक्तिसे खल करे कि जिससे उसका तेल २ वस्त्र शोषले, पश्चात् नवीन खपरेपर उसका लेपदेवे, जब तेल मात्र उसमें न रहकर धूलीके समान वह होजावे तब उसे नींबूके रसकी भावना देवे, तो जमालगोटा शुद्धहो ये सब ग्रन्थातरमें लिखाहै ॥ ४४ ॥

अथ स्वर्णादीना मारणम् ।

१ सुवर्णमा०–स्वर्णस्याद्विगुणंसूतमम्लेनसहमर्दयेत् ॥
तद्गोलकसमंगंधं निदध्यादधरोत्तरम् ॥ ४५ ॥
गोलकं च ततोरुद्ध्वा शरावं दृढसंपुटे ॥ त्रिंशद्व
नोपलैर्दद्यात्पुटान्येवंचतुर्दश ॥ ४६ ॥ निरुत्थं
जायतेभस्मगन्धोदेयःपुनःपुनः ॥ ४७ ॥

पानीमें घोडालो तो ये सब - उपरस शुद्ध हो जावेंगे ऐसा भा०प्रकाशमें लि-खा है ॥ ३७ ॥

८ शेष उपरसोंका अथवा सर्वोपरसोंका संक्षिप्त शोधन--सब उपरसों को जवाखार, सज्जीखार, सुहागा, नोन और अम्लवर्ग इन प्रत्येकमें तीन ३ वार पचावे तो समस्त उपरस दोषरहित शुद्ध होवें ऐसा ग्रंथातरमें लिखाहै॥३८॥

रत्नशोधनम् ।

तत्रादौवज्रस्यशो०-कुलत्थकोद्रवक्काथेदोलायन्त्रेवि पाचयेत् ॥ व्याघ्रीकन्दगतंवज्रंत्रिदिनंतद्विशु ध्यति ॥ ३९ ॥

अवशिष्टरत्नानांशो०-वज्रवत्सर्वरत्नानिशोधयेन्मा रयेत्तथा ॥ ४० ॥ भा० प्र० ।

विषशोधनम्-कृत्वाचणकसंख्यानंगोमूत्रैर्भावयेत्त्र्य हम् ॥ समटङ्कणसंपिष्टंमृतमित्युच्यतेविष-म् ॥ ४१ ॥ रसे० सा० ।

उपविषशोधनम्-पञ्चगव्येषुशुद्धानिदेयान्युपविषा-णिच ॥ विषाभावप्रयोगेषुगुणस्तुविषसम्भवः॥४२॥

जैपालशो०-नविषंविषमित्याहुर्जैपालोविषमुच्यते॥ शोधितश्चविरेकेषुचमत्कृतिकरःपरः ॥ ४३ ॥ जैपालंरहितंत्वगंकुररसैर्जीभिर्मलैर्माहिषे निःक्षिप्तं त्र्यहमुष्णतोयविमलंखल्वेसवासोदितम् ॥ लिप्तं नूतनखर्परेषुविगतस्नेहोरजःसंनिभो निम्बूकां बुविभावितश्चबहुशस्तशुद्धोगुणाढ्योभवेत् ॥४४॥ यं. त. ।

भाषानुवादः—अब रत्नोंका शोधन लिखते हैं १ हीराशो०—हीरेको छोटी कटियालीके मूलमें रखकर कुलथी और कोदोंके काढेसे दोलायत्रमें ३ दिन पर्यन्त पकावे तो हीरा शुद्ध हो ॥ ३९ ॥

शेषरत्नोंका शो०—शेषरत्नोंका शोधन और मारण हीरेके समानही जानो ॥ ४० ॥ ऐसा भाव प्रकाशमे लिखा है।

विषोंकाशो०—जिस विषका शोधन करना हो उसके छोटे २ चनेके समान टुकडे करके पश्चात् गोमूत्रसे दोलायत्रमें ३ दिनपर्यन्त आंच देवे और फिर उसके समान सुहागा मिलाकर खलकर लेवे तो वह विष निर्विष (शुद्ध) होजाता है ऐसा रसेन्द्रसारसंग्रहमे लिखा है ॥ ४१ ॥

उपविषशो०—समस्त उपविषोंको, दूध, दही, घृत, गोमूत्र और गोबरमें शोधन करके जहा विष न मिले वहा शुद्ध उपविषोंको योजित करना चाहिये ॥४२॥

जमालगोटेका शो०—पंडित (सत् असत् विचार करनेवाले वैद्य) जैसा विषको विष नहीं समझते वैसा जमालगोटेको विष (जहर) मानते हैं और यही जमालगोटा शुद्ध होनेपर विरेचन (दस्त—जुलाब) में चमत्कार प्रदर्शक अतिश्रेष्ठ होजाता है ॥४३॥ जमालगोटेके छिलकोंको दूर करके उसके भीतर एक महीनपत्ती (जो जमालगोटेकी जीभ) होती है उसे निकालडाले पश्चात् एक वस्त्रमे बांधके ३ दिनतक भैंसके गोबरमे दबायरक्खे, फिर निकालकर गरम-पानीसे धोडाले फिर दूसरे अच्छे वस्त्रमे बांधके युक्तिसे खल करे कि जिससे उसका तेल २ वस्त्र शोषले, पश्चात् नवीन खपरेपर उसका लेपदेवे, जब तेल मात्र उसमें न रहकर धूलीके समान वह होजावे तब उसे नींबूके रसकी भावना देवे, तो जमालगोटा शुद्धहो ये सब ग्रंथातरमें लिखाहै ॥ ४४ ॥

अथ स्वर्णादीना मारणम्।

१ सुवर्णमा०—स्वर्णस्याद्द्विगुणंसूतमम्लेनसहमर्दयेत् ॥
तद्गोलकसमंगंधं निदध्यादधरोत्तरम् ॥ ४५ ॥
गोलकं च ततोरुद्ध्वा शरावं दृढसंपुटे ॥ त्रिंशद्व
नोपलैर्दद्यात्पुटान्येवंचतुर्दश ॥ ४६ ॥ निरुत्थं
जायतेभस्मगन्धोदेयःपुनःपुनः ॥ ४७ ॥

भाषानु०—अब सोनेआदिके मारण ( भस्म करने ) की विधि दर्शातेहैं ।

१ सोनेकी भस्म—शुद्धकिये हुए सोनेसे दूना शुद्ध पारा लेकर दोनो नींबूके रससे खल करके गोला बनावे और उस गोलेके समान शुद्ध गंधकके चूरेको शरावेसंपुटमें नीचे, ऊपर और गोलेको बीचमें रक्खे पश्चात् कपडमट्टीसे शरावसंपुटको दृढकरके ३० जंगली गोबरी ( कंडों ) की आंच देवे, इसप्रकार चौदह पुट ( १४ हबार आंच) देनेसे सोनेकी निरुत्थ ( पक्क ) भस्म होय, पर प्रत्येक आंचके साथ गंधक संपुटमें नीचे ऊपर अवश्य रक्खे ॥ ४५–४६–४७ ॥

२ रौप्यमा०–भागैकंतालकंमर्द्यंयामम्लेनकेनचित् ॥
तेनभागत्रयं तारपत्राणिपरिलेपयेत् ॥ ४८ ॥
धृत्वामूपापुटेरुद्ध्वापुटेत्रिंशद्वनोपलैः ॥ समुद्धृत्य
पुनस्तालंदत्त्वारुद्ध्वापुटेपचेत् ॥ एवंचतुर्दशपुटै
स्तारभस्मप्रजायते ॥ ४९ ॥

२ भाषानु०—चांदीकी भस्म१भाग शुद्ध हरतालको नींबूके रसमें १ प्रहरपर्यन्त खल करके पश्चात् ३ भाग चांदीके अत्यन्त पतले और छोटे२पत्रों (टुकडों) पर उसका लेपकरे और उनको शरावसंपुटमें रखकर ३० जंगली गोबरीकी आंच दे इस प्रकार १४ वार आंच देनेसे चांदीकी भस्म होय ॥ ४८–४९ ॥

३ ताम्रमा०–सूक्ष्माणिताम्रपत्राणिकृत्वासंस्वेदयेद्बुधः ॥
वासरत्रयमम्लेनततःखल्वेविनिःक्षिपेत् ॥ ५० ॥

---

१ मट्टीके पकेहुए दो सिकोरे (सराई दीये) को लेकर उनको घुसिमें पत्थर पर रगडकर दोनोंको ऐसे जोडे कि तिनकी कोर बराबर मिलजावे और कुछ भी [illegible] रहे उनमें जो भस्म करनेकी वस्तु होय उसे रखकर दोनों सराईको जोड कपडमट्टीसे दृढ करदे कि जिससे भीतर रक्खी हुई वस्तु बाहर न निकलने पावे इसे शरावसंपुट कहतेहैं

२ जिसे शहत, घी और सुहागा इन सबकरके आंच देनेसेभी जो जीवित नहीं होवे तिसे निरुत्थ जानो

पादांशसूतकंदत्त्वायामसम्क्लेनमर्दयेत् ॥ तत
उद्धृत्यपत्राणिलेपयेद्द्विगुणेनच ॥ ५१ ॥ गन्ध
केनाम्लघृष्टेनतस्यकुर्याच्चगोलकम् ॥ ततः
पिष्ट्वाचमीनाक्षींचाङ्गेरींवापुनर्नवाम् ॥ ५२ ॥
तत्कल्केनबहिर्गोलंलेपयेदङ्गुलोन्मितम् ॥ धृ
त्वातद्गोलकंभाण्डेशरावेणचरोधयेत् ॥ ५३ ॥
वालुकाभिः प्रपूर्य्याथविभूतिलवणांबुभिः ॥ द
त्त्वाभांडमुखेमुद्रांततश्चुल्ल्यांविपाचयेत् ॥५४॥
क्रमवृद्धाग्निनासम्यग्यावद्यामचतुष्टयम् ॥ स्वा
ङ्गशीतंसमुद्धृत्यमर्दयेच्छूरणद्रवैः ॥ ५५ यामैकं
गोलकंतच्चनिःक्षिपेच्छूरणोदरे ॥मृदालेपस्तुकर्त
व्यस्सर्वतोऽङ्गुष्ठमात्रकः॥५६॥पाच्यंगजपुटेक्षि
तंमृतंभवतिनिश्चितम्॥वमनंचविरेकंचभ्रमंक्लम
मथारुचिम्॥ ५७ ॥ विदाहंस्वेदमुत्क्लेदंनकरोति
कदाचन ॥ ५८ ॥

३ तांबेकी भस्म–भाषानुवाद –शुद्धतांबेके महीन छोटे २पत्र (टुकडे ) करके उनको ३ दिनपर्यन्त नींबूके रसमें डालकर मंद २ आंचसे पकावे पश्चात् उनको खरलमें डाल ॥ ५० ॥ उन शुद्ध ताम्रपत्रोंसे चतुर्थांश पाराभी उन्हींके साथ मिलाकर १ प्रहरपर्यन्त नींबूके रसमें खरल करे ( घोटे ), जब उसका गोला बनजावे तब उसे निकालकर उसमे दूनी ॥ ५१ ॥ नींबूके रससे घुटी हुई शुद्ध गंधककी उस गोलेपर लेप करे तदनतर, मकोह, अथवा

१ रसेन्द्रेणविनाताम्रं यः करोतिपुमानिह ॥ उदरेतस्यकीटानिजायन्तेनात्रसंशय.॥ ॥ १ ॥ [illegible] जो पुरुष विना पारेके योगके तांबेकी भस्म करताहै उसमनुष्यके [illegible] कृमियें उत्पन्न होतीहैं ऐसा शास्त्रान्तरमें लिखाहै ।

चूका अथवा सोंठी इनमेंसे किसीएकको पीसकर ॥ ९२ ॥ उसके कल्कको उसी गोले पर दो अंगुल लेप करे पीछे उसे किसी भांडे ( पात्र ) में रखकर उसे सकोरेसे ढाकदे जिससे कि वह गोला वहीं रुकजाय ॥९३॥ पश्चात् उस पात्रको वालू रेतीसे पूरित और उसका मुख राख वा नमक पानीसे मुद्रित कर चूल्हेपर चढावे ॥ ९४ ॥ पीछे क्रमवर्द्धित अग्निसे ४ प्रहरपर्यन्त उसे पकावे जब स्वागशीतल होजावे तब उस गोलेको निकालकर जमीकदके रससे मर्दित ( खल ) करे ॥ ९५ ॥ जब एक प्रहर घोटते घोटते होजाय तब उसका फिर गोलाबनाकर उसे जमीकंदके भीतर युक्तिसे रक्खे और उस जमीकंदपर १ अंगूठे मात्र ऊँचा चहुँओर मृत्तिकाका लेप करे ॥ ९६ ॥ फिर उसे गजपुटमें पकावे तो निश्चय ताम्र भस्म होजावेगा और यह शुद्ध ताम्रभस्म उलटी [illegible] चन [illegible] दस्त [illegible] भग थकावट अरुचि ॥ ९७ ॥ दाह पसीनेका निकलना और [illegible]का मल्कना इत्यादि किसी उपद्रवको नहीं करता है ॥ ९८ ॥

४ वंगमा०-मृत्पात्रेद्राविते वंगे चिञ्चाश्वत्थत्वचारजः ॥ क्षिप्त्वा वङ्गचतुर्थांशमयोदर्व्या प्रचालयेत् ॥ ५९ ॥ ततो द्वियाममात्रेण वङ्गभस्म प्रजायते ॥ अथ भस्म समं तालं क्षिप्त्वाऽम्लेन विमर्दयेत् ॥ ६० ॥ ततो गजपुटे पक्त्वा पुनरम्लेन मर्दयेत् ॥ तालेन दशमांशेन याममेकं ततः पुटेत् ॥ एवं दशपुटैः पक्वं वङ्गं भवति मारितम् ॥ ६१ ॥

४ रांगे ( कथील ) की भस्म-भाषानुवाद-मृत्तिकाके पात्रमें ( मट्टीके [illegible] ) में शुद्धकथीलको पिघलाकर उससे चतुर्थांश अमली और पीपलके [illegible]के महीन चूर्णको उसपर डालते जावे और लोहेकी कडछीसे हलाते [illegible] ॥ ६२ ॥ इस प्रकार २ प्रहरकी आंचसे वंग ( रांगा ) भस्मरूप हो-

जावेगा फिर उस भस्मरूप वंगकी समान शुद्ध हरताल लेकर दोनोको नींबूके रससे घोटे ॥ ६० ॥ जब दोनोंका एकजीव होजाय तब गोला बनाकर शराव संपुटमे रखके गजपुटमें फूक ( पका ) देवे, स्वांगशीतल होजानेपर उसे निकाल उससे दशमांश शुद्ध हरताल लेकर दोनोको १ प्रहरपर्यंत पुनः नींबूके रससे घोटे पहिलेके समान पुन संपुटकर गजपुटमे फूकदे, इस प्रकार १० दशवार फूकनेसे वंगभस्म होय ॥ ६१ ॥

**५ यशदमा०—यशदस्यवंगवन्मारणंभवति ॥ ६२ ॥**

**६ नागमा०तांबूलरससंपिष्टशिलालेपात्पुनः पुनः ॥**
**द्वात्रिंशद्भिः पुटैर्नागोनिरुत्थंभस्मजायते ॥ ६३ ॥**

५ जस्तेकीभस्म—रांगेकी भस्म करनेकी समान क्रियासेही जस्तेकीभी भस्म बनाओ ॥ ६२ ॥

६ सीसकीभस्म—पानके रसमें मैनशिल घोटकर शुद्धशीशेके कटकवेधी पत्रोंपर लेपकर शरावसंपुटमें रखकर फूकदे, इसप्रकार ३२ बार फूकदेनेसे सीसेकी निरुत्थ भस्म होवे ॥ ६३ ॥

**७ लोहमा०—क्षिपेच्चद्वादशांशेनदरदंतीक्षणचूर्णतः ॥**
**मर्दयेत्कन्याद्रावैर्यामयुग्मंततःपुटेत् ॥ ६४ ॥**
**एवंसप्तपुटैर्मृत्युंलोहंचूर्णमवाप्नुयात् ॥ ६५ ॥**
**कृत्स्नमिदमुक्तंभा०प्रका०पूर्वखंडस्याद्वितीयभागे ।**

इति सप्तधातुमारणम् ।

७ लोहभस्म—भाषानुवाद—शुद्धलोह ( पोलादके ) चूर्णका द्वादशांश ( बारवांहिस्सा ) शुद्ध हिंगुल लेकर दोनोंको गवारपाठेके रससे २ प्रहरपर्यन्त खरल करे पश्चात् शरावसंपुट करके गजपुटमे फूकदे ॥ ६४ ॥ इस प्रकार सातवार फूकनेसे लोह भस्म होय ॥ ६५ ॥ यह सातोधातुमारणविधि भावप्रकाशके पूर्वखंडके दूसरे भागमें लिखी है ॥

---

१ सम्यगौषधकल्पानांलोहकल्पः प्रशस्यते ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेन लोहमादौविमारयेत् ॥१॥ नाथ. पंचपलचपलादर्वाग्यत्रयोदशात् ॥ आदौ मारणं कर्मकर्तव्यम नुच्यते ॥२॥ ' जोजमृतौद्रवाद्यस्वाद्यां इतिग्रंथांतरे ।

अथोपधातूना मारणम् ।

८ स्वर्णमा०मा०-कुलत्थस्यकषायेणघृष्ट्वातैलेनवापुटेत्॥
तक्रेणवाजमूत्रेणम्रियतेस्वर्णमाक्षिकम् ॥६६॥शार्ङ्ग०

९ रौप्यमाक्षिकमा०-स्वर्णमाक्षिकमारणप्रकारेणरौप्य
माक्षिकस्यापिमारणम् ॥ ६७ ॥

भाषानुवाद.—अत्र उपधातु मारण दर्शाते हैं—

८ सोनामक्खीकीभस्म—शुद्ध सोनामक्खीको कुल्थीके क्वाथसे अथवा तेलसे अथवा छाछसे अथवा बकरीके मूत्रसे खरल करके शरावसंपुटमें रखकर गजपुटमें फूकदे तो सोनामक्खी भस्म होय॥ ६६ ॥ ऐसा शार्ङ्गधरमें लिखाहै.

९ रूपामक्खीकीभस्म-रूपामक्खीकी भस्म सोनामक्खीकी भस्म बनानेकी क्रियानुसार बनाओ ॥ ६७ ॥

१०तुत्थमा०—लकुचद्रावगंधाश्मटङ्कणेनसन्वितम् ॥
वज्रमूषागतंध्मातंत्रिकुक्कुटैर्मृतिमाप्नुयात्॥६८॥ग्र०त०।

११—१२ कांस्यरीत्योर्मा०—कांस्यरीत्योर्मारणमनुपानं
चापिताम्रवज्ज्ञेयम् ॥ ६९ ॥

१३ सिंदूरमारणनिषेधः—सिन्दूरस्यप्रयोगोहिनदृष्टःकु
त्रचित्पृथक् ॥ तस्माद्युक्तस्थलेयोऽयमुपदेशोगुरो
रिति ॥ ७० ॥ ग्रं० त० ।

१४ शिलाजतुमा०—शिलायांगंधतालाभ्यांमातुलुंगर
सेनच ॥ पुटितंहिशिलाधातुर्म्रियतेष्टोपलेनच ७१॥
॥ ग्रं० त०

लकुच ( कठल ) के रसमें खरलकरके वज्रमूषामें रखकर कुक्कुटपुटमें दो तीनवार फूंके तो नीलेथोथेकी भस्म होय ॥ ६८ ॥

११–१२ कांसे और पित्तलकी भ०—कांसे और पित्तलकी भस्म बनानेकी क्रिया और उसके अनुपानादि तांबेकी भस्म और उसके अनुपानोंके समान जानो ॥ ६९ ॥

१३–सिंदूरभस्म अभाव—सिंदूर भस्म बनानेकी विधि कहीं नहीं दृष्ट पडती इसलिये शुद्ध सिंदूरको महलम आदिमें युक्तकरना चाहिये ऐसा सद्वैद्योंका उपदेश है ॥ ७० ॥

१४ शिलाजीतभ०—शिलाजीतमें शुद्ध गंधक और शुद्ध हरिताल मिलाकर बिजोरे नींबूके रसमें घोटकर शरावसंपुटमें रखकर आठ उपलों ( जंगली गोबरी ) की आंचदे इस प्रकार ८ आंचदेनेसे शिलाजीतकी भस्म होय ऐसा ग्रंथांतरमें लिखाहै ॥ ७१ ॥

अथ मण्डूरविधि ।

अक्षाङ्गारैर्धमेत्किट्टंलोहजंतद्गवांजलैः ॥ सेचयेत्तप्ततप्तंतत्सप्तवारंपुनःपुनः ॥७२॥ चूर्णयित्वाततःक्वाथैर्द्विगुणैस्त्रिफलाभवैः ॥ आलोड्यभर्जयेद्वह्नौमण्डूरंजायतेवरम् ॥ ७३ ॥ शार्ङ्ग० ।

अथ हंसमंडूरविधिः ।

मण्डूरंमर्दयेच्छ्लक्ष्णंगोमूत्रेऽष्टगुणेपचेत् ॥ त्र्यूषणंत्रिफलामुस्ताविडंगंचव्यचित्रकैः ॥ ७४ ॥ दार्वी

---

१ दोभागतृणभस्म–१ भाग बांबीकी मिट्टी–१ भागलोहकीट–१भाग श्वेतपाषाण-[illegible] मनुष्यके बाल इनसबोंको बकरीके दूधमें औटाके पश्चात्‌दो प्रहरपर्य्यन्त अच्छे प्रकारसे खरलमें पीसे जब सब एकजीवहोकर अत्यंत महीन होजावे तब उसकी गोंके [illegible] और [illegible] ढकन सहित मूष बनावे इसे वज्रमूषा और [illegible]भी [illegible] ।

२ [illegible] और उतनाही गहरा गड्ढा खोदकर उसमें गोबरी आधेतक भर पश्चात् शरावसंपुट उसमें रखकर ऊपर तक गोबरीभरदे इसे कुक्कुटपुट कहतेहैं

ग्रन्थीदेवदारुतुल्यंतुल्यांविमर्दयेत् ॥ एतन्मण्डूर तुल्यंचपाकान्तेमिश्रयेत्ततः ॥ ७५ ॥ भक्षयेत्कर्ष मात्रंतुजीर्णान्तेतक्रभोजनम् ॥ पाण्डुशोफंहली मंचह्यूरुस्तंभंचकामलाम् ॥ अर्शांसिहन्तिनोचि त्रंहंसमण्डूरकाह्वयम् ॥ ७६ ॥ ग्रं० त०

१ मंडूर बनानेकी विधि-भाषानुवाद.—बहेडेकी लकडीके कोलसोंकी अंगारमे लोहेके कीटको खूब तपा तपा कर ७ बार गोमूत्रमे बुझावे ॥ ७२ ॥ पश्चात् महीन पीसकर उससे दूने त्रिफलाके क्वाथमें उसे मिलाके १ हडीमें भरदे और हडीका मुख सराईसे बंदकर कपडमट्टीसे दृढ करदेवे पीछे उसे गजपुटमे फकदे तो उत्तम मंडूर होय ॥ ७३ ॥ ऐसा शार्ङ्गधरमें लिखाहै, इस मंडूरके अनुपान लोहभस्मके समान जानो

२ हंसमंडूर—पूर्वोक्तप्रकारसे बनाये हुए मंडूरको प्रथम त्रिफलाके क्वाथमें खरलकरके पश्चात् अष्टगुण गोमूत्रमें मिलाकर हंडीमे भरकर पकावे । पूर्वोक्त विधिसे फूंके, जब पककर स्वांगशीतल होजाय तब सोंठ, मिरच, पीपल, त्रिफला, नागरमोथा, बायविडंग, चव्य, चित्रक, दारुहल्दी, पीपलामूल, और देवदारु इन सब समानका महीन चूर्ण उसमे मिलाकर खरल करे जब एकजीव होजाय तब इसमेसे १ कर्ष भर नित्य सेवन करे और उसके पचनेपर ऊपरसे छाछ पीवे तो पाडु, शोथ, हलीमक, ऊरुस्तंभ ( पैरोंका रहजाना) कामला और अर्श ( बवासीर ) इन रोगोंको यह हंसमंडूर नाश करता है इसमे संशय नहीं है ऐसा ग्रन्थान्तरमे लिखाहै ॥ ७४ । ७५ । ७६ ॥

रससमागणम् ।

शाकोदुंबरिकादुग्धैरसंकिंचिद्विमर्दयेत् । तद्दुग्धेन घृष्टंगोश्वत्थपायुग्मंप्रकल्पयेत् ॥७७॥ क्षिप्त्वान त्संपुटेसूतंतत्रमुद्रांप्रदापयेत् ॥ धृत्वातंगोलकंप्रा ज्ञोन्नमृमासंपुटेऽधिके ॥ ७८ ॥ पचेद्गजपुटेनैव सूतकंयातिनिस्स्मताम् ॥ ७९ ॥

अन्यच्च—नागवल्लीरसैर्घृष्टःकर्कोटीकंदगर्भितः॥
मृन्मूषासंपुटेपक्त्वासूतोयात्येवभस्मताम्॥८०॥
भा० प्र० पू० खं० २ भा०॥

भाषानुवादः—अब पारेकीभस्म बनानेकी क्रिया लिखते हैं—
१ पाराभस्म—कालेगूलरके दूधमें शुद्धपारेको कुछकालतक घोटे, जब उसकी गोली बनजावे तब गूलरके दूधमें हींगको खरलकरके उसके २ मूष बनावे और उसगोलीको मूषमें रखकर उन दोनो मूषोंको गूलरके दूधमें खरल की हुई हींगसेही दृढजोड (मुद्रा) दे, पश्चात् मुलतानीमट्टीकी मूषोंमें या शरावसंपुटमें उसपारेकी गोलीसहित पूर्वोक्त मूषको रखकर पक्की मुद्रा ( कपडमट्टी ) से दृढ मुद्रित करदे और सुखा कर गजपुटमें फूकदे तो पाराभस्म होय॥७७-७८-७९॥
२ प्रकार—शुद्धपारेको नागरवेलीके पानके रसमें घोटकर बाझककोडीके कंदमें रखकर उसे शरावसंपुटमें रक्खे और उसे कपडमट्टीसे दृढकर सुखावे पश्चात् गजपुटमें फूकदे तो पारेकी भस्म होय ॥ ८० ॥ ऐसा भावप्रकाशमें लिखाहै.

२ रससिंदूरविधि ।

सूतंपञ्चपलंस्वदोषरहितंतत्तुल्यभागोबलिर्द्वौटंकौ नवसादरस्यतुवरीकर्षश्चसंमर्दितः॥ कुप्यांकाच भुविस्थितश्चसिकतायंत्रेत्रिभिर्वासरैः पक्वोवह्नि निरुद्धवत्यरुणसः सिन्दूरनामारसः॥८१॥ग्रं०त०।

३ रसकर्पूरविधि ।

पिष्टंपांशुपटुप्रगाढममलंवज्राम्बुनाचैकसत्सूतंधातु [illegible]टीकयाप्यर्धिततरंतत्संपुटेरोधयेत्॥ अंतःस्थंलवण [illegible]प्रज्वालयेत्चाग्निर्हठाद्धत्तंग्राह्यमथेन्दु कुन्दधवलंरसस्योपरिस्थंशनैः॥ ८२॥ ग्रं० त०।

२ रससिंदूरविधिः, भाषानुवादः—५ पल शुद्धपारा ५ पल शुद्ध गंधक २ टंकनवसागर १ कर्षफिटकरी इन सबोको ३ दिनपर्य्यन्त घोटकर अग्नि सहन शीशा ( आतशी ) शीशीमें भरदे और उसपर कपडमट्टी देकर ३ दिनपर्यन्त वालुकायंत्रमें मंद मध्य और तीव्र आंच देवे तो रक्तवर्णका रससिंदूर बनजावेगा ॥ ८१ ॥ ऐसा ग्रंथांतरमें लिखाहै

३ रसकपूरविधिः—शुद्धपारेको खारीनोन और थूहरके दूध संग घोटकर लोहेके संपुटमें रक्खे ओर उस लोहसंपुटका मुख खडिया मट्टीसे दृढ बंदकर इस संपुटको एकहंडीमें रखकर उसमें नोन भरदे और उसे भट्टीपर चढाकर १ दिनभर आंचदे, जब स्वांग शीतल होजावे तब उस संपुटको युक्तिसे निकाल-कर ऊपरके संपुटमें जो श्वेतभस्म जमे उसे निकाललें इसे रसकपूर कहतेहैं ऐसा रसमंजरीमें लिखाहै ॥ ८२ ॥

४ हिंगुलमा०—वल्लमात्रंतालपिष्टंशरावेस्थापयेत्ततः॥ तस्मिन्कर्षसमंदेयंसकलंदरदस्यच ॥८३॥ पूरये दार्द्रकरसैर्द्विगुणंतत्रबुद्धिमान् ॥पुष्पाणिशाणमा त्राणिपरितःस्थापयेत्ततः ॥ ८४ ॥ शरावसंपुटेदत्त्वाचुल्ल्यांमध्याग्निनापचेत् ॥ घटिकात्रयपर्यन्तं ततउत्तार्यपेषयेत् ॥ ८५ ॥ ताम्बूलेगुंजमात्रंतुदेयं पुष्टिकांपरम् ॥ पांडोःक्षयेचशूलेचसर्वरोगेपुयोज येत् ॥ ८६ ॥ ग्रं० त० ।

पश्चात् उसपर दूसरा शराव रखकर संपुट कपडमट्टीसे दृढ करदे और चूल्हे-पर रखके ३ घडी मंदाग्निसे पकावे जब स्वांग शीतल होजाय तब संपुटमें से हिंगुल, भस्मको निकालके खरल करले, इसमेंसे १ रती भस्म पानके संग सेवन करे तो पुष्ट होय ओर पांडु, क्षयी, शूल ये सब रोग दूर होवें.इस भस्म-को समस्त रोगमात्रपर विचारके देना चाहिये ऐसा ग्रंथांतरमें लिखा है ॥ ८३ ॥ ८४ ॥ ८५ ॥ ८६ ॥

५ अभ्रकमा०—कृत्वाधान्याभ्रकंतच्चशोषयित्वाथम-
र्दयेत् ॥ अर्कक्षीरैर्दिनंखल्वेचक्राकारंचकारयेत्
॥ ८७ ॥ वेष्टयेदर्कपत्रैश्चसम्यग्गजपुटेपचेत् ॥
पुनर्मर्द्यपुनः पाच्यंसप्तवारान्पुनःपुनः ॥ ८८ ॥
ततोवटजटाक्वाथैस्तद्वद्देयंपुटत्रयम् ॥ म्रियते-
नात्रसंदेहः प्रयोज्यंसर्वकर्म्मसु ॥ ८९ ॥
भा० प्र० पू० खं० २ भा० ।

अन्यच्च-पीतामलकसौभाग्यपिष्टंचक्रीकृताभ्रकम् ॥
पुटितंपष्टिवाराणिसिंदूराभंप्रजायते ॥ क्षयाद्य
खिलरोगघ्नंभवेद्रोगापनुत्तये ॥ ९० ॥ ग्रं० त० ।

६ हरितालमा०—पलमेकंशुद्धतालंकौमारीरसमर्दि-
तम् ॥ शरावसंपुटेक्षिप्त्वायामान्द्वादशकंपचेत्
॥९१॥ स्वांगशीतंसमादायतालकंचमृतंभवेत् ॥
गलत्कुष्ठंहरेच्चैवतालकंचनसंशयः॥९२॥ ग्रं०त० ।

अभ्रकभस्म—भाषानुवाद—प्रथम धान्याभ्रकको आकडेके दूधमें १

---

१ शुद्ध अभ्रकसे चतुर्थांश चावल लेकर दोनोंको कम्बलके टुकडेमें बांध ३ दिन रात पानीमें भीगनेदे पश्चात् उस पोटलीको उस पानीमें खूब मर्दन करे जब पोटलीमेंसे सब अभ्रक जलमें आजावे तब उस जलके पात्रको टेढा करदे उसमें जो नीचे अभ्रक जमजावे उसे लेले और ऊपरके पानीको फेंकदे इसे धान्याभ्रककहतेहैं।

दिन खरल करके उसकी छोटी २ टिकिया बनाके सुखावे ॥ ८७ ॥ पश्चात् उन टिकियोंको आकडेके पत्तोसे लपेट २ कर गजपुटमें फूकदे, जब स्वांगशीतल होजावे पुनः अर्कदूधमे घोटकर पूर्ववत् फूके इसप्रकार ७ बार आकडेके दूधमें घोटघोटके फूकतेजावे ॥ ८८ ॥ पीछे वडकी जडके क्वाथमें घोट २ कर तीनवार फूके तो अभ्रकभस्म होय. इसे समस्त रोगोंमें पृथक् २ अनुपानोंसे देना चाहिये ऐसा भावप्रकाशमे लिखाहै ॥ ८९ ॥

**दूसरा प्रकार**—धान्याभ्रकमे शुद्ध हरताल आवलेका रस और शुद्ध सुहागा मिलाकर घोटे और उसकी छोटी २ टिकिया बनाकर सुखावे पीछे गजपुटमें फूकदे, इसप्रकार ६ आचदेनेसे सिंदूरके समान अभ्रककी लालभस्म होय यह भस्म क्षयादि सकलरोगोंको नाश करनेमे समर्थ है ऐसा ग्रंथांतरमे लिखाहै॥९०॥

६ **हरितालभस्म**—१ पल शुद्ध हरतालको ग्वारपाठेके रसमें घोटकर उसकी छोटी २ टिकिया बनाकर उन्हे सुखाकर शरावसंपुटमें रख १२ प्रहरकी आंचदे तो हरतालभस्म होय यह गलित कुष्ठादि रोगोंका नाश करनेमें समर्थ है ॥ ९१ ॥ ९२ ॥ ५० त० ।

७ **वज्रमारणम्**—मेषशृङ्गभुजंगास्थिकूर्मपृष्ठाम्लवे-
तसान् ॥ शशदन्तंसमंपिष्ट्वावज्रीक्षीरेणगोल-
कम् ॥ कृत्वातन्मध्यगंवज्रंम्रियतेऽध्मातमेनहि
॥ ९३ ॥ भा० प्र० ॥

८ प्रवालमारणम्—स्वर्णमाक्षिकवन्मुक्ताप्रवालानिचमा रयेत् ॥ ९४ ॥ शार्ङ्ग० ।

८ मूंगेकीभस्म०—सोनामक्खाके समान क्रियासे मोती और मूंगेभी भस्म होतेहैं ऐसा शार्ङ्गधरमे लिखाहै ॥ ९४ ॥

इति श्रीमत्पंडितझारसरामविरचिते भाषानुवादविभूषितेऽनु-
पानदर्पणे धातूपधातुरसोपरसरत्नोपरत्नविषोपविषाणां
शोधनमारणविवेककथने सप्तमः प्रमोदः ॥ ७ ॥

---

अथातस्सुवर्णादीनांपक्वापक्वभस्मनोगुणागुणविवेकं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

१ पक्वस्यसुवर्णभस्मनोगुणाः—स्वर्णशीतंपवित्रंक्षयवमिकसनश्वासमेहास्रपित्तं क्षैण्यंक्ष्वेडक्षतास्त्रप्रदरगदहरंस्वादुतिक्तंकषायम् ॥ वृष्यंमेधाग्निकान्तिप्रदमधुरसकं कार्श्यहानित्रिदोषोन्मादापस्मारशूलज्वरजयवपुषोबृंहणंनेत्रपथ्यम् ॥ २ ॥ ग्रं० त० ।

सुवर्णका पक्काभस्म—भाषानुवादः- अब हम इसके आगे सुवर्ण आदिके पक्व ( पक्की ) भस्मके गुण और अपक्व ( कच्ची ) भस्मके दोषोंको वर्णन करेंगे ॥ १ ॥

१ सुवर्णके पक्केभस्मके गुण—सुवर्णभस्म शीतल ( ठंढी ), शुद्ध, स्वादिष्ट, तीक्ष्ण, कसेला, और मिष्ट है क्षयी, वमन, खाँसी, श्वास, प्रमेह, रक्तपित्त, क्षीणता, विष, घाव, रक्त ( लाल ) प्रदर, कृशता, त्रिदोष, उन्माद, अपस्मार ( मृगी ), शूल और ज्वर इन रोगनाशक बल, बुद्धि, कांति, पुष्टि, दिव्यदृष्टि, प्रकाशक है ॥ २ ॥

अपक्वस्वर्णभस्मदोषाः- बलंचवीर्यंहरतेनराणांरोगव्रजान्पोषयतीहकाये ॥ असौख्यकार्यंचसदैवहेमाऽपक्वंसदोषं मरणं करोति ॥ ३ ॥

सुन्नेके कच्चेभस्मके दोष—भाषानुवाद—सुन्नेका कच्चाभस्म बल, वीर्य और सुखकीहानि रोगगणकी वृद्धि, और मनुष्योंको मरण करताहै ॥३॥ ग्रं० त०।

२ पक्कस्यरजतभस्मनोगुणाः-तारंचतारयतिरोगसमुद्रपारंदेहस्यसौख्यदमिदं पलितंनिहान्ति ॥ हन्तीहरोगविषदोषमलंप्रसह्य वृष्यंपुनर्नवकरंकुरुतेचिरायुः ॥ ॥ ४ ॥ ग्रं० त० ।

२ रूपेकेपक्केभस्मके गुण—रूपेका पक्काभस्म रोगसमुद्रसे पारलगानेवाला देहको सुखप्राप्त करनेवाला वृद्धता और विषदोषका नाशकरनेवाला तरुणता और आयुष्य देनेवाला है ॥ ४ ॥

अपक्करौप्यभस्मदोषाः-अशुद्धंरजतंकुर्यात्पांडुकंडुगलग्रहान् ॥ विविधंवीर्यनाशंचबलहानिंशिरोरुजम् ॥ ५ ॥ ग्रं० त० ।

रूपेकेकच्चे भस्मके दोष—भाषा०—रूपेका कच्चा भस्म पाडु, खुजली, गलग्रह, कब्जि, वीर्यनाश, बलहानि और शिरोरोगको करताहै ॥ ५ ॥

३ पक्कस्यताम्रभस्मनोगुणाः-कुष्ठप्लीह ज्वरकफमरुच्छ्वासकासार्तिशोफस्तन्द्राशूलोदरकृमिवमींपांडुमेहातिसारान् ॥ अर्शोगुल्मक्षयभ्रमशिरोव्याधिमेहादिहिक्कास्शुद्धंशुल्वंहरति सततंवाह्निवृद्धिंकरोति ॥ ॥ ६ ॥ ग्रं०त० ।

अपक्कताम्रभस्मदोषाः–एकोदोषोविषेताम्रेत्वसम्यङ्मारितेऽष्टते ॥ दाहःस्वेदोऽरुचिर्मूर्च्छाक्लेदोरेकोवमिर्भ्रमः ॥७॥ भा० प्र० ।

३ तांबेकेपक्केभस्मके गुण—तांबेका पक्काभस्म कुष्ठ, प्लीहा, कृमि, वमन, पाडु, प्रमेह और हृचकीका नाश और अग्निवृद्धि करताहै ॥ ६ ॥ ऐसा ग्रंथातरमें लिखाहै

तांबेके कच्चेभस्मके दोष—तांबेका कच्चाभस्म दाह, स्वेद, अरुचि, मूर्च्छा, जीका मलकना, रेचन, वमन और भ्रम इन आठ दोषोंको करताहै ॥ ७ ॥ ऐसा भावप्रकाशमें लिखाहै.

४ पक्वस्यवंगभस्मनोगुणाः—बल्यंदीपनपाचनंरुचिकरं
प्रज्ञाकरंशीतलं सौंदर्यकविवर्द्धनंहृतरुजंचारोगता
कारकम् ॥ धातुस्थैर्यकरंक्षयक्षयकरंसर्वप्रमेहापहं
वंगंभक्षयतोनरस्यनभवेत्स्वप्नेपिशुक्रक्षयः ॥ ८ ॥
ग्रं० त० ।

अपक्वस्यवंगभस्मनोदोषाः—पाकेनहीनः खलुवंगको
सौकुष्ठानिगुल्मानिमहांतिरोगान् ॥ पांडुप्रमेहा
पचिवातशोणितंबलापहारंकुरुतेनराणाम् ॥ ९ ॥
ग्रं० त० ।

५ पक्वयशदभस्मगुणाः— यशदंतुवरंतिक्तंशीतलंकफ
पित्तहृत् ॥ चक्षुष्यंपरमंमेहंपांडुश्वासंचनाशयेत्
॥ १० ॥ भा० प्र० ।

अपक्वयशददोषाः—अपक्वंयशदंरोगान्प्रमेहाजीर्ण-
मारुतान् ॥ वमिंभ्रमिंकरोत्येनंशोधयेन्नागवत्ततः ॥
॥ ११ ॥ ग्रं० त० ।

६ पक्वनागभस्मगुणाः—क्षयपवनविकारगुल्मपाण्ड्वामये
पुभ्रमकृमिकफशूलस्नेहकासामयेषु ॥ ग्रहणिगुदग
दैवेनष्टवह्नौप्रशस्तः शुभविधकृतनागः कामपुष्टिंद
दाति ॥ १२ ॥ ग्रं० त० ।

अपक्वनागभस्मदोषाः--कुष्ठानिगुल्मारुचिपांडुरोगान्क्ष
यंकफंरक्तविकारकृच्छ्रम् ॥ ज्वराश्मरीशूलभगंदरा
द्यं नागंत्वपक्वंकुरुतेनराणाम् ॥ १३ ॥

४ कथीलके पक्वेभस्मके गुण–भापानु०–वंग ( कथील ) का पक्का भस्म बल, रुचि,बुद्धि, शीतलता, सौंदर्यता, कविता,आरोग्यता और वातुस्थिरताकारक तथा क्षयी, प्रमेहादि समस्तरोगहारक और दीपन पाचन है. वंगभस्म भक्षण करनेवाले मनुष्यका स्वप्नमेभी वीर्य स्खलित नहीं होता ॥ ८ ॥

कथीलके कच्चेभस्मके दोष–कथीलका कच्चाभस्म कुष्ट, गुल्म, पाडु, प्रमेह, अपाचि, वातरक्त इत्यादि महान् रोगकारक और बलहारक होता है॥९॥ ऐसा ग्रथांतरमें लिखा है

५ जस्तेके पक्वेभस्मके गुण–जस्तेका पक्काभस्म कसेला, कडवा और ठढा है, कफ, पित्त, प्रमेह, कामला और श्वासनाशक तथा दिव्यदृष्टिप्रकाशक है ॥ १० ॥ ऐसा भावप्रकाशमें लिखाहै.

जस्तेके कच्चेभस्मके दोप–जस्तेका कच्चा भस्म प्रमेह, अजीर्ण और भ्रमआदि अनेकरोगोंको उत्पन्न करता है ॥ ११ ॥

६ शीशेके पक्वेभस्मके गुण–शीशेका पक्काभस्म क्षयी, वादी, गुल्म, कामला, भ्रम, कृमि, कफरोग, शूल, प्रमेह, खासी, संग्रहणी, बवासीर, गुदारोग और मदाग्निको दूरकरताहै तथा बलको बढाताहै ॥ १२ ॥

शीशेके कच्चेभस्मके दोप–शीशेका कचाभस्म, कुष्ठ, गोला, अरुचि, पाडु क्षयी, कफरोग, रक्तविकार, मूत्रकृच्छ्र, ज्वर, पथरी, शूल और भगदर इन रोगोंको प्रगट करताहै ॥ १३ ॥

७ पक्वलोहभस्मगुणाः--लोहंमृतंकज्जलसंनिभंतुभुंक्ते
सदायोरसराजयुक्तम् ॥ तस्यैवदेहेनभवन्तिरोगामृ
तोपिकामः पुनरेतिधाम ॥ १४ ॥ आयुः प्रदातावा
लवीर्यकर्तारोगस्यहर्तामदनस्यकर्ता ॥ अयस्समा
नंनहिकिंचिदन्यद्रसायनंश्रेष्ठतमंवदन्ति ॥ १५ ॥

अपक्वलोहभस्मदोषाः-अल्पौषधस्तोकपुटैर्हीनगंधकपारदैः॥ अपक्वलोहजंचूर्णमायुःक्षयकरंपरम् ॥ १६ ॥ पंढत्वकुष्ठामयमृत्युदं भवेद्धृद्रोगशूलौ कुरुतेश्मरींच ॥ नानारुजानांचतथाप्रकोपंकरोतिहृल्लासमशुद्धलोहम् ॥ १७ ॥ ग्रं० त० ।

७ लोहेके पक्वभस्मके गुण—श्यामवर्णवाले लोहेके पक्वभस्मको पारदभस्म सहित जो नित्य सेवन करे उसके शरीरमें कभी रोग उत्पन्न नहीं होते और नष्टहोगया कामभी पुन शरीरमे प्राप्त होताहै ॥ १४ ॥ आयु, वल, वीर्य और कामको बढानेवाला, रोगनाशक जेसा लोहभस्महै वैसा और कोई श्रेष्ठ रसायन नहीहै ऐसा वडे २ वैद्य कहते है ॥ १५ ॥

लोहेकेकच्चेभस्मकेदोष—जिसमें लिखित औषध और पुटोंसे न्यून तथा पारे गंधक रहित लोहेका कच्चाभस्म सो आयुको क्षीण करताहै ॥ १६ ॥ तथा नपुंसकता, कुष्ट, हृद्रोग, शूल, और पत्थरी आदि रोगोंको उत्पन्न करता और मृत्युको प्राप्तकरताहै ॥ १७ ॥ ये सब ग्रंथातरमें लिखाहै.

८ पक्वसुवर्णमाक्षिकभस्मगुणाः—स्यान्माक्षिकस्तिक्तसुदीपनः कटुर्दुर्नामकुष्ठामयभूतनाशनः ॥ पांडुप्रमेहक्षयनाशनोलघुस्सत्त्वंमृतंतस्यसुवर्णवद्गुणैः ॥ १८ ॥ ग्रं० त० ।

अपक्वसुवर्णमाक्षिकभस्मदोषाः-अपक्वमाक्षिकेणाशुदेहः संक्रमतेरुजा ॥ तद्दोषविनिवृत्त्यर्थमनुपानंब्रवीम्यहम् ॥ १९ ॥ ग्रं० त० ।

९ पक्वरौप्यमाक्षिकभस्मगुणाः—माक्षिकोरजतहाटकप्रभःशोधितोगतिगुणस्सुसेवितः ॥ मेहकुष्ठकृमिशोफपांडुतापस्मृतिंहरतिसोश्मरीक्षयेत् ॥ ॥ २० ॥ ग्रं० त० ।

अपक्करौप्यमाक्षिकभस्मदोषाः -अपक्करौप्यमाक्षिके-
णामयाअनेकाश्चभवन्ति ॥ २१ ॥

१० पक्वापक्वतुत्थभस्मगुणदोषाः—तुत्थभस्मकफंह-
न्तिपामांकुष्ठंविषंकृमीन् ॥ चक्षुष्यंलेखनंभेदि
शुद्धिहीनं हि दोषकृत् ॥ २२ ॥ ग्रं० त० ।

११ शुद्धशिलाजतुगुणाः—पांडुरंसिकताकारंकर्पूरा-
भंशिलाजतु ॥ मूत्रकृच्छ्राश्मरीमेहकामलापाडु-
नाशनम् ॥ २३ ॥ ग्रं० त० ।

अशुद्धशिलाजतुदोषाः--अशुद्धंदाहमूर्च्छादिन्भ्रमपि
त्तास्रशोणितम् ॥ शिलाजतुप्रकुरुतेमांद्यमन्नेश्च
विड्ग्रहम् ॥ २४ ॥ ग्रं० त०

८ सोनामक्खीके पकेभस्मकेगुण—सोनामक्खी तीक्ष्ण, दीपन, कटु और हलकी है, यह, अर्श, कुष्ठ, पाडु प्रमेह और क्षयीका नाश करती है इसका पक्काभस्म सुवर्णभस्मके समान गुणकारकहै ॥ १८ ॥

सोनामक्खीकेकच्चेभस्मकेदोष—सोनामक्खीके कच्चे भस्मके खानेसे देहमें अनेकप्रकारके रोग उत्पन्न होतेहैं उनकी शातिका उपाय आगे ९ वें प्रमोदमें वर्णन करेंगे ॥ १९ ॥

९ रूपामक्खीकेपकेभस्मकेगुण—रूपामक्खी रूपे और सोनेके समान कातिमती होतीहै यह शोधित अत्यत गुणदात्री और इसके पक्वभस्मसेवनसे प्रमेह, कुष्ठ, कृमि, शोथ, कामला, अपस्मार तथा पथरी आदि अनेक रोग दूर होते हैं ॥ २० ॥

रूपामक्खीकेकच्चेभस्मकेदोष—रूपामक्खीके कच्चे भस्म भक्षण करनेसे अनेक रोग उत्पन्न होते हैं ॥ २१ ॥

१० नीलेथोथेकेपकेभस्मकेगुणऔरकच्चेकेदोष-नीलेथोथेका पक्काभस्म कफ, खुजली, कुष्ट, विष, नेत्ररोग और त्रिदषका नाश करताहै और नीले-थोथेका कच्चाभस्म रोगकारकहै ॥ २२ ॥

११ शुद्धशिलाजीतके गुण—शुद्धशिलाजीत मूत्रकृच्छ्र, पथरी, प्रमेह कामला और पाडुका नाश करताहै ॥ २३ ॥

अशुद्धशिलाजीतकेदोष—अशुद्धशिलाजीत दाह, मूर्च्छा, भ्रम, रक्तपित्त, रुधिरकोप, मदाग्नि और मलावरोध करताहै ॥ २४ ॥

१२ पक्कपारदभस्मगुणाः—यावन्नहरबीजंतुभक्षयेत्पारदंमृतम् ॥ तावत्तस्यकुतोमुक्तिर्भोगाद्रोगाद्भवादपि ॥ २५ ॥

अन्य०—मूर्च्छांतोगदहृत्तथैवखगतिंधत्तेविबद्धोऽर्थदस्स्याद्भस्मामयवार्धकादिहरणंदृक्पुष्टिकान्तिप्रदम् ॥ वृष्यंमृत्युविनाशनंबलकरंकान्ताजनानंददंशार्दूलातुलसत्त्वकृच्चभुविजान्रोगानुसारीस्फुटम् ॥ २६ ॥

अशुद्धापक्कपारदभस्मदोषाः संस्कारहीनःखलुसूतराजोयस्सेवतेतस्यकरोतिबाधाम् ॥ देहस्यनाशंविदधातिनूनंकुष्ठादिरोगाञ्जनयेन्नराणाम् ॥ २७ ॥

१२ पारेकेपक्कभस्मके गुण—भाषानुवादः—जबतक मनुष्य पारेके भस्मका सेवन नहीं करता तबतक भोग, रोग और ससारसे छुटकारा नहीं पाता॥२५॥

अन्यच्च—मूर्छितपारा रोगोंका नाश और आकाशमार्गमें चलनेकी शक्ति करदेताहै, बद्ध (बँधाहुआ) पारा धनप्रद होताहै मृतपारा तरुणता, दिव्यदृष्टि, काति, वीर्य, बल, स्त्रीभोगमें आनद देनेवाला मृत्युनाशक सिंहसमान पराक्रम कारक और समस्त रोगहारक होताहै ॥ २६ ॥

अशुद्ध तथा अपक्कपारेके दोष—अशुद्ध पारेके सेवनसे शरीरपीडा कुष्ठ आदि अनेक रोग और मृत्युभी होना सभव है ॥ २७ ॥

१३ शुद्धरससिंदूरगु०—हरतिचरससिंदूरंकासश्वासाग्निमान्द्यमेहगणान् ॥ रक्तविकारंकृच्छ्रंज्वरादिरोगान्यथानुपानयुतम् ॥ २८ ॥

अशुद्धरससिंदूरदोषाः—रससिंदूरमशुद्धाद्रसांद्विजातं पारदवद्रोगान् ॥ कुर्याच्चेतच्छान्त्यैघृतमरिचरजः पिबेत्तुसप्तदिनम् ॥ २९ ॥ ग्रं० त० ।

१४ रसकर्पूरगु०—देवकुसुमचन्दनकस्तूरिकुंकुमैर्युक्तम् ॥ खादन्हरतिफिरंगंव्याधिं सोपद्रवंघोरम् ॥ विन्दतिवह्नेर्दीप्तिंपुष्टिंवीर्यंबलंविपुलम् ॥ रमयतिरमणीशतकंरसकर्पूरस्यसेवकःसततम् ॥ ३० ॥ भा० प्र० ।

अशुद्धरसकर्पूरदोषाः—सेवितोऽविधिनाकुष्ठंसन्धिवातंकफाधिकम् ॥ रसकर्पूरकंकुर्यात्तस्माद्यत्नेनसेवयेत् ॥ ३१ ॥ ग्रं० त० ।

१५ शुद्धगन्धकगुणाः—शुद्धोगन्धोहरेद्रोगान्कुष्ठमृत्युज्वरादिकान् ॥ अग्निकारीमहानुष्णोवीर्य्यवृद्धिंकरोतिहि ॥ ३२ ॥ ग्रं० त० ।

अशुद्धगंधकदोषाः—अशुद्धगंधःकुरुतेचकुष्ठंतापंभ्रमंपित्तरुजांतथैव॥रूपंसुखंवीर्यबलंनिहन्तितस्माद्विशुद्धोविनियोजनीयः ॥ ३३ ॥ ग्रं० त० ।

१६ शुद्धहिंगुलगुणाः—तिक्तंकषायंकटुहिंगुलस्यान्नेत्रामयघ्नंकफपित्तहारी ॥ हृल्लासकुष्ठज्वरकामलाचप्लीहामवातौचगदंनिहन्ति ॥ ३४ ॥ ग्रं० त० ।

अशुद्धहिंगुलदोषाः—अशुद्धोदरदःकुर्यात्कुष्ठंक्लैव्यंक्लमंभ्रमम् । मोहंचशोधयेत्तस्मात्सिद्धवैद्यस्तुहिङ्गुलम् ॥ ३५ ॥ ग्रं० त० ।

१३ शुद्धरससिंदूरकेगुण—शुद्धरससिंदूर कास, मदाग्नि, प्रमेह, रक्तविकार मूत्रकृच्छ्र और ज्वर आदि अनेकरोगोंका पृथक् २ अनुपानसे नाश करताहै ॥ ॥ २८ ॥

अशुद्धरससिंदूरकेदोष—अशुद्धरससिंदूर अशुद्धपारेकेसमान रोगोंको उत्पन्न करताहै॥ २९ ॥ यह सब ग्रथांतरमे लिखाहै।

१४ शुद्धरसकर्पूरगुण—लवंग चंदन कस्तूरी और केशर संग शुद्ध रसकपूर सेवनकरनेसे घोरउपद्रवोंसहित फिरंगरोग दूर होताहै और इसका सेवन करनेवाला पुरुष अग्निदीपन, पुष्टि, बल, वीर्य और शतस्त्रीरमणशक्तिको प्राप्त होताहै ऐसा भावप्रकाशमे लिखाहै ॥ ३० ॥

अशुद्धरसकर्पूरदोष—अशुद्धरसकर्पूरसेवनसे कुष्ठ, संधिवात ( गठिया ) और कफबाहुल्य आदि रोग उत्पन्न होतेहैं ॥ ३१ ॥

१५ शुद्धगंधकगुण—शुद्धगंधक कुष्ठ, मृत्यु, ज्वर आदि रोगनाश अग्निप्रकाश और वीर्यवृद्धिको करताहै ॥ ३२ ॥

अशुद्धगंधकदोष—अशुद्धगन्धक कुष्ठ, ताप, भ्रम और पित्तरोगको उत्पन्न और रूप सुख बल तथा वीर्यका नाश करताहै ॥ ३३ ॥

१६ शुद्धहिंगुलकेगुण—शुद्धहिंगुल तीखा, कषैला और कडवा है, नेत्ररोग, कफरोग, पित्तरोग हृद्रोग, कुष्ठज्वर, कमल ( पीलिया ) ताप तिल्ली और आमवात इन रोगोंका नाश करताहै ॥३४॥

अशुद्धहिंगुलदोष—अशुद्धहिंगुल नपुंसकता, परिश्रम भ्रम और मोह उत्पन्न करताहै इसलिये इसे सदैव उत्तमप्रकारसे सोधे ॥ ३५ ॥

१७ पक्वाभ्रकभस्मगुणाः—मृतं कंकामबलप्रदंचविषं-
मरुच्छ्वासभगन्दराख्यम्॥मेहभ्रमंपित्तकफंचकासं
क्षयंनिहन्त्येवयथानुपानात् ॥ ३६ ॥ ग्रं० त० ।

अपक्वाभ्रकभस्मदोषाः—चन्द्रिकासहितमभ्रकंयदाजीवि
तंझटितिनाशयेत्तदा ॥ व्याधिरोगजइवचोदरस्थि-
तंवातनोवितनुतेगदान्बहून् ॥ ३७ ॥ ग्रं० त० ।

१८ पक्कहरितालभस्मगुणाः-अशीतिवातान्कफपित्त रोगान्कुष्ठंचमेहंचगुदामयांश्च ॥ निहन्तिगुंजार्द्ध मितंतुतालं षड्वल्लखंडेनसमंचयुक्तम् ॥ ३८ ॥

अपक्कहरितालभस्मदोषाः—अशुद्धतालंखलुपीतवर्णसधू मकंवातचयंचपित्तम् ॥ पङ्गुत्वकुष्ठंतनुतेचतेनदेहस्य नाशंप्रकरोतिसद्यः ॥ ३९ ॥

१९ शुद्धमनःशिलागुणाः—मनःशिलासर्वरसायनाख्या तिक्ताकटूष्णाकफवातहंत्री ॥ सत्त्वात्मिकाभूतवि षाग्निमांद्यकंडूंचकासक्षयहारिणीच ॥ ४० ॥

अशुद्धमनःशिलादोषाः—मनःशिलामंदवलंकरोतिजंतू न्ध्रुवंशोधनमन्तरेण ॥ मलस्यबन्धंकिलमूत्ररोगंस शर्करंकृच्छ्रगदंचकुर्यात् ॥ ४१ ॥

२० शुद्धसौवीरगुणाः—सौवीरंग्राहिमधुरंचक्षुष्यंकफवा- तजित् ॥ सिध्मक्षयास्रनुच्छीतंस्रोतोऽञ्जनमपीदृशम् ॥ ४२ ॥ स० प० नि० ।

अशुद्धसौवीरदोषाः—अशुद्धसौवीरादेहेनेत्रेचभवन्तिरो गाः ॥ ४३ ॥

१७ अभ्रकके पक्कभस्मके गुण—अभ्रकका पक्का भस्म काम और बलप्रद तथा विप, वातश्वास, भगंदर, प्रमेह, भ्रम, पित्त, कफ, कास और क्षयी नाशकहै ॥ ३६ ॥

अभ्रकके कच्चेभस्मके दोष—अभ्रकका कच्चा चमकदार भस्म खानेसे थोडेही कालमें अनेक रोग शरीरमें उत्पन्न होतेहैं और प्राणहानि हो तोभी कोई आश्चर्य नहीं जैसे सिंहका केश ( वाल ) पेटमें जानेसे अनेक रोग होजातेहैं वैसे ॥ ३७ ॥

१८ हरितालकेपकेभस्मकेगुण—हरितालकापक्काभस्म ८० प्रकारके वातरोग, पित्तरोग, कफरोग, कुष्ठ, प्रमेह और गुदाके रोगोका नाश करताहे इसकी आधी चिरमिठी मात्रा ६ रती मिश्री सग खाना चाहिये ॥ ३८ ॥

हरितालकेकच्चेभस्मकेदोष—पीत अग्निपर डालनेसे जिससे धूवा निकले ऐसा हरतालका कच्चा भस्म वातव्याधि. पित्त पगुलरोग और कुष्ठको उत्पन्न करता तथा देहका नाश करता हे ॥ ३९ ॥

१९ शुद्धमनशिलके गुण—शुद्धमनशिल—सर्व रसायनमे, तीक्ष्ण, कटु, उष्ण और सत्त्व ( सत ) रूपहै यह कफ, वात, भूत, विष, अग्निमांद्य, खुजली, कास और क्षयीको दूर करताहे ॥ ४० ॥

अशुद्धमनशिलके दोष—अशुद्धमनशिल—अल्पबल, कृमि, मलावरोध, मूत्ररोग और पथरी सहित मूत्रकृच्छ्रको उत्पन्न करता है ॥ ४१ ॥

२० शुद्धकालेसुरमेकेगुण—शुद्ध काला सुरमा ( सोवीर ) ग्राही, मधुर, ठढा नेत्ररोगहारक, कफ, वात, सिध्मा ( विभूति ) क्षयी और रक्तज रोग नाशकहै. इसी प्रकार स्रोतोंजनभी होताहे ॥ ४२ ॥

अशुद्धकालेसुरमेकेदोष—अशुद्धकाले सुरमेसे देहमे और नेत्रमें अनेक रोग उत्पन्न होते हे ॥ ४३ ॥

२१ शुद्धखर्परगुणाः—त्रिदोषजित्पित्तकफातिसारक्षयज्वरघ्नोरसकोतिरूक्षः ॥ नेत्रामयानांप्रकरोतिनाशंस्याद्रंजकःकामलनाशनश्च ॥ ४४ ॥ ग्रं० त० ।

अशुद्धखर्परदोषाः—अशुद्धःखर्परःकुर्याद्वांतिंभ्रांतिंविशेषतः ॥ तस्माच्छोध्यःप्रयत्नेनयावद्वान्तिविवर्जितः ॥ ४५ ॥ ग्रं० त० ।

२२ पक्ववज्रभस्मगुणाः-आयुः प्रदंसद्गुणदंचवृष्यंदोषत्रयप्रशमनंसकलामयघ्नम्॥सूतेन्द्रबंधवधसद्गुणदंप्रदीसंमृत्युंजयत्तदमृतोपममेववज्रम् ॥ ४६ ॥ ग्रं० त०

अशुद्धापक्ववज्रभस्मदोषाः--पीडांविधत्तेविविधांनराणां कुष्ठंक्षयंपांडुगदंचदुष्टम्॥ हृत्पार्श्वपीडांकुरुतेतितुस्सहामशुद्धवज्रंगुरुवात्महंत्यजेत् ॥ ४७ ॥ ग्रं०त०।

२३ पक्ववैक्रांतभस्मगुणाः—वैक्रांतवज्रसदृशोदेहलोहकरोमतः ॥ विषघ्नोरसराजस्य ज्वरकुष्ठक्षयघ्नणुत् ॥ ४८ ॥ ग्रं०त० ।

अशुद्धपक्ववैक्रांतभस्मदोषाः-अशुद्धवैक्रांतोवज्रवदोषकर्ताभवति ॥ ४९ ॥

२४ शुद्धप्रवालभस्मगुणाः—प्रवालंमधुरंसाम्लंकफपित्तातिंदोषनुत् ॥ वीर्यकांतिकरंस्त्रीणांधृतेमंगलदायकम् ॥ ५० ॥

क्षयपित्तास्त्रकासघ्नंदीपनंपाचनंलघु ॥ विषभूतादिशमनंविद्रुमंनेत्ररोगहृत् ॥ ५१ ॥

अशुद्धप्रवालदोषाः अशुद्धप्रवालभक्षणाद्भवन्तिरोगाह्यनेकाः ॥ ५२ ॥

२१ शुद्धखपरियाके गुण—शुद्ध खपरिया रूखाहै त्रिदोष, पित्त, कफ, अतिसार, क्षयी, ज्वर, नेत्ररोग कामला नाशक और कांतिविकाशक है ॥४८॥

अशुद्धखपरियाके दोष—अशुद्ध खपरिया वांति भ्रांतिकारक होताहै इस लिये वांतिकारक दोष दूर होनेपर्यन्त इसका शोधन करना चाहिये ॥ ४९ ॥

२२ हीरेके पक्कभस्मके गुण—हीरेका पक्का भस्म आयु नपुण, नर वीर्य कारक, त्रिदोष सकल रोग तथा मृत्युहारक, पारद मारक और अमृत समान गुणकारक है ॥ ४६ ॥

**अशुद्ध हीरेकेतथाकच्चेभस्मके दोष**—अशुद्ध हीरा तथा इसका कच्चा भस्म मनुष्योंके अनेक प्रकारकी पीडा कुष्ठ, क्षयी, पाडु, हृत्पीडा पार्श्वपीडा और मृत्युभी कर देताहै ॥ ४७ ॥

**२३ वैक्रान्तके पक्केभस्मके गुण**—वैक्रातका पक्का भस्म हीरेके भस्मसमान गुणकर्ता देह दृढ करनेवाला और पारेका विष, ज्वर, कुष्ठ, तथा क्षयी इनका नाशकरनेवाला है ॥ ४८ ॥

**वैक्रातकेकच्चेभस्मके दोष**—वैक्रातका कच्चा भस्म हीरेके भस्म समान दोषकारक है ॥ ४९ ॥

**२४ शुद्धमूंगेके गुण**—शुद्धमूगा मधुर और कुछ अम्ल है कफ पित्तजन्य पीडा क्षयी रक्तपित्त, काश विष, भूतबाधा और नेत्ररोग इनको दूर करनेहारा स्त्रियोंके मगलदायक और दीपन तथा पाचन है ॥ ५० ॥ ५१ ॥

**अशुद्धमूंगेकेदोष**—भाषानु०—अशुद्धमूगेके भक्षणसे अनेकरोग होतेहैं ५२

## २५ विषस्यगुणागुणप्रदर्शनम्—विषंप्राणहरंप्रोक्तंव्यवायिचविकाशिच ॥ आग्नेयंवातकफहृद्रोगवाहिमदावहम् ॥ ५३ ॥ तदेवयुक्तियुक्तंतुप्राणदायिरसायनम् ॥ पथ्याशिनांत्रिदोषघ्नंबृंहणंवीर्यवर्द्धनम् ॥५४॥ येदुर्गुणाविषेऽशुद्धेतस्यहीनाविशोधनात् ॥ तस्माद्विषंप्रयोगेषुशोधयित्वाप्रयोजयेत् ॥५५॥ग्रं०त०

**२५ विषकेदोषऔरगुणोंकादर्शाव**—अशुद्ध विष प्राण हर्ता सर्व देहमें प्राप्त होकर पश्चात् पचनेवाला ओजको सुखाकर संधियोको ढीला करदेनेवाला अत्यन्त उष्ण, वात, कफहारक, देहमे रसजानेवाला और मदकारक है ॥ ५३ ॥ और यही शुद्ध विष युक्तिसे सेवित प्राण, रस, वीर्य, बुद्धिदायक, त्रिदोषनाशक और पथ्यसे खानेवालोंका वीर्यवर्द्धक है ॥ ५४ ॥ जो अशुद्ध विषमे दुर्गुण (दोष) वर्णन किये हैं वे सबका दोष शोधनसे दूर होजातेहै इसलिये विषको शुद्ध कर- [illegible] जिनकरना चाहिये ॥५५॥ यह सब ग्रंथातरमें लिखाहै.

इति श्री[illegible]विरचितेभाषानुवादविभूषितेऽनुपानदर्पणे सुवर्णादिनानाधातुपकानामकानांगुणागुणवर्णनंनामाऽष्टम प्रमोद ॥ ८ ॥

अथातोऽपक्कधात्वादिदोषशान्तिविवेकं
व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

१ अपक्कस्वर्णदोषशांतिः--अभयासितयाभुक्तात्रिदिनं नृभिरंगजे॥हेमदोषहरीख्यातासत्यंसत्यंनसंशयः२

२ अपक्करौप्यदोषशांतिः—शर्करामधुसंयुक्तासेवयेद्यो दिनत्रयम्॥ अपक्करौप्यदोषेणविमुक्तःसुखमश्नुते३

३ अपक्कताम्रदोषशांतिः---मुनिव्रीहिसितापानंवाधान्याकंसिताश्चकैः ॥ ताम्रदोषमशेषंवैपिवन्हन्यादिनत्रयैः॥ ४ ॥

४ अपक्कवंगदोषशांतिः--मेषशृंगींसितायुक्तांयस्सेवति दिनत्रयम्॥वंगदोषविमुक्तोसौसुखंजीवतिमानवः५

५ अपक्कयशददोषशांतिः—वलाभयांसितायुक्तांसेवये द्योदिनत्रयम् ॥ यशदस्यविकारोस्यनाशमायाति नान्यथा ॥ ६ ॥

६ अपक्कनागदोषशांतिः-हेमाहरीतकींसेवेत्सितायुक्तां दिनत्रयम्॥अपक्कनागदोषेणविमुक्तस्सुखमेधते ७॥

७ अपक्कलोहदोषशांतिः—मुनिरसपिष्टविडंगंमुनिरसलीढंचिरस्थितघर्म्मे ॥ द्रावयतिलोहदोषान्वाह्निर्नवनीतपिण्डमिव ॥ ८ ॥

८ अपक्कलोहजन्यकीटशांतिः-आरग्वधस्यमज्ज्ञातुरेचनंकीटशांतये ॥ भवेदप्यतिमारश्चपीत्वादुग्धंनुतत्यजेत् ॥ ९ ॥

अब कचीधातु आदिके खानेसे जो विकार होतेहैं उनके शान्तिका विवेक वर्णन करेंगे ॥ १ ॥

अपक्वसुवर्णदोषशांति–भाषानुवाद:- हर्ड और मिश्रीको तीन दिन खानेसे अशुद्ध ( कच्चे ) सुवर्णभस्म सेवनसे जो विकार हुए हो वे सब शान्त होयँ ॥ २ ॥

अपक्वरौप्यदोषशांति–मिश्री और सहतका तीन दिन सेवनकरनेसे चाँदीके कच्चे भस्मजन्य विकार शांत होयँ ॥ ३ ॥

३ अपक्वताम्रदोषशांति–मुनिब्रीहि ( साँवाँ ) अथवा धनियेको मिश्री संग मिलाकर जलके साथ ३ दिनतक पानकरे तो कच्चे ताम्रजनित दोष शांत ( दूर ) होय ॥ ४ ॥

अपक्ववंगदोषशांति–मेढासिंगीको मिश्री संग तीन दिनतक सेवनकरनेसे कच्चे वंग ( कथील ) विकार शान्त होवे ॥ ५ ॥

५ अपक्वयशददोषशांति–छोटी हर्ड और मिश्रीका तीन दिन पर्यन्त सेवन करनेसे कच्चे जस्त भस्मके खानेसे जो विकार हुए हों वे समस्त शान्त होयँ ॥ ६ ॥

६ अपक्वनागदोषशांति–चोख और हर्ड मिश्री संग ३ दिनपर्यन्त सेवनकरनेसे अपक्व नाग ( सीसा ) विकार शांत होय ॥ ७ ॥

७ अपक्वलोहदोषशांति–अगस्त्यवृक्षके रसमें वायविडंगके चूर्णको मिलाकर सेवन करे और बहुत कालतक धूपमें बैठे तो कच्चे लोहभस्म जन्य दोष (विकार) दूर होयँ जैसे अग्नि माखनको पिघला देतीहै वैसेही यह उपचार अपक्व लोहविकारको पिघलाकर जडसे दूर करदेताहै ॥ ८ ॥

८ अपक्वलोहजन्यकीटशांति–अपक्व ( कच्चे ) लोह भस्मसे यदि पेटमे कृमि (कीडे) पडजावें तो अमलतासका गूदा खावे जिसमें रेचन (दस्त) होनेसे समस्त पेटके कीटे बाहर निकल जावेंगे पश्चात् दूधको पानकरे और उस अपक्व लोह-भस्म सेवनका त्यागनकरदेवे ॥ ९ ॥

९ अपक्वस्वर्णमाक्षिकदोषशांतिः–कुलत्थस्यकषायेणमाक्षिविकृतिशान्तिकृत् ॥ तथैवदाडिमंत्वग्वैदेयंदेहसुखार्थिने ॥ १० ॥ ग्रं० त० ॥

१० अपक्वरौप्यमाक्षिकदोषशांतिः--विकारोयदिजायेत विमलायानिषेवणात् ॥ शर्करासहितांभक्ष्यामेष शृंगीदिनत्रयम् ॥ ११ ॥ ग्रं. त. ॥

११ अपक्वतुत्थदोषशांतिः-जंबीररसमादायय:पिबेच्चादिनत्रयम् ॥ तस्यतुत्थकशांतिःस्यात्तद्वल्लाजाजवारिणा ॥ १२ ॥ ग्रं. त. ।

१२ अशुद्धशिलाजीतदोषशांतिः-मरीचंघृतसंयुक्तंसेवयेद्दिनसप्तकम् ॥ शिलाजतुभवंदोषंशान्तिमाप्नोति निश्चितम् ॥ १३ ॥ ग्रं० त. ।

९ कच्चीसोनामक्खीकेदोषोंकीशांति–भाषानुवादः-कुलथीके काटेसे अथवा अनारकी छालके काथसे कच्ची सोनामक्खीके विकार शात होयँ ॥ १० ॥

१० कच्चीरूपामक्खीकेदोषोंकीशाति–मिश्री सहित मेढासिंगीका चूर्ण ३ दिन खानेसे कच्ची रूपामक्खीके विकार शात होयँ ॥ ११ ॥

११ कच्चेनीलाथोथेकेदोषोंकीशांति-३दिनपर्यन्त जंबीरके रस अथवा लाही (धानकीखील) के जल पीनेसे कच्चे नीलेथोथेजन्य विकारोंकी शाति होय १२॥

१२ अशुद्धशिलाजीतकेदोषोंकीशाति–काली मिरच और घृत ७ दिनपर्यन्त सेवन करनेसे अशुद्ध शिलाजीतके भक्षणमे जो विकार हुए हो उनकी शाति होय ॥ १३ ॥

१३ अशुद्धापक्वपारददोषशांतिः--विकारायदिजायन्तेनरस्याम्लसंयुतात् ॥ गन्धकंसेवयेद्धीमान्पाचितंविधिपूर्वकम् ॥ १४ ॥ ग्रं० त० ।

१४ अशुद्धरससिंदूरदोषशांतिः-रससिंदूरशान्त्येचूनमरिचरजःपिबेत्सप्तादिनम् ॥ १५ ॥

१५ अशुद्धरसकर्पूरदोषशांतिः-महिषीशकृतोनीरं वान्याकंवासितायुतम् ॥ पिबेन्नीरेणमुक्तःस्याद्रसकर्पूरजैर्गदैः ॥ १६ ॥ ग्रं. त. ।

१६ अशुद्धगंधकदोषशांतिः-विकारोयदिजायेतगन्धकाच्चेत्तदापिबेत् ॥ गोघृतेनान्वितंक्षीरंसुखीस्यात्सचमानुषः ॥ १७ ॥ ग्रं० त. ।

१७ अशुद्धहिंगुलदोषशांतिः—उत्पद्यतेयदाव्याधिर्दरदस्यनिषेवणात् ॥ तदासूतकवत्सर्वांकुर्य्याच्छान्तिप्रतिक्रिया ॥ १८ ॥ ग्रं. त. ।

१८ अपक्वाभ्रकभस्मदोषशांतिः-उमाफलंवनेपिष्ट्वासेवयेद्योदिनत्रयम् ॥ अशुद्धाभ्रकदोषेणविमुक्तस्सुखमेधते ॥ १९ ॥ ग्रं. त. ।

१९ अपक्वहरितालभस्मदोषशांतिः-अजाजीशर्करायुक्तंसेवयेद्योदिनत्रयम् ॥ विकृतिस्तालजाहन्याद्यथादारिद्र्यसुव्रमे ॥ २० ॥ ग्रं. त. ।

२० अशुद्धमनश्शिलादोषशांतिः-गोक्षीरंमाक्षिकयुतंपिबतेयोदिनत्रयम् ॥ कुनटीलस्यदेहेचविकारंनकरोतिहि ॥ २१ ॥ ग्रं. त. ।

२१ अशुद्धसौवीरदोषशांतिः—त्रिफलासेवनाद्भवतिसौवीरजनितविकाराणाशांतिः ॥ २२ ॥

२२अशुद्धखर्परदोषशांतिः-रसकनिषेवणतोयदिरोगाः प्रादुर्भवन्तिमनुजानाम् ॥ तेनाशमाप्नुवन्तिपीतं गोमूत्रसप्ताहम् ॥ २३ ॥ ग्रं. त. ।

१३ अशुद्धतथाकच्चेपारेकेदोषोंकीशांति–शुद्ध गंधकके सेवनसे अशुद्ध तथा अपक्व ( कच्चे ) पारेसे जो विकार उत्पन्न हुएहों उनकी शांतिहोय ॥१४॥

१४अशुद्धरससिंदूरकेदोषोंकीशांति–७ दिनपर्यन्त काली मिरचका चूर्ण घीके संग सेवनकरनेसे अशुद्ध रससिंदूर खानेसे जो विकार उत्पन्न हुएहों उनकी शांति होयँ ॥ १५ ॥

१५ अशुद्धरसकर्पूरदोषशांति–भैंसके गोबरका रस अथवा मिश्री सहित धनियाँ जलसे पान करेतो अशुद्ध रसकर्पूर जन्य विकार शांत होयँ ॥ १६ ॥

१६ अशुद्धगंधकदोषशांति–गोघृत सहित दूध पीनेसे अशुद्ध गंधकके विकार शांत होयँ ॥ १७ ॥

१७ अशुद्धहिंगुलकेदोषोंकी शांति–अशुद्ध पारेके विकारोंकी शांतिको जो उपाय पूर्व कह चुकेहैं वही अशुद्ध हिंगुलके विकारोंकी शांतिका उपाय जानो ॥ १८ ॥

१८ कच्चेअभ्रककेदोषोंकीशांति–आमलेको पानीमें पीसके ठंढाईके समान छानकर ३ दिनतक पीवेतो अशुद्ध अभ्रकजन्य दोष ( विकार ) शांत होय ॥ १९ ॥

१९ हरितालकेकच्चेभस्मकेदोषोंकीशांति–जीरा और मिश्री मिलाकर ३ दिनतक सेवन करेतो अशुद्ध ( कच्चे ) हरितालके विकार शांत होयँ ॥ २० ॥

२० अशुद्धमनशिलकेदोषोंकीशांति–३ दिनपर्यंत गौके दूधमें सहत मिलाकर पीनेसे अशुद्ध मनशिलके विकार शांत होयँ ॥ २१ ॥

२१ अशुद्धसुरमेकेदोषोंकीशांति–त्रिफला सेवन करनेसे अशुद्ध सुरमेके विकार शांत होयँ ॥ २२ ॥

२२ अशुद्धखपरियेकेदोषोंकीशांति– ७ दिनपर्यन्त गोमूत्र पीनेसे अशुद्ध खपरियाके दोष ( विकार ) शांत होयँ ॥ २३ ॥

२३ अशुद्धापक्ववज्रभस्मदोषशांतिः–सितामधुघृतैस्सा कंगोदुग्धंदिनसप्तकम् ॥ विधिनासेवितंहंतिवज्रदोषंचिरोत्थितम् ॥ २४ ॥

२४ अशुद्धापक्ववैक्रांतभस्मदोषशांतिः–शुद्धवैक्रांतभस्मशांतिर्वज्रवज्ज्ञेया ॥ २५ ॥

२५ अशुद्धप्रवालदोषशांतिः–अशुद्धप्रवालमौक्तिकयोरपिविकारशांतिर्वज्रवज्ज्ञेया ॥ २६ ॥

२६ विषदोषशांतिः–अतिमात्रंयदाभुक्तंवमनंतस्यकारयेत् ॥ अजादुग्धंददेत्तावद्यावच्छांतिर्नजायते ॥ ॥ २७ ॥ ग्रं० त० ।

अजादुग्धंयदाकोष्ठेस्थिरीभवतिदेहिनः ॥ विषवेगंततोजीर्णजानीयात्कुशलोभिषक् ॥ २८ ॥ ग्रं. त.

२७ जैपालदोषशांतिः–धान्याकंसितयायुक्तंदधिनासह्यःपिबेत् ॥ देहेजैपालजोव्याधिर्नाशमाप्नोतिनिश्चितम् ॥ २९ ॥ ग्रं. त. ।

२३ अशुद्धतथाकच्चेहीरेकेदोषोंकीशांति–७दिनतक मिश्री सहत और घीसहित गोका दूध पीनेसे अशुद्ध तथा अपक्व ( कच्चे ) हीरेके समस्त विकार शांत होय ॥ २४ ॥

२४ अशुद्धवैक्रांतदोषशांति–हीरेके विकारशांति उपायसे वैक्रांति विकारकी शांति होतीहै ॥ २५ ॥

२५ अशुद्धमूंगेकेदोषोंकीशांति–अशुद्ध मूंगे और मोतीके विकार शांतिका उपचारभी अशुद्ध हीरेके विकार शांतिके उपचार समान जानो २६ ॥

२६ विषदोषशांति–वच्छनाग आदि अशुद्ध ... अधिक तामें आजावे तो उसे वमन ( उलटी ) करावे और बकरीके दूधका ... न जावे तब वह दूध पचकर वमन न हो तब जानलो कि, विष दोष शांतहुआ ॥२७॥ २८,॥

२७ अशुद्धजमालगोटेकेदोषोंकीशांति–धनियाँ और मिश्री दहीमें मिलाकर खिलानेसे अशुद्ध जमालगोटेके समस्त विकार शांत होयँ ॥ २९ ॥ ये सब उपाय ग्रथान्तरमें लिखेहैं

## गीतिः ।

अङ्काब्ध्यङ्काब्जेब्दे चैत्रेशुभ्रेचरामजन्मतिथौ ॥
ज्ञारसरामश्चक्रेऽनुपानदर्पणमझुंकुजेपूर्णम् ॥ ३० ॥

इति श्रीमत्पण्डितज्ञारसरामविरचितेभाषानुवादविभूषितेऽनुपानदर्पणेऽपक्वमालादिदोषशांतिविवेककथनेनवम प्रमोदः ॥ ९ ॥

## समाप्तोऽयंग्रन्थः ।

---

इस ग्रंथकर्ताका जन्मसंवत्सरादि ।

श्रीमद्विक्रमवत्सरेवसुधरांकेन्दावभूदुद्भव
स्तातःश्रीबलदेवसूरिरमलेवंशेदधीचःप्रभोः ॥
चैपेविश्वतिथौविधौसितदलेसार्द्धाटिमाड्यामलौ
नेऽनोज्ञारसरामनामजगतिश्रीकण्ठ ... ॥१॥

पुस्तक मिलनेका ठिकाणा–

खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस, बंबई.

अथ हिंगुलानुपानानि ।

वामावश्यकरस्तथामयहरस्संमारितोहिंगुलःक-
न्दर्पत्रिसुगंधिनाशुतनुतेवह्निम्बलंसन्मतिम्॥ता
म्बूलेनसखेनिहन्तिकसनंश्वासंसमस्ताञ्ज्वरान्दे
योऽन्येषुविचार्यसद्गुणयुतैरोगेषुवैद्यैर्धिया ॥१०४॥

भाषानुवादः—अब हिंगुलके अनुपान वर्णन करते है. स्त्रीवशकार सकलरोगहारक, हिंगुलभस्म त्रिसुगंधि संग देनेसे कामको, अग्निको, बल बुद्धिको बढाता है और ताम्बूल संग देनेसे हे मित्र कास, श्वास और सब ज्वरोंका नाश करता है इनसे व्यतिरिक्त रोगोपर अपनी बुद्धिसे सद्वैद्योंनें वि कर देना चाहिये ॥ १०४ ॥ यह श्लोक हमने अनेक वैद्यक ग्रंथाशयानु बनाकर लिखा है.

अथाभ्रकानुपानानि ।

शुद्धाभ्रंननुवल्लकद्वयमितंकृष्णामधुभ्यांयुतंमेहंश्वा
सविषंचकुष्ठमतुलंवातंचापित्तंकफम् ॥ कासक्षीण
क्षतक्षयंग्रहणिकांपाण्डुंभ्रमंकामलांगुल्माद्यंचतथा
नुपानविधिनामृत्युंचजेजीयते ॥ १०५॥ अन्य
च्च ॥ अभ्रकंचनिशात्यक्तेपिप्पलीमधुनासह ॥
विंशतिंचप्रमेहानांनाशयेन्नात्रसंशयः ॥ १०६ ॥
अभ्रकंहेमसंयुक्तंक्षयरोगविनाशनम् ॥ रौप्यहेमा
भ्रकंचैवधातुवृद्धिकरंपरम् ॥ १०७ ॥ गोक्षीरशर्क
रायुक्तंपित्तरोगविनाशनम् ॥ शैलजांपिप्पलीचूर्णं
माक्षिकैस्सर्वमेहहृत् ॥ १०८ ॥ अभयागुडसंयुक्तं
वातरक्तं नियच्छति ॥ स्वर्णयुक्तंक्षयंहन्तिधातुवृ

द्धिंकरोतिच ॥ रक्तपित्तंनिहन्त्याशुचैलाशर्करया सह ॥ १०९ ॥ अन्यच्च ॥ सितामृतासत्त्वयुतंमेहंनाशयतेध्रुवम् ॥ वरामधुघृतैश्शाकंवीर्य्यकृच्चक्षुरोगहृत् ॥ ११० ॥ एलागोक्षुरभूधात्रीशर्करासहितं तथा ॥ गोदुग्धेनयुतंहन्तिमूत्रकृच्छ्रंप्रमेहकम् ॥ ॥१११॥ त्रिसुगन्धवराव्योषशर्करानागकेसरम् ॥ माक्षिकेणनिहन्त्याशु पाण्डुरोगंक्षयंज्वरम् ११२ अन्यच्च ॥ वल्लंव्योषसमन्वितंघृतयुतंवल्लोन्मितं-सेवितंदिव्याभ्रंक्षयपाण्डुसंग्रहणिकाशूलंचकुष्ठा-मयम् ॥ सर्वंश्वासगदंप्रमेहमरुचिंकासामयंदु-र्द्धरंमन्दाग्निंजठरव्यथांपरिहरेच्छोषामयान्निश्चि तम् ॥ ११३ ॥

भाषानुवादः—अब अभ्रकके अनुपान वर्णन करतेहै पीपल और सहतसग १ रत्तीसे लेकर ६ रत्ती पर्य्यन्त शुद्ध अभ्रकभस्म भक्षण करनेसे प्रमेह, श्वास, विष, कुष्ठ, वात, पित्त, कफ, खाँसी, क्षीणता, क्षयी, व्रण, सग्रहणी, पाडु, भ्रम, कामला. और गुल्म, ये रोग दूर होयँ विशेषतो क्या, पर यदि उक्तानुपान विधिसे अभ्रक सेवन करनेवाला मनुष्य मृत्युकोभी जीतताहै ॥ १०५ ॥ प्रात काल पीपल और सहतसग अभ्रकभस्म सेवनसे २० प्रकारके प्रमेह दूर होयँ ॥ १०६ ॥ सोनेके पत्ता (वर्का) के सग क्षयीका नाश करताहै—चादी सोनाकी भस्मसग अभ्रकभस्म खानेसे धातुवृद्धि होय ॥ १०७ ॥ गोदुग्ध और मिश्रीसग पित्तरोगका, शिलाजीत, पीपल, सुवर्णमाक्षिक भस्म इनके सग सब प्रमेहोका ॥ १०८ ॥ हर्डे और गुडके सग वातरक्तका—और सोनेके वर्कोके सग अभ्रकभस्म क्षयीका नाश करताहै तथा धातुको बढाताहै तथा इलायची और शर्करासग रक्तपित्तका नाश करताहै ॥ १०९ ॥ मिश्री और गुरचसत्त्वके सग अभ्रकभस्म प्रमेहको दूर करताहै—त्रिफला, सहत और घृतसग वीर्यको

बढाताहे और नेत्ररोगको हटाताहे ॥ ११० ॥ इलायची, गोखरू, भूआंवला, मिश्री, और गौके दूध संग अभ्रकभस्म मूत्रकृच्छ्र और प्रमेहका नाश करताहै ॥ १११ ॥ त्रिसुगंध, तज, पत्रज, इलायची, त्रिफला, त्रिकटु, मिश्री और नागकेशर इनके चूर्णको सहतमें मिलाकर उसके संग अभ्रकभस्म खावे तो पांडु, क्षयी और ज्वर ये सब दूर होयँ ॥ ११२ ॥ इसीप्रकार वायविडंग, सोंठ, मिरच, पीपल, और गौका घी इनके साथ २ रत्ती अभ्रकभस्म भक्षण करे तो, क्षयी, पांडु, संग्रहणी, शूल, कुष्ट, समस्त श्वास, प्रमेह, अरुची, कास, मंदाग्नि, उदरव्याधि और शोपरोग ये सब दूर होयँ यह निश्चय जानिये ॥ ११३ ॥

अथ हरितालानुपानानि ।

**अनुपानान्यनेकानियथायोगंप्रयोजयेत् ॥ गुडूच्यादिकषायेणगदानेतान्व्यपोहति ॥११४॥ सोपद्रवंवातरक्तंकुष्ठान्यष्टादशापिवा ॥ सर्वरक्तविकारेषुदेयमाम्रहरिद्रया ॥ ११५ ॥ सुहालाहलजीराभ्यामपस्मारहरंपरम् ॥ समुद्रफलयोगेनजलोदरविनाशनः ॥ ११६ ॥ देवदालीरसैर्युक्तंभगंदरहरंपरम्॥फिरंगदोषजंरोगंजातंहन्तिसुदुस्तरम् ॥ ११७ ॥ मंजिष्ठादिकषायेणकुष्ठमष्टादशंजयेत् ॥ त्रिफलाशर्करायुक्तंपाण्डुरोगंजयत्यसौ ॥ ॥११८॥ शुण्ठीचूर्णयुतंहन्यादामवातंसुदुर्जयम्॥ सौवर्णभस्मयोगेनरक्तपित्तविकारनुत् ॥ ११९ ॥ तन्दुलीयरसैश्शाकंज्वरमष्टविधंजयेत् ॥ एवंसर्वेषुरोगेषुस्वबुद्ध्याकल्पयेद्भिषक् ॥ १२० ॥**

भाषानुवादः—अब हरितालभस्मके अनुपान वर्णन करतेहैं. हरितालभ रोगानुसार यथायोग्य अनुपान संग देना चाहिये.गुडूच्यादि काथ संग हरित

१ गुडूच्यादि काथ शार्ङ्गधरादि ग्रन्थोंमें देखलो

भस्म॥ ११४ ॥ उपद्रव सहित वातरक्तका तथा १८प्रकारके कुष्ठका नाश करताहै,अँबिया हरिद्रासग सब रुधिरविकारमे हरितालभस्म देना चाहिये॥ ११५॥ विष और जीरेके सग अपस्मार ( मृगी ) का समुद्रफलसग जलोदर ( जिसे लोकमे जलधर ) कहतेहै उसका ॥११६॥ देवदालीके रससग भगदरका तथा फिरगवातका ॥११७॥ मजीष्टादिक्काथसग १८ प्रकारके कुष्ठोंका त्रिफला और मिश्री सग पाण्डुरोगका ॥ ११८॥ सोठके चूर्णसग आमवातका—सुवर्णभस्मसग रक्तपित्तजन्य विकारका ॥ ११९ ॥ और चौंलाईके रससग देनेसे हरितालभस्म ८ प्रकारके ज्वरोका नाश करताहै इसीप्रकार सबरोगोमे वैद्य अपनी बुद्धिसे अनुपानोंकी कल्पना करके उनके साथ हरिताल भस्म देवे ॥ १२० ॥

अथ मनःशिलानुपानानि ।

**मनःशिलासुमाक्षिकेणशुक्रमाशुपिच्चिटंनिहन्ति वासरांध्यमामयंसखेनसंशयः ॥ कणामरीचचूर्ण संयुताशिलांबुनांजितात्रिदोषजंज्वरंव्यथाञ्चभूत संनिवेशजाम् ॥ १२१ ॥ दध्यंबुनाहन्तितथा र्बुदंशिलाश्वासंचभार्ङ्गीकटुभद्रसंयुता ॥ वासार सव्योषयुताजयेच्छिला कासंबलासंकनकेनवैवि षम् ॥ १२२ ॥ मरक्तिरियम् ॥**

भाषानुवादः—अब मन शिला ( मनशिल ) के अनुपान वर्णन करतेहैं हे मित्र ! शुद्ध मनश्शिलाको सहतसग नेत्रमें लगानेसे, नेत्रमें की फूली, तिमिर, (दिनोंधि) और नेत्रका चिपकना ये सब दूर होतेहैं तथा छोटीपीपल, और काली मिरचके चूर्ण सग शुद्ध मन शिलाका जलसे नेत्रमे आजनेसे त्रिदोषज ( सान्नि-पात ) ज्वर और भूतबाधा दूरहोय ॥१२१॥ दहीके पानीसग अर्बुदरोगका, भारगी और सोंठसग श्वासका, अडूसेके रस और त्रिकटुसग खांसी तथा कफका और सुवर्णसग विषका शुद्धमन शिला नाश करतीहै शेषरोगोंपर वैद्य अपनी बुद्धिसे अनुपान विचारके देवे यह दोनो श्लोक मैने अनेक वैद्यकग्रथोके आश्रयसे बनायेहै ॥ १२२ ॥

अथ सौवीरानुपानानि ।

नीलाञ्जनंशुंठ्यभयागुडैःकफंपित्तंनिहन्त्याज्यासितायुतंध्रुवम् ॥ वायुंकणाविश्वमरीचमाक्षिकैर्देयंधियान्येषुगदेषुपण्डितैः ॥१२३॥ मत्कृतिरियम् ॥

भाषानुवादः—अब सुरमेके अनुपान वर्णन करतेहैं. शुद्धसुरमा नेत्रोंमें लगानेसे नेत्रोंके अनेकरोगोको दूर करताहै यह बात तो प्रसिद्धहीहै पर, सोंठ, हर्डे और गुडसंग कफको घी शक्करसंग पित्तको छोटीपीपर, सोंठ, कालीमिरच, और सहतसंग वादीको शुद्धसुरमा दुर करताहै. अन्यरोगोंपर बुद्धिमानोंने अपनी बुद्धिसे अनुपान विचारकर देना चाहिये यह श्लोकभी मेरा बनायाहुआ है १२३

अथ खर्परानुपानानि ।

तद्भस्मसमृतकांतेनसमेनसहयोजयेत् ॥ अष्टगुंजामितंचूर्णंत्रिफलाक्काथसंयुतम् ॥१२४॥ कांतपात्रस्थितंरात्रौतिलजप्रतिवापकम् ॥ निषेवितंनिहन्त्याशुमधुमेहमपिध्रुवम् ॥ १२५ ॥ पित्तक्षयंचपाण्डुंचश्वयथुंगुल्ममेवच ॥ रक्तगुल्मञ्चनारीणांप्रदरंसोमरोगकम् ॥ १२६ ॥ योनिरोगानशेषांश्चविषमांश्चज्वरानपि ॥ रजःशूलंचश्वासञ्चहिध्मिनाञ्चविशेतः ॥ १२७ ॥

भाषानुवादः—अब खर्परभस्मके अनुपान वर्णन करतेहैं खपरियेकी भस्मके समान कांतलोहकी भस्म लेने और इनदोनोंको ८ गुंजाप्रमाण त्रिफलाके क्काथ ॥ १२४ ॥ और तिल्के तेलमें मिलाकर रात्रिभर कांतिलोहके पात्रमे रहने दे पश्चात् इसका सेवन करे तो मधुप्रमेहभी दूर होय ॥ १२५ ॥ तथा पित्तरोग,

१ जिस लोहेके पात्रमें दूध भरके ओटावे उसपात्रसे उफान खाकर दूध बाहर न निकलनेपावे उसे कांतिलोहपात्र जानो ।

क्षयी, कामला, ( पांडु ) शोथ वायगोला, रक्तगुल्म, स्त्रियोंका प्रदर, सोमरोग ॥ १२६ ॥ सर्व योनिरोग, विषमज्वर, रज.शूल, ( मासिक धर्महोनेके समय स्त्रियोंकी योनिमे शूल होताहै सो ) श्वास और हृचकी इन सब रोगोंको खापरियेका भस्म उक्त अनुपानसे दूर करताहै ॥ १२७ ॥ ऐसा ग्रंथातरमें लिखाहै.

अथ हीरकभस्मानुपानानि ।

कुष्ठेखादिरत्वग्व्यथापवनजेसृक्श्रृंगवेरंमधुदेयंका
सबलासश्वासविकृतौवासोषणात्वक्कणा ॥ पित्ते
दाहसितासमंज्वरगणेछिन्नाजलेतिक्तकेवज्रंमा
रितशुक्तभस्मगदहृद्योज्यंभिषग्युक्तिभिः॥१२८॥

भाषानुवादः—अब हीरेकी भस्मके अनुपान वर्णन करतेहैं खैरकी छालके संग कुष्ठरोगमें अदरख केसर और मधुसंग वातव्याधि तथा वातरक्तरोगमे अडूसा, कालीमिरच, दालचीनी और पीपलसंग कास, श्वास, और बलास, ( कफ ) इन रोगोमे मिश्रीके संग पित्त और दाहमे गिलोय और चिरायतेके संग समस्तज्वरमात्रमें हीरेके भस्मको देनेसे उक्तरोग नाश होय और इनसे व्यतिरिक्त रोगोंमें वैद्य अपनी बुद्धिसे अनुपान विचारके उसके साथ देवे ऐसा ग्रंथातरमे लिखाहै ॥ १२८ ॥

अथ वैक्रांतानुपानानि ।

भस्मत्वंसमुपागतोविकृतकोहेम्नामृतेनान्वितोपा
दांशेनकलाज्यवल्लसहितोगुंजोन्मितस्सेवितः ॥
यक्ष्माणंज्वरणश्चपांडुगुदजंश्वासञ्चकासामयंदु-
ष्टांवैग्रहणीमुरःक्षतमुखान्रोगाञ्जयेद्देहकृत्॥१२९॥

भाषानुवादः—अब वैक्रांतके अनुपान वर्णन करतेहैं १ रत्ती वैक्रांतकी भस्मको उससे चतुर्थांश ( चौथाई रत्ती ) सुवर्णभस्म, तथा पीपल, कालीमिरच

और मक्खनके साथ सेवन करे तो क्षयी, ज्वर, पाडु, अर्श, श्वास, कास, असाध्य सग्रहणी, उर क्षत (छातीकाघाव) और मुखरोग ये सब दूर होयँ ॥ १२९ ॥

अथ नीलवैक्रातभस्मानुपानानि ।

**सूतभस्मार्द्धसंयुक्तंनीलवैक्रांतभस्मकम् ॥ मृताभ्रसत्त्वमुभयोस्तुलितंपरिमर्दितम् ।१३०। क्षौद्राज्यसंयुतंप्रातर्गुञ्जामात्रंनिषेवितम् ॥ निहन्तिसकलान्रोगान्दुर्जयानन्यभेषजैः ॥ त्रिसप्तदिवसै र्नृणांगंगांभइवपातकम् ॥ १३१ ॥**

भाषानुवादः—पारेकी भस्म १ भाग नीलवैक्रातभस्म आधा भाग इन दोनोंके तुल्य अभ्रकभस्म ॥ १३० ॥ इन सबको मिलाकर खरल करे और उसमेंसे १ रतीमात्र लेकर सहत और घृतके सग प्रात काल सेवन करे तो समस्त असाध्य रोगभी जो कि अन्य औषधियोसे दूर नहीं होसक्ते इससे दूर होयँ, यदि उक्त-भस्मका २१ दिनपर्यन्त सेवन करे तो जैसे गगाजल समस्तपातकोंको नाश कर-देता है तैसेही यह भस्म रोगोंका नाश करदेताहै, ऐसा ग्रथातरमे लिखाहै॥ १३१॥

अथ प्रवालभस्मानुपानानि ।

**प्रवालभस्ममाक्षिकेणमागधीयुतेनवैनिहन्तिमारुतंचकोष्ठगंज्वरंपुरातनम् ॥ जयेत्सुपक्ववारणीफलेनशुक्रसंक्षयंददाति पुष्टिमाशु शर्कराज्यसंयुतं नृणाम् ॥ १३२ ॥ सितापयोयुतंनिहंतिपित्तमाशुदारुणंसखे सुशालिजैर्हिमैश्चमूत्रकृच्छ्रमामयम् ॥ चिकित्सकैर्विचार्यदेयमामयेषुवैधियाखिलेष्वनेकतंत्रसम्मतेनमत्कृतिस्त्वियम् ॥ १३३ ॥**

भाषानुवादः—अब प्रवालभस्मके अनुपान वर्णन करतेहैं छोटी पीपरी और सहतसग कोष्ठगत वायुका तथा जीर्णज्वरका और पक्के केलेसग धातुक्षयका

प्रवालभस्म नाश करताहै, शर्करा और घृतसग प्रवालभस्म पुरुषोको पुष्टता देताहै ॥१३२॥ मिश्री और दूधसग पित्तको और चावलोके हिमसग हे मित्र ! भयकर मूत्रकृच्छ्रकोभी प्रवालभस्म दूर करताहै. शेषरोगोपर वैद्योने अपनी बुद्धिसे अनुपान विचारके प्रवालभस्म देना चाहिये, ये दोनों श्लोक मैने अनेक तंत्रोके सम्मतसे बनायेहैं ॥ १३३ ॥

**अथ सामान्यतोऽखिलरसोपरसादीनांकति पयरोगेष्वनुपानान्याहग्रन्थकर्त्ता कविः श्रीलोलिंबराजानुमतेनात्र ।**

**शूलेहिंगुघृतान्वितंमधुयुताकृष्णापुराणज्वरेवाते साज्यरसोनकःश्वसनकेक्षौद्रान्वितंत्र्यूषणम् ॥ शीतेव्याललतादलंसमरिचंमेहेवरासोपलादोषाणां त्रितयेऽनुपानमुचितं सक्षौद्रमार्द्रादिकम् ॥ ॥१३४॥ अन्यच्च—घनपर्पटकंज्वरेग्रहण्यांमथितं हेमगरेवमीषु लाजाः ॥ कुटजोऽतिसृतोवृषोऽस्त्र पित्तेगुदकीलेष्वनलःक्रमोक्तमिश्रः ॥१३५॥ वै.जी.**

भाषानुवादः—अब इसके अनन्तर ग्रंथकर्त्ता कवि कितनेक रोगोंपर सामान्य प्रकारसे सबरस और उपरस आदिके अनुपान लोलिंबराजजीके मतानुसार वर्णन करतेहैं यद्यपि हम इस पाचवें प्रमोदमे मृत्युजयादि रसोके तथा सुवर्णादि सप्तधातु उपधातुओंके और पारदादि रसोपरसोंके पृथक् २ अनुपान वर्णन करचुकेहै तथापि साधारणप्रकारसे प्रत्येक भस्मको निम्नलिखित अनुपानोंके संग उन २ रोगोपर कि जिन २ के नाम दर्शातेहै वैद्य दे सक्तेहै, शूलरोगमे घी और हींगसग, जीर्णज्वरमे छोटी पीपल और सहतसग, वातव्याधिमे घी और लहसन सग, श्वासमे सोठ, मिरच, पीपल, और सहत सग, शीतागमे काली मिरच और नागरबेलके पानसग प्रमेहमें मिश्री और त्रिफला सग और सन्निपातमे अदरकके रस और सहत सग प्रत्येक रसादिकी भस्म देना

चाहिये ॥ १३४ ॥ ज्वरमें नागरमोथा और पित्तपापडे संग संग्रहणीमें छाछ संग विषरोगमें धत्तूरेके पान संग, वमन ( उलटी ) में धानकी लाही ( खील ) के पानी संग, अतिसारमें कुडालकी छाल संग, रक्तपित्तमें अडूसेके रस संग, अर्श ( मूलव्याधि ) में चित्रक संग, और कृमि रोगमें वायविडंग संग, प्रत्येक रसादिभस्म देना चाहिये ॥ १३५ ॥ ऐसा वैद्यजीवनमे लिखाहे.

अथ विषानुपानानि ।

**शिखिकर्किरसोपेतंविषमज्वरजिद्विषम् ॥ विषय-ष्टयाह्वयंरास्नासेव्यमुत्पलकंदकम् ॥ १३६ ॥ तंदु-लोदकपीतानिरक्तपित्तस्यभेषजम् ॥रास्नाविडंग त्रिफलादेवदारुकटुत्रयम् ॥१३७॥ पद्मकंक्षौद्रम-मृताविषश्चश्वासकासजित् ॥ सितारसविषक्षीर प्रवालमधुभिःकृताः ॥ १३८ ॥ वान्तिनिहन्तिगु टिकामनुजानांनसंशयः। मधुमद्यनिशारेणुसैन्धवैःकुटत्वग्युतम् ॥ च्यवनप्राशनोपेतंविषंक्षपय ति क्षयम् ॥ १३९ ॥**

भाषानुवादः—अब विष ( वेच्छनाग आदि )[1] के अनुपान वर्णन करतेहैं—शुद्ध नीला तूथा, और शुद्ध, पारेके संग विषका सेवन करनेसे ज्वर दूर होय मुलहटी, रास्ना, कमलगट्टा ॥ १३६ ॥ इनके चूर्ण संग चावलोंके पानीसाथ विष सेवनसे रक्तपित्त दूर होय, रास्ना, वायविडंग, त्रिफला, देवदारु, त्रिकटु ॥ १३७ ॥ कमलगट्टा सहत, और गिलोय( गुरुच ) संग विष, सेवनसे श्वास, कास दूर होय, मिश्री, शुद्धपारा, विष, दूध, मूंगेकी भस्म, और सहत इनकी गोली बनाकर ॥ १३८॥ उसे खावे तो मनुष्योंकी वांती (उलटी) दूरहोय,सहत,

---

१ वच्छनागको संस्कृतमें वत्सनाभ कहतेहैं विषके कहनेसे विषमात्रका ग्रहण होताहै पर विशेषत. वच्छनागकेही अनुपान जानिये ।

मद्य, हलदी, पित्तपापडा, सैंधव, और कूडेकी छाल इनके साथ अथवा च्यवन-प्राश अवलेह सग विषका सेवन करनेसे क्षयी ( राजयक्ष्मा जिसे गुजरातीभी, कई कहतेहैं ) दूर होय ॥ १३९ ॥

विजयापिप्पलीमूलंपिप्पलीद्वयचित्रकैः ॥ पुष्क
राह्वसठीद्राक्षायवानीक्षारदीप्यकैः ॥ १४० ॥
सितायष्टीद्विबृहतीसैन्धवैःपालिकैःपचेत् ॥ सवि
षार्द्धपलैःप्रस्थंघृताक्तंजीर्णभुक्पिबेत् ॥ १४१ ॥
दुर्नामसेहगुल्मार्शोतिमिरक्रिमिपांडुकाः ॥ गल
ग्रहग्रहोन्मादकुष्ठानिचनियच्छति ॥ १४२ ॥ मु-
स्तावत्सकपाठाग्निव्योषप्रतिविषाविषम् ॥ धात-
कीमोचनिर्यासंचूतास्थिग्रहणीहरम् ॥ १४३ ॥
कृच्छ्राविषपथ्याग्निदंतीद्राक्षाविषावृषाः ॥ शि-
लाजितुविषंयूषमुदावर्ताश्मरीहरम् ॥ १४४ ॥

भाषानुवादः—भाग, पीपलामूल, छोटीपीपल, गजपीपल, चित्रक, पोकरमूल, कचूर, दाख, अजवायन, जवाखार, अजमोदा ॥ १४० ॥ मिश्री, मुलहटी, दोनों कटियाली, सेंधानोंन, और पालिक ( पालका ) इन सब औषधियोंको आधा पल लेवे ओर आधा पलही विष लेवे, पश्चात् सबका चूर्ण करके उसे १ प्रस्थ ( ५३ तोले ४ मासे ) घृतमें पकावे और उसमेसे अनुपानयोग्य नित्य सेवन करे जब वह विष पचजावे तब ऊपरसे औरभी स्वशक्ति अनुसार घृत पानकरे ॥ १४१ ॥ तो असाध्य मेह, गुल्म, तिमिर, कृमि, पांडु, गलग्रह, उन्माद, और कुष्ट सबरोग दूर होयँ ॥ १४२ ॥ नागर-मोथा, कूडेकी छाल, पाठा, चित्रक, त्रिकटु, अतीस, धायटेके फूल, मोचरस, और आमकी गुठली इनके सग विष सेवनसे संग्रहणी दूर होय ॥ १४३ ॥ हर्ड, चित्रक, दंती, दाख और अरपेके सग विष सेवनसे मूत्रकृच्छ-

१ च्यवनप्राशन अवलेह ग्रन्थांतरसे जानो ।

का तथा शिलाजीत सोंठ, मिरच और पीपल सग विष सेवनसे उदावर्त और पथरीका नाश होय ॥ १४४ ॥

गोमूत्रक्षारसिंधूत्थविषपाषाणभेदकम् ॥ वज्र वद्दारयत्येतदेकतःपीतमश्मरीम् ॥ १४५ ॥ त्रिफलासर्जिकाक्षारैर्विषंगुल्मप्रभेदनम् ॥ पिप्पली पिप्पलीमूलंविषंशूलहरंपरम् ॥ १४६ ॥ विषंद्रवंती मधुकद्राक्षारास्नासठीकणाः ॥ विषवेल्लामिशि क्षीरंगुल्मप्लीहानिबर्हणम् ॥ १४७ ॥ प्लीहोदरघ्नंप-यसाशताह्वाक्रिमिजिद्विषम् ॥ वायसीमूलकाथेन पीतंकुष्ठहरंविषम् ॥ १४८ ॥ पयसाराजवृक्षत्वक् त्रायंतीवाकुचीबलात् ॥ प्लीहघ्नंवाकुचायांचविषं काथेनकुष्ठजित् ॥ १४९ ॥ अवल्गुजैलाकजया विडक्षारद्वयंविषम् ॥ लेपस्ससैन्धवःपिष्टोवारि-णाकुष्ठनाशनः ॥ १५० ॥

भाषानुवादः—सेंधानोंन, और पाषाणभेद युक्त गोमूत्र सग विषको पान करे तो जैसे वज्रपर्वतोंको विदीर्ण करदेताहै तैसे विष पत्थरीको विदीर्ण करदेता है ॥ १४५ ॥ त्रिफला और सज्जीखार सग गुल्मका, पीपलामूल सग शूलका ॥ १४६ ॥ द्रवंती, महुआ, दाख, रास्ना, कचूर, पीपल, वायविडंग, सोंफ और दूध सग विष गोला ओर तापतिल्लीका नाश करताहै ॥ १४७ ॥ केवल दूधके साथ विष पीनेसे प्लीहोदर ( तापातिल्ली ) और सौंफ सग विष सेवनसे कृमिरोगका नाशहोय, कजेकी जडके काथ सग विष सेवनसे कुष्ठभी दूरहोय ॥ २४८ ॥ अमलतासकी छाल त्रायती ( त्रायमाणा ) बावची, खरेंटी, इनके चूर्णसहित दूध सग, अथवा उक्तोषधियोंसे सिद्धकिये हुए दुग्धसग विषपान करे तो तापतिल्ली दूर होय और उक्तोषधियोंके काथमें सुहागे सहित विषपान करेतो

कुष्ठभी दूर होय ॥१४९॥ एलुवा सज्जीखार और जवाखार सेंधानोन इनके संग विष(सिंगियाविष) मिलाकर पानीसे खरलकर लेप करे तो कुष्ठ दूर होय॥१५०॥

एरंडतैलंत्रिफलागोमूत्रंचित्रकंविषम् ॥ सर्पिषा सहितंपीतंवातार्तिंत्वमपोहति ॥ १५१ ॥ स्वरसं वीजपूरस्यवचाब्राह्मीरसंघृतम् ॥ वंध्यापिबतिस विषंसुपुत्रैःपरिवार्य्यते ॥१५२॥ वीरालांगलिकी दंतीविषपाषाणभेदकैः ॥ प्रयोज्यमूढगर्भाणांप्र लेपोगर्भमोचनः ॥ १५३ ॥ देवदारुविषंसर्पिर्गो मूत्रंकंटकारिका ॥ वचावाक्स्खलनंहन्तिबुद्धेश्चप रिवर्धनम् ॥१५४॥ विषंसर्पिःसिताक्षौद्रंतिमिरा पहमंजनम् ॥ विषंचैकमजाक्षीरकल्पितंघृतधूपि तम् ॥ १५५ ॥ विषंधात्रीफलरसैरसकृत्परिवारि तम् ॥ अंजनंशंखसहितंप्रगाढंतिमिरंजयेत्१५६ विषमिन्द्रायुधंस्तन्येघृष्टंकाचभिदंजनम् ॥ वीज पूररसैर्घृष्टंविषंतद्वत्सितान्वितम् ॥ १५७ ॥ विषं मागधिकाद्वेचनिशेकाचघ्नमंजनम् ॥ शुक्लाम्र्मश्च विषंकृष्णायुक्तंगोमूत्रभावितम् ॥ १५८ ॥ भल्ला तकाग्निशम्पाकविषैर्वासूत्रपोषितैः ॥ लेपोविचर्चि कादद्रुरासिकाकिटिभापहा ॥ १५९ ॥ स्वर्जिका क्षारसिंधूत्थशुक्तशुक्तंवरांविषम् ॥ कर्णयोः पूरणं तीव्रकर्णशूलनिवर्हणम् ॥ १६० ॥ प्रपौंडरीकमं जिष्ठाविषतिंदुसमुद्भवैः ॥ निहन्तिसाधितंतैलंगं

द्रूषणमुखामयान् ॥ १६१ ॥ शालाखदिरकंकोल जातीकर्पूरचंदनैः ॥ वोलाब्दवालैर्द्विगुणविषैस्सा रांबुपेषितैः ॥ १६२ ॥ समूत्रवटिकाक्लृसाधृताघ्न न्तिमुखामयान् ॥ कटुतैलंविषंनस्यंपलिकारुंधि कापहम् ॥ १६३ ॥ गुंजाटंकणशिग्रुमूलरजनी शम्पाकभल्लातकस्नुह्यर्काग्निकरंजसैंधववचाकुष्ठा भयालाङ्गली ॥वर्षाभूषडभूशिरीषवरणव्योषाश्व मारोविषंगोमूत्रंशमयेद्विलुक्षमपचीं ग्रंथ्यर्बुदेश्ली पदान् ॥१६४॥ ग्रंथांतरादिदंलिखितमखिलम् ॥

भाषानुवादः—एरडतैल, त्रिफला, गोमूत्र, चित्रक, और विषका घृतके साथ पान करे तो वादीकी पीडाका नाश होय ॥ १५१ ॥ बिजोरेका अगरम वच, ब्राह्मीका रस, नवीनघृत, इनमें विषको युक्त करके पान करनेसे वंध्या-स्त्रीभी गर्भवती अवश्य होय ॥ १५२ ॥ सफेद कनेर, कलियारी, दंती, वच्छनाग, ( विष ) और पाषाणभेद इनका लेप करनेसे मूढगर्भकाभी विमोचन ( निकलजाना ) होय ॥ १५३ ॥ देवदारु, विष ( वच्छनाग ) कटियाली, और वच इनके सेवनसे जिह्वाके समस्तरोग ( विकार ) दूरहो और बुद्धि बढे ॥ १५४ ॥ घी, मिश्री, और सहतमे शुद्ध विषको घिसकर नेत्रमे लगावे तो तिमिर ( दिनौंधी ) दूर होय, यदि केवल विषकोही बकरीके दूधमें घिसकर नेत्रमे आजे और घीकी धूनी दे तोभी तिमिर रोगका नाश होय ॥ १५५ ॥ तथा शखकी नाभीसहित, विषको आवलेके रसकी बहुतसी भावना देकर अजन प्रस्तुत ( तयार ) करे और उसे नेत्रमें लगावे तो घोर तिमिर रोगकाभी नाश होय ॥ १५६ ॥ हीरा और विषको स्त्रीके दूधमें घिसकर नेत्रमे लगानेसे, अथवा बिजोरेके रसमें मिश्री डालकर उसमे विषको घिसकर नेत्रमें लगानेसे ॥ १५७ ॥ तथा छोटीपीपल, दोनों हलदी, और विष इनका अजन बनाकर

१ विषके अनुपानमें जहार विष लिखाहै वहार शुद्ध कियाहुआ विष लेना चाहिये।

नेत्रमे लगानेसे नेत्रमे जो काचरोग होताहै वह दूरहोय, और छोटी पीपल सग विषको गोमूत्रसे घिसकर नेत्रपे लगानेसे शुक्लार्म्म नामक नेत्ररोग दूरहोय ॥ १५८ ॥ भिलावे, चित्रक, अमलतासके गूदे सग विषको पीसकर लेप करनेसे विचर्चिका (ब्योंचि) दाद, रसिका, और किटिभकुष्ठ ये सब दूर होय ॥ १५९ ॥ सज्जी, सेधानोन, शिरका, और काजी, इनके सग वच्छनाग विषको खल करके कानोमे डाले तो कर्णशूल नाश होय ॥ १६० ॥ कमलपुष्प, मजीठ, विष, और कुचला इनसे तेलको बनाकर उसके कुल्ला करे तो समस्त मुखरोग दूरहोय ॥ १६१ ॥ अथवा शालकी छाल, कत्था, कंकोल, जायफल, भीमसेनीकपूर, चदन, बोल, नागर मोथा और सुगधवाला ये सब ओषधि समान लेवे और उक्त ओषधियोसे दूना विष लेकर सबको खेरसारके पानी ॥ १६२ ॥ और गोमूत्रसे खल करके गोलिया बनावे उस गोलीको मुखमें रक्खे तो मुखके समस्तरोग दूर होय, कडवे तेलमे विष मिलाकर नासलेवे तो नासिकाके, पालिका और अरूंषिकादि समस्त रोग दूर होय ॥ १६३ ॥ चिरमी (गुमचीगुजा) सुहागा, सहजने (मुनगे) की जड, हलदी, अमलतास, भिलावा, थूहर, आक, चित्रक, कजा, सैंधानोन, वच, कूठ, हर्ड, कलियारी, वर्षाभू (पुनर्नवा–सॉठी) पटभू, शिरसकी छाल, सोंठ, मिरच, पीपल, कनेर और वच्छनाग (विष) इन सबको गोमूत्रमें पीसकर लगानेसे इद्रलुप्त (मस्तकके बालोके न आने मयरोग) अपचीरोग, गाठ, अर्बुद और श्लीपद (हातीपावभी जिसे कहतेहैं) इन सब रोगोका नाश होय ॥ १६४ ॥ ये विषके अनुपानके समस्त श्लोक हमने ग्रथान्तरसे लिखेहैं, इनमें कहीं पाठ अशुद्ध जान पडे तो विद्वान् मुझे दोष न देवें, मैंने जैसा पाठ था वैसाही लिखदियाहै ॥

इति श्रीमत्पण्डितज्ञारसरामविरचित भाषानुवादविभूषितेऽनुपानदर्पणे मृत्युजयादिरसधातूपधातुपारदादिरसोपरसाना विषस्य-चानुपानविवेककथने पञ्चम. प्रमोद ॥ ५ ॥

## अथातो योगराजगुग्गुलुनारायणचूर्ण-मृत्युंजयादिरसानां निर्म्माणविवेकं व्याख्यास्यामः १ ।

### अथ योगराजगुग्गुलुविधिः ।

नागरंपिप्पलीचव्यंपिप्पलीमूलचित्रकैः ॥ भ्रष्टंहिंग्वजमोदंचसर्षपाजीरकद्वयम् ॥१॥ रेणुकेंद्रयवाःपाठाविडंगंगजपिप्पली॥ कटुकातिविषाभार्ङ्गीवचामूर्वेतिभागतः ॥ २ ॥ प्रत्येकंशाणिकानिस्युर्द्रव्याणीमानिविंशतिः ॥ द्रव्येभ्यस्सकलेभ्यश्चात्रिफलाद्विगुणाभवेत् ॥३ ॥ एभिश्चूर्णीकृतैःसर्वैस्समोदेयस्तुगुग्गुलुः॥ वंगंरौप्यंचनागंचलोहसारंतथाभ्रकम् ॥ ४ ॥ मंडूरंरससिंदूरंप्रत्येकंपलसंमितम्॥गुडपाकसमंकृत्वाइमंदद्याद्यथोचितम् ॥५॥ एकपिंडंततःकृत्वाधारयेद्घृतभाजने ॥ गुटिकाः शाणमात्रास्तुकृत्वाग्राह्यायथोचिताः ॥ ६ ॥ गुग्गुलुर्योगराजोयंत्रिदोषघ्नोरसायनम् ॥मैथुनाहारपानानांत्यागोनैवात्रविद्यते ॥ ७ ॥ सर्वान्वातामयान्कुष्ठानर्शांसिग्रहणीगदम् ॥ प्रमेहंवातरक्तंचनाभिशूलंभगंदरम् ॥८॥ उदावर्तंक्षयंगुल्ममपस्मारमुरोग्रहम् ॥ मंदाग्निश्वासकासांश्चनाशयेदरुचिंतथा ॥ ९ ॥ रेतोदोषहरःपुंसांरजोदोषहरः स्त्रियाम् ॥ पुंसामपत्यजनकोवंध्यानांगर्भदस्तथा ॥ १० ॥ शा० खं० २ अ० ७ ॥

भाषानुवादः—अब इसके आगे योगराजगुग्गुल, नारायणचूर्ण, और मृत्युं-जय आदि रसोंको बनानेके विवेकको वर्णन करेंगे—प्रथम योगराजगुग्गुल बनानेकी विधि वर्णन करतेहै—१ सोंठ, २ छोटीपीपल, ३ चव्य (चव) ४ पीपलामूल, ५ चित्रक, ६ अग्निपक्व हींग, ७ अजमोदा, ८ सर्षप ( शिरस—सरसों ) ९ सपेदजीरा, १० कालाजीरा, ॥ १ ॥ ११ रेणुकबीज, १२ इन्द्रजव, १३ पाठा, १४ वायविडंग, १५ गजपीपल, १६ कुटकी, १७ अतीस, १८ भारंगी, १९ वच और, २० मूर्वा ॥ २ ॥ यह २० प्रत्येक औषध शाण २ ( ४ मासे ) प्रमाण लेवे और इन उक्त सर्व औषधियोंसे दूना त्रिफला लेकर ॥ ३ ॥ सबका चूर्ण करे पश्चात् इस चूर्णके समान (बराबर शुद्धगुग्गुलु और वंगभस्म, रौप्यभस्म, नागभस्म, लोहभस्म, अभ्रकभस्म, ॥४॥ मडूर और रससिंदूर ये सात भस्म पल २ प्रमाण लेवे, पश्चात् गुडकी चासनी-की तुल्य शुद्ध गुग्गुलको चासनी बनाकर पूर्वोक्त औषधियोंका चूर्ण और उक्त-भस्मोंको उस शुद्ध गुग्गुलकी चासनीमें मिलावे ॥५॥ जब वे सब मिलकर एक पिंड बनाजावे तब उसकी चार मासेकी गोलिया बनाकर उन्हे घीकी मटकीमें रक्खें और उसमेंसे जितनी रोगीको सेवन करना योग्य समझे ग्रहण करे ॥६॥ इसे योगराजगुग्गुलु कहतेहैं, यह त्रिदोषको दूर करनेवाला और रसायन (आयु, बल, बुद्धि वृद्धिकारक और रोगसंहारक ) है, इसके सेवनमें मैथुन ( स्त्रीसंग ) तथा किसी पदार्थके खाने पीनेकी मनाई नहीं है ॥ ७ ॥ यह योगराजगुग्गुलु समस्त वातजन्य रोगोंका, कुष्ठोंका, अर्शो ( मूलव्याधि ) मसोंका ग्रहणी ( संग्रहणी ) प्रमेह, वातरक्त, नाभिशूल, भगंदर ॥ ८ ॥ उदावर्त, क्षयी, गुल्म, अपस्मार ( मृगी ) उरग्रह, मंदाग्नि, श्वास, कास, और अरुचि इतने रोगोंका नाश करताहै ॥ ९ ॥ यह योगराजगुग्गुलु पुरुषोंके धातुविकार स्त्रियोंके रजो-धर्मसंबधी विकारोंको हरण करनेवाला तथा पुरुषोंकी धातुवृद्धिद्वारा पुरुषोंको पुत्र और वंध्या स्त्रियोंकोभी गर्भ देनेवाला है ऐसा शार्ङ्गधरके दूसरे खंड के ७ वे अध्यायमें लिखाहै ॥ १० ॥

---

१ दशमूलके अथवा त्रिफलाके क्वाथमें गुग्गुलको शुद्ध करके लेना चाहिये ।

अथ नारायणचूर्णविधिः ।

चित्रकस्त्रिफलाव्योषंजीरकंहपुषावचा ॥ यवानी
पिप्पलीमूलंशतपुष्पाजगंधिका ॥ ११ ॥ अजमो
दाशठीधान्यंविडंगंस्थूलजीरकम् ॥ हेमाह्वापौष्क
रंमूलंक्षारौलवणपञ्चकम् ॥ १२ ॥ कुष्ठंचेतिसमां
शानिविशालास्याद्द्विभागिका ॥ त्रिवृत्त्रिभागा
विज्ञेयादन्त्याभागत्रयंभवेत् ॥१३॥ चतुर्भागासा
तलास्यात्सर्वाण्येकत्रचूर्णयेत् ॥ पाचनस्नेहमाद्यै
श्चस्निग्धकोष्ठस्यरोगिणः ॥ १४ ॥ दद्याच्चूर्णंविरे
कायसर्वशूलप्रणाशनम् ॥ हृद्रोगेपाण्डुरोगेचका
सेश्वासेभगंदरे ॥ मंदाग्नौचज्वरे कुष्ठेग्रहण्यांच
गलग्रहे ॥ १५ ॥ शार्ङ्ग० खं० २ अ० ६ ॥

भाषानुवादः—अथ नारायणचूर्ण बनानेकी विधि वर्णन करतेहैं-१ चित्रक, २ त्रिफला, ३ सोठ, ४ मिरच, ५ पीपल, ६ जीरा, ७ हपुषा (हाऊवेर), ८ वच, ९ अजवान, १० पीपलामूल, ११ बडीशोंफ, १२ वनतुलसी, ॥ ११ ॥ १३ अजमोदा, १४ कचूर, १५ धनियाँ, १६ वायविडंग, १७ कलौंजी, १८ चोख, १९ पोकरमूल, २० सज्जीखार, २१ जवाखार, २२ पाचों नोन, ॥ १२ ॥ और कूठ यह २७ औषध बराबर, एकएकभाग तथा इंद्रायन दोभाग, निसोत तीनभाग, तथा दती ( दात्युणी ) भी तीनभाग ॥ १३ ॥ ४ चारभाग पीले थूहरकी जड अथवा पीला थूहरही लेवे, पश्चात् उक्त समस्त औषधोंको कूटके महीन कपडछान चूर्ण बनावे और रोगीको प्रथम पाचन

---

१ इसे महाराष्ट्रभाषामें दोरणीभी कहतेहैं, यह नदीके समीप होतीहै प्रसिद्धहै ।

२ थूहर के प्रकारका होताहै पर नारायणचूर्णमें कौडीदार थूहर जिसकी शाखें काटी जाते ही निकलती हैं कुछ पीलापनभी रहताहै उसे लेना चाहिये ।

अनतर स्निग्ध ( घृत ) पान विधिपूर्वक कराके जब उसका कोठा सचिक्कण हो- जावे तब यह नारायणचूर्ण रेचन ( दस्त ) होनेके लिये देवे, इससे सब प्रकारके शूल हृद्रोग, पाण्डु, कास, श्वास, भगंदर, मदाग्नी, ज्वर, कुष्ठ, संग्रहणी और गलग्रह आदि समस्त रोग दूर होतेहैं ॥ १५ ॥ ऐसा शार्ङ्गधरके दूसरे खंडके ६ वे अध्यायमे लिखाहै ॥

अथ मृत्युंजयरसनिर्म्माणविधिः ।

अव्यक्तः सिद्धिदश्शुद्धो रोगघ्नः कीर्तिवर्द्धनः ॥ यशःप्रदश्शिवःसाक्षान्मृत्युञ्जयरसःस्मृतः ॥१६॥ विषस्यैकंतथाभागंमरिचंपिप्पलीकणा ॥ गन्धकस्यतथाभागंभागंस्याट्टङ्कणस्यच ॥१७॥ सर्वत्र समभागंस्याद्द्व्यङ्गुलन्तुद्विभागिकम् ॥ चूर्णयेत्खल्वमध्येतुमुद्गमानांवटींश्चरेत् ॥ १८ ॥ जंबीरस्यरसेनात्रकार्यंहिङ्गुलशोधनम् ॥ रसश्चेत्सम भागःस्याद्द्व्यंगुलंनेष्यतेतदा ॥ १९ ॥ गोमूत्र शोधितंचात्रविषंसौरविशोधितम् ॥मृत्युरूपंज्वरंहन्तिमृत्युञ्जयरसस्स्मृतः ॥ २० ॥ तीव्रज्वरे महाघोरेपुरुषेयौवनान्विते ॥ पूर्णमात्राप्रदातव्या पूर्णंवटीचतुष्टयम् ॥ २१ ॥ स्त्रीबालवृद्धक्षीणेषुअर्द्धमात्राप्रकीर्तिता ॥ अतिवृद्धेचक्षीणेचशिशौ चाल्पवयस्यापि ॥ २२ ॥ तुर्य्यमात्राप्रदातव्याव्यवस्थासारनिश्चिता ॥ नवज्वरेमहाघोरेयामैका नाशयेद्ध्रुवम् ॥ २३ ॥ मध्यज्वरेतथाजीर्णेत्रिरात्रान्नाशयेद्ध्रुवम् ॥ सप्ताहात्सन्निपातोत्थंज्वरंजी

र्णकसंज्ञकम् ॥ २४ ॥ रसेन्द्रसारसंग्रहेज्वराधिकारेह्युक्तमिदम् ॥

भाषा०—अब मृत्युजयरस बनानेकी विधि वर्णन करते हैं अतुलित प्रभाव युक्त सिद्धिप्रद निर्मल ( दोषरहित ) रोगनाशक, कीर्तिविकाशक, यश देनेहारा, कल्याणस्वरूप यह मृत्युजय रस है ॥ १६ ॥ इसको इस प्रकारसे बनाना चाहिये—१ भाग विष ( वच्छनाग ) १ भाग कालीमिरच १ भाग छोटीपीपल १भाग शुद्ध आवलासार गधक १ भाग शुद्ध सुहागा ॥ १७ ॥ ये सब समान लेवे और हिंगुल २ भाग लेवे पश्चात् सबको नागरबेलीके पानके रसमें अथवा अदरकके रसमें खल करके मूगके बराबर गोलिया बनावे ॥ १८ ॥ इस मृत्यु-जय रसमे जो हिंगुल डाले सो जबीरीके रससे शुद्धकरके डाले, यदि सब औषधियोंके समान १ भाग शुद्धपाराही डाले तो फिर हिंगुलको न डाले॥१९॥ और विष ( वच्छनाग ) जो इसमें डाले उसेभी गोमूत्रमें शुद्धकरके धूपमे सुखा कर डालना चाहिये, इसप्रकारसे बनायाहुआ यह रस मृत्युरूप ज्वरका नाश कर-ताहै इसीलिये इसको मृत्युजयरस कहतेहैं ॥ २० ॥ यदि रोगी तरुण ( जवान ) अवस्थावाला हो तो उसे अतिवेगयुक्त भयकर ज्वरमेंभी इस मृत्युजयरसकी पूर्ण मात्रा देनी चाहिये, चारगोलीकी पूर्ण ( पूरी ) मात्रा इस रसकी होतीहै ॥२१॥ स्त्री, बालक, वृद्ध, और क्षीणरोगीको अर्द्धमात्रा ( २ गोली ) तथा अत्यत बूढेको, अत्यत क्षीणको और अति छोटेबालकको ॥२२॥ उक्त रसकी चौथाई मात्रा ( १ गोली, ) ही देनाचाहिये, क्योंकि मात्राका नियम अवस्थानुसारही निश्चय कियागयाहै—नवीन महाभयकर ज्वरको १ प्रहरमे ॥ २३ ॥ मध्यज्वरको अजीर्णज्वरको पुराणज्वरको, ३दिनमे,सन्निपातको और जीर्णज्वरको७दिनमें यह मृत्युजयरस दूर करताहै ॥ २४ ॥ ऐसा रसेन्द्रसारसग्रहके ज्वराधिकारमें लिखाहै.

---

१ ज्वर आगमनसे ७ दिनतक तरुण ( नवीन ) ज्वर ७ दिनसे १४ दिनतक मध्यज्वर १४ दिनसे २१ दिनतक पुराणज्वर और २१ दिन पश्चात् जीर्णज्वर कहाताहै ।

अथ वसन्तकुसुमाकररसनिर्म्माणविधिः ।

प्रवालरसमौक्तिकांबरमिदंचतुर्भागभावपृथक्पृथगथस्मृतेरजतहेमनीद्व्यंशके ॥ अथोभुजगरंगकंत्रिलवकंविमर्द्याखिलं शुभेहानिविभावयेद्भिषगिदंधियासर्वशः ॥ २५ ॥ द्रवैर्वृषनिशेक्षुजैः कमलमालतीपुष्पजैः पयःकदलिकंदजैर्मलयजैणनाभ्युद्भवैः ॥ वसन्तकुसुमाकरोरसपतिर्द्विवल्लोन्मितस्समस्तगदहृद्भवेत्किलानिजानुपानैरयम् ॥ २६ ॥ ग्रथान्तरतः ॥

भाषानुवादः—अब वसन्तकुसुमाकर रस बनानेकी विधि वर्णन करते है. मूगा, चद्रोदय, मोती और अभ्रकभस्म ये प्रत्येक ४भाग (४तोले) लेवे रूपेकी और सोनेकी भस्म २ भाग (दोदोतोला) पृथक् २ लेवे लोहभस्म (सार) सीसेकी भस्म, और बगभस्म (रागेकी भस्म) ये प्रत्येक तीनभाग (तीन तीन तोले) लेवे पश्चात् शुभदिन सुमुहूर्तमें वैद्य इन सबको एकत्रकर खल (खलपत्ते) में डाले और निम्न लिखित रसोकी यथायोग्य अपनी बुद्धिसे विचारके भावन देवे ॥ २९॥ अडूसा, हलदी, साठेका रस, कमलपुष्प, मालतीपुष्प, गोदुग्ध, केलाकद, चदन, और कस्तूरी इनमेंसे जिमका रस निकलसके उनके रसकी और जिनका रस न निकलसके उनकी वैसेही भावना देनेसे सब रसोका राजा यह वसतकुसुमाकर रस बतनाहै इसकी ४ रत्तीकी मात्रा न्यारे २ अनुपानोके साथ देनेसे समस्त रोगोंका नाश होय ॥ २६ ॥ ऐसा ग्रथातरमें लिखाहै

अथ लोकनाथरसनिर्म्माणविधिः ।

शुद्धोबुभुक्षितस्सूतोभागद्वयमितोभवेत् ॥ तथा गंधस्यभागौद्वौकुर्य्यात्कज्जलिकांतयोः ॥ २७ ॥ सूताच्चतुर्गुणेष्वेवकपर्देषुविनिःक्षिपेत् ॥ भागैकंटं

कणंदत्त्वागोक्षीरेणविमर्दयेत् ॥ २८ ॥ तथाशंख
स्यखण्डानांभागानष्टौप्रकल्पयेत् ॥ क्षिपेत्सर्वं
पुटस्यान्तश्चूर्णलिप्तशरावयोः ॥ २९ ॥ गर्तेहस्तो
न्मितेधृत्वापचेद्गजपुटेनच ॥ स्वांगशीतंसमुद्धृ
त्यपिष्ट्वातत्सर्वमेकतः ॥ ३० ॥ षड्गुंजासंमितं
चूर्णमेकोनत्रिंशदूषणैः ॥ घृतेनवातजेदद्यान्नवनी
तेनापित्तजे ॥ ३१ ॥ क्षौद्रेणश्लेष्मजेदद्यादतीसा
रेक्षयेतथा ॥ अरुचौग्रहणीरोगेकार्श्येमंदानलेत
था ॥ ३२ ॥ कासेश्वासेषुगुल्मेषुलोकनाथोरसो
हितः ॥ तस्योपरिघृतान्नंचभुंजीतकवलत्रयम् ॥
॥३३॥ मंचेक्षणैकमुत्तानःशयीतानुपधानके ॥ अ
नम्लमन्नंसघृतंभुंजीतमधुरंदधि ॥ ३४ ॥ प्रायेण
जांगलंमांसंमदेयंघृतपाचितम् ।सुदुग्धभक्तंदद्या
च्चजातेग्नौसाध्यभोजने ॥३५॥ सघृतान्मुद्गवटका
न्व्यंजनेष्वेवचारयेत् ॥ तिलामलककल्केनस्ना
पयेत्सर्पिषाथवा ॥ ३६ ॥ अभ्यंजयेत्सर्पिषाचस्ना
नंकोष्णोदकेनच ॥ कचित्तैलंनगृह्णीयान्नबिल्वं
कारवेल्लकम् ॥ ३७ ॥ वार्ताकुंशफरींचिंचांत्यजे
द्व्यायाममैथुनम् ॥मद्यंसंधानकंहिंगुशुण्ठीमाषा
न्मसूरकान् ॥ ३८ ॥ कूष्मांडंराजिकांकांपकांजि
कंचैवविवर्जयेत् ॥ त्यजेदयुक्तनिद्रांचकांस्यपात्रेच
भोजनम् ॥ ३९ ॥ ककारादियुतंसर्वंत्यजेच्छाक

फलादिकम् ॥ पथ्योऽयंलोकनाथस्तुशुभनक्षत्रवा सरे ॥४०॥ पूर्णातिथौशुक्लपक्षेजातेचंद्रबलेतथा॥ पूजयित्वालोकनाथंकुमारींभोजयेत्ततः ॥ ४१ ॥ दानंदद्याद्द्विघटिकामध्येग्राह्योरसोत्तमः ॥ रसा त्संजायते तापस्तदाशर्करयायुतम् ॥४२॥ सत्त्वं गुडूच्यागृह्णीयाद्वंशरोचनयायुतम् ॥ खर्जूरंदाडि मंद्राक्षामिक्षुखंडानिचारयेत् ॥ ४३ ॥ शार्ङ्ग० खं० अ० १२ ।

भाषानुवादः—अब लोकनाथरसके बनानेकी विधि वर्णन करते हैं २ भाग शुद्ध जो बुभुक्षित पारा—और १ भाग शुद्ध गंधक इन दोनोंको मिलाकर खरल करे जब इनकी कज्जली बन जावे तब ॥ २७ ॥ पारेसे चौगुनी कौडियोंमें वह कज्जली भरे पश्चात् १ भाग सुहागा लेकर उसे गोदुग्धमें खल करके उन कौडियोंके मुखपर लगावे कि जिससे उन कौडियोंमें भरी हुई कज्जली बाहर न निकलने पावे ॥ २८ ॥ पीछे ८ भाग शंखके टुकडे लेके मट्टीके दो सिकोरे ( शराई ) जिसको भीतर चूनेसे पोत ( लीप ) देवे और इन चूनेसे पोतेहुए दो सिकोरेमेंसे एकसिको-रेमें शंखके ८ भाग टुकडोमेसे आधे टुकडे भरकर उनपर वे कजली भरीहुई कौडिया रखकर उनके ऊपर जो शंखके शेष ( आधे ) टुकडे रहे सो रक्खे पश्चात् दूसरा सिकोरा ऊपरसे ढाककर इस संपुटके मुखको कपडमट्टीसे दृढ बंधकरके ॥ २९ ॥ १ हाथ गहरे खड्डे ( गड्ढे ) मे उस संपुटको रखकर

---

१ बुभुक्षित पारा उसे कहतेहैं जो गंधक आदिके जारणसे सुवर्णादि धातुओंके योग्य होय ।

२ संपुट उसे कहतेहैं जो दोनो शराई ( सिकोरे ) के मुख मिलाकर बंद किया जावे पर संपुट करनेके मट्टीके सिकोरोंको प्रथमही पाषाणपर युक्तिसे ऐसे घिसलेने चाहिये कि जिससे दोनों सिकोरोंकी कोर ऐसी मिलजावे कि जिसमे संधिमात्र न रहे।

गजेपुटसे पकावे ( आच देवे ) जब पूर्ण शीतल होजावे तब उस सपुटमेसे शखके टुकडोंकी और कज्जली भरीहुई कौडियोंकी समस्त भस्म एकत्रकर खलमें महीन पीसलेवे ॥ ३० ॥ इसे-लोकनाथरस कहते हैं इसमेंसे ६ रत्ती मात्र लेकर उसमे २९ काली मीरचीके चूर्णको मिलाकर घीके सग वातरोगमें नवनीत ( माखन ) के सग पित्तरोगमे ॥ ३१ ॥ और सहत सग कफरोगमे देवे तो उक्त समस्त रोग दूर होय, तथा अतिसार, क्षयी, अरुचि, सग्रहणी, कृशता, मदाग्नि ॥ ३२ ॥ कास, श्वास और गुल्म इन रोगोंपरभी यह लोक नाथरस अतिहितप्रद है इसको सेवन करनेवाला निम्नलिखित प्रकारसे आहार विहारका वर्ताव रक्खे उक्त रसकी पूर्वोक्त मात्रा लेकर उसपर घृतसहित चाव लोंके ३ ग्रास ( कवल ) लेवे ॥ ३३ ॥ पश्चात् मच ( खाट ) पर तकिया गद्दी ( बिछौने ) विनाही एकक्षणभर सीधा सोवे—खटाईको छोडकर घृतसहित मिष्टान्न और मीठे दहीकोभी खावे ॥ ३४ ॥ मासाहारी ( मासखानेवाले मनुष्य ) को जागल ( हरिणआदि जागलदेशज जीवोंका ) घृतपक्वमासभी खानेको देवे और सायकालके भोजनके समय यदि जठराग्नि प्रदीप्त होवे, ( अच्छी भूख लगे ) तो दूध चावल खानेको देवे ॥ ३५ ॥ ओर मुख अच्छा होने तथा रुचि बढानेके लिये व्यजनोकी जगह घीमें बनाये ( तले ) हुए मूगके बडे खावे, तिल और आवलोंको पीसकर उनके कल्प ( पीठी ) से अथवा घृतसे ॥ ३६ ॥ शरीरको मलकर कुछ ( अल्प ) गरमपानीसे स्नान करे और तेलको खानेपीने शरीरके लगानेमें कदापि स्वीकार न करे. बील, करेले ॥ ३७ ॥ कटेलीका फल, मछली, अमली, व्यायाम, ( कसरत ) स्त्रीसग, ( मैथुन ) मदिरा, सवीन हींग सोंठ, उडद, मसूर, ॥ ३८ ॥ कोहला, राई, काजी, अयोग्यनींद, कासेके पात्रमें भोजन ॥ ३९ ॥ जिनके नामके आदिमें ककारहो ऐसे शाक और फल इन सबको त्यागन कर (छोड,दे

१–३० अगुल ( सवाहाथ ) का एक शकु बनाके उसीके प्रमाण लबा चौडा गहरा गड्डा खोदके उसमें ५०० गोबरी (आलनेकडा) भरके उन कडोपर सपुट रखके ऊपरसे पुन. ५०० पूर्वोक्त गोबरी भरके आच देवे इसे गजपुट कहतेहैं ।

२ सवान, यह भी एक मदिरा ( मद्य, दारू, शराब, बराडी ) का ही भेद है.

लोकनाथरसका पथ्य वर्णन कियाहे, प्रथमारम्भ दिन शुभ नक्षत्र शुभ- ॥ ४० ॥ पचमी, दशमी, पूर्नोतिथि, शुक्लपक्ष, और चन्द्रबलयुक्त तम मुहूर्तमें लोकनाथ ( परमेश्वर और उक्तरस ) का पूजन करके ... जन कराके ॥ ४१ ॥ ओर स्वशक्त्यनुसार दोघड़ी पर्यन्त अन्न, ... स्तक, छत्र, भूमि, गो आदिका दान देकर, इस लोकनाथरसको ग्रहण करना चाहिये, यदि इसके ग्रहण करनेपर कुछ उग्रता (ताप) हो तो, मिश्री ॥ ४२ गुरुच ( गिलोय ) सत्त्व और वंशलोचन इनको मिलाके ग्रहण ... खर्जूर, अनार, दाख, और इक्षु [ साठे ] के टुकडे इन्होंमेसे किसीकोभी ... करे ॥४३॥४४॥ ऐसा शार्ङ्गधरके दूसरेखडके १२ वे अध्यायमें लिखाहै

## अथ स्वर्णमालिनीवसन्तरसनिर्माणविधिः ।

**स्वर्णभुक्तादरदमरिचंभागवृद्ध्याग्रहीतं खर्प रर्यष्टौप्रथममखिलंमर्दयेन्मृक्षयेण॥ यावत्स्नेहो व्रजातिविलयंमर्दनेदीयतेऽसौ । गुंजाद्वंद्वंमधुमग धयामालिनीप्राग्वसंतः ॥ ४५ ॥ ग्रं० त० ।**

भाषानुवादः--अब स्वर्णमालिनीवसतरसके वनानेकी विधि वर्णन करतेहैं, १ मासा सुवर्णपत्र (सोनेकेवर्क) २ मासे अनवींधे मोती ३ मासे सिंगरफ ४ मासे कालीमिरच ८ मासे शुद्ध खपरिया इन सबको १ प्रहर पर्यत मक्खनसे खरलकरे ( खलपत्तेमें घोटे ) पश्चात् महीन छिलकेवाले ( कागजी ) निंबूके रससे जबतक मक्खनकी चिकनाई दूर न हो तबतक घोटे, चिकनाई दूर होनेपर इसकी टिकिया वनालेवे इसे स्वर्णमालिनीवसतरस कहतेहैं इस रसको पीपल और सहत सग २ रत्तीमात्र देवे तो सर्व रोग दूर होंय ॥ ४५ ॥

## अथ बृहन्मालिनीवसन्तरसनिर्म्माणविधिः।

**वैक्रातमभ्रंरवितापयरौप्यंगंधःप्रवालंरसभस्मलो हम्॥ सटंकणंशंबुकभस्मसर्वंसमस्तमेतच्चवरी**

गजपुटमें पकावे ( आंच देवे ) जब पूर्ण शीतल होजावे तब उस संपुटमेंसे शंखके टुकडोंको और कज्जली भरीहुई कौडियोंकी समस्त भस्म एकत्रकर खलमें महीन पीसलेवे ॥ ३० ॥ इसे लोकनाथरस कहते हैं इसमेंसे १ रत्ती मात्र लेकर उसमें २९ काली मीरचींके चूर्णको मिलाकर घीके संग वातरोगमें नवनीत ( माखन ) के संग पित्तरोगमें ॥ ३१ ॥ और सहत संग कफरोगमें देवे तो उक्त समस्त रोग दूर होय, तथा अतिसार, क्षयी, अरुचि, संग्रहणी, कृशता, मंदाग्नि ॥ ३२ ॥ कास, श्वास और गुल्म इन रोगोंपरभी यह लोकनाथरस अतिहितप्रद है इसको सेवन करनेवाला निम्नलिखित प्रकारसे आहार विहारका वर्ताव रक्खे उक्त रसकी पूर्वोक्त मात्रा लेकर उसपर घृतसहित चावलोंके ३ ग्रास ( कवल ) लेवे ॥ ३३ ॥ पश्चात् मंच ( खाट ) पर तकिया गद्दी ( बिछौने ) विनाही एकक्षणभर सीधा सोवे—खटाईको छोडकर घृतसहित मिष्टान्न और मीठे दहीकोभी खावे ॥ ३४ ॥ मांसाहारी ( मांसखानेवाले मनुष्य ) को जांगल ( हरिणआदि जांगलदेशज जीवोंका ) घृतपक्कमांसभी खानेको देवे और सायंकालके भोजनके समय यदि जठराग्नि प्रदीप्त होवे, ( अच्छी भूख लगे ) तो दूध चावल खानेको देवे ॥ ३५ ॥ और मुख अच्छा होने तथा रुचि बढानेके लिये व्यंजनोंकी जगह घीमें बनाये ( तले ) हुए मूंगके बडे खावे, तिल और आमलोंको पीसकर उनके कल्प ( पीठी ) से उबटना करावे ॥ ३६ ॥ शरीरको मलकर कुछ ( अल्प ) गरमपानीसे स्नान करे और तेलको खानेपीने शरीरके लगानेमें कदापि स्वीकार न करे. बेल, करेले ॥ ३७ ॥ कटेरीका फल, मछली, अमली, व्यायाम, ( कसरत ) स्त्रीगमन, ( मैथुन ) मदिरा, सधान हींग सोंठ, उडद, मसूर, ॥ ३८ ॥ [illegible], राई, कांजी, अनोप्यमांस, कांसेके पात्रमें भोजन ॥ ३९ ॥ जिनके [illegible] आदिमें ककारहो ऐसे शाक और फल इन सबको त्यागन कर (छोड़दे

---

१-२ [illegible] ( [illegible] ) का एक गड्ढा बनाके उसीके प्रमाण लंबा चौड़ा [illegible] उसमें ५०० गोबरी (आरनेकण्डे) भरके उन कण्डोंपर संपुट [illegible] ऊपरसे फिर ५०० [illegible] गोबरी भरके आग देवे इसे गजपुट कहते हैं।
३ [illegible], यह भी एक मदिरा ( मद्य, दारू, शराब, [illegible] ) का ही भेद है.

ह लोकनाथरसका पथ्य वर्णन कियाहे, प्रथमारंभके दिन शुभ नक्षत्र शुभ-
वार ॥ ४० ॥ पंचमी, दशमी, पूर्णातिथि, शुक्लपक्ष, और चन्द्रबलयुक्त
उत्तम मुहूर्तमें लोकनाथ ( परमेश्वर और उक्तरस ) का पूजन करके कन्याको
भोजन कराके ॥ ४१ ॥ और स्वशक्त्यनुसार दोवडी पर्यन्त अन्न जल वस्त्र
पुस्तक, छत्र, भूमि, गो आदिका दान देकर, इस लोकनाथरसको ग्रहण करना
चाहिये, यदि इसके ग्रहण करनेपर कुछ उष्णता (ताप) हो तो, मिश्री ॥४२॥
गुरच ( गिलोय ) सत्त्व और वंशलोचन इनको मिलाके ग्रहण करे अथवा
खर्जूर, अनार, दाख, और इक्षु [ साठे ] के टुकडे इन्होंमेंसे किसीकोभी भक्षण
करे ॥४३॥४४॥ ऐसा शार्ङ्गधरके दूसरेखंडके १२ वे अध्यायमें लिखाहै

अथ स्वर्णमालिनीवसन्तरसनिर्माणविधिः ।

स्वर्णमुक्तादरदमरिचंभागवृद्ध्यागृहीतं खर्प
र्यंष्टौप्रथममखिलंमर्दयेन्मृक्षयेण ॥ यावत्स्नेहो
व्रजतिविलयंमर्दनेदीयतेऽसौ । गुंजाद्वंद्वंमधुमग
धयामालिनीप्राग्वसंतः ॥ ४५ ॥ ग्रं० त० ।

भाषानुवादः--अब स्वर्णमालिनीवसंतरसके बनानेकी विधि वर्णन करतेहैं,
१ मासा सुवर्णपत्र (सोनेकेवर्क) २ मासे अनवींधे मोती ३ मासे सिंगरफ ४ मासे
कालीमिरच ८ मासे शुद्ध खपरिया इन सबको १ प्रहर पर्यंत मक्खनसे खरलकरे
( खलपत्तेमें घोटे ) पश्चात् महीन छिलकेवाले ( कागजी ) निंबूके रससे जबत-
क मक्खनकी चिकनाई दूर न हो तबतक घोटे, चिकनाई दूर होनेपर इसकी
टिकिया बनालेवे इसे स्वर्णमालिनीवसंतरस कहतेहैं इस रसको पीपल और
सहत संग २ रत्तीमात्र देवे तो सर्व रोग दूर होंयँ ॥ ४५ ॥

अथ वृहन्मालिनीवसन्तरसनिम्र्माणविधिः।

वैक्रांतमभ्रंरवितापयरौप्यंगंधःप्रवालंरसभस्मलो
हम् ॥ सटंकणंशंबुकभस्मसर्वंसमस्तमेतच्चवरी

रजन्योः ॥ ४६ ॥ द्रवैर्विमर्द्यमुनिसंख्ययाचकस्तू
रिकाशीतकरेणपश्चात् ॥ तदाबृहत्पूर्वकमालिनी
प्राग्वसंतनामारसदोरसोयम् ॥ ४७ ॥ ग्रं० त० ।

भाषानुवादः -अब बृहन्मालिनीवसंत रसके बनानेकी विधि लिखते हैं, वैक्रान्त ( रत्नविशेष ) की भस्म, अभ्रकभस्म, ताम्रभस्म, चांदीभस्म, शुद्ध-गन्धक, मुक्ताभस्म, चन्द्रोदय, लोहभस्म, सुहागा, शङ्खभस्म ये सब बराबर लेके मर्दन करे पश्चात् शतावरीके रसकी और हलदीके रसकी ॥४६॥ सात २ भावना दे तदनन्तर कस्तूरी और कपूरकी यथायोग्य भावनादेकर अनुमानसे टिकिया बांधलेवे इसे बृहन्मालिनीवसन्तरस कहते हैं यहरस-रस ( हर्ता ) नेत्ररोग और समस्त रोगोंको दूर करनेवाला है ऐसा ग्रंथांतरमें लिखा है॥४७॥

अथ पाशुपतरसनिर्माणविधिः ।

शुद्धंसूतंद्विधागंधंत्रिभागंतीक्ष्णभस्मकम् ॥ त्रि
भिस्समंविषंदेयंचित्रकक्काथभावितम्॥ ४८॥ धूर्त्त
बीजस्यभस्मापिद्वात्रिंशद्भागसंयुतम् ॥ कटुत्रयं
त्रिभागंस्याल्लवंगैलाचतत्समम् ॥ ४९ ॥ जाती
फलंतथाकोषमर्द्धभागंनियोजयेत् ॥ तथार्द्धंलव
णंपञ्चसामुद्रंकरपटुतिन्तिडी ॥ ५० ॥ अपामार्गा
श्वत्थजंचक्षारंदद्याद्विचक्षणः॥ हरीतकीयवक्षारं
नलिकांहिंगुजीरकम् ॥ ५१ ॥ टंकणंचमूततु
ल्यभागंखल्वेयत्नेनमर्द्दयेत् ॥ भोजनान्ते प्रयोक्तव्या
गुंजाद्वयप्रमाणतः ॥ ५२ ॥ रसःपाशुपतोनाम
सद्यःप्रत्ययकारकः ॥ दीपनःपाचनोह्यग्रसद्यो
ऽग्निवृद्धिरुचिकारम् ॥ ५३ ॥ रसेन्द्रसारसंग्रहेऽ-
नेकशास्त्रविचार्योक्तमिदम् ॥

भाषानुवादः—अब पाशुपतरसके बनानेकी विधि वर्णन करतेहे, १ भाग शुद्ध पारा २ भाग शुद्ध गंधक ३ भाग कातलोहभस्म और इन सबके बराबर शुद्ध विप (बच्छनाग) लेकर चित्रकके क्वाथमें उक्त सबोंको खरल करे ॥ ४८॥पश्चात् ३२ भाग धतूरेके बीजोंकी भस्म३भाग त्रिकटु ( सोंठ, मिरच, पीपल ) ३भाग तीनही भाग लोंग ३ भाग इलायची ॥ ४९ ॥आधा भाग जायफल और आधा भाग जायपत्री अर्थात् दोनों मिलकर ३ (तीन)भाग तथा पाचो नोन, थूहर, आक, एरंड इमली ॥ ५०॥ ऊगा ( चिरचिरा, अधाझाडा अपामार्ग ) और पीपल इन सबका खार, हर्ड, जवाखार, सज्जी, हींग, जीरा ॥ ५१ ॥और सुहागा ये प्रत्येक शुद्ध पारेके बराबर ( एकएक भाग ) लेके और इन सबको महीन पीस पूर्वोक्त चित्रकके क्वाथमे खरल किये हुए रसोंमें मिलाकर निंबूके रससे पुन खल करे जब सब घुटकर एक जीव होजावे तब इसे चीनी या कॉचके पात्रमें रक्खे इसमेसे १ रत्ती भोजनके पश्चात् खिलावे तो ॥ ५२ ॥ यह पाशुपतरस तत्क्षणही अपने गुणको दिखलाता है, यह दीपन, पाचन, हृदयको बलप्रद और विशूचिका ( महामारी, हैजेकी बीमारी ) का शीघ्रही नाश करनेवाला है ॥ ५३ ॥ ऐसा रसेंद्रसारसंग्रहके ज्वराधिकारमें लिखा है

अथ पर्पटीरसनिर्म्माणविधिः ।

रसंत्रिगुणगंधेनमर्दयित्वासभृंगकम् ॥ लोहपात्रे घृताभ्यक्तेद्राविलंवदराग्निना ॥ ५४ ॥ ऊर्ध्वाधो गोमयंदत्त्वाकदल्याःकोमलेदले ॥ स्निग्धेपत्रेह्य योदर्व्यापर्पटाकारतानयेत् ॥ ५५ ॥ पादेलोहे विनिःक्षिप्तेलोहपर्पटिकाभवेत् ॥ ताम्रेपादेविनिः क्षिप्तेताम्रपर्पटिकाभवेत् ॥ ५६ ॥ विषपादंचसं जीतत्वसाध्येष्वामयेषुच ॥ सुरसायाजयन्त्या श्वकन्यकाढकरूपयोः ॥ ५७ ॥ त्रिफलायामुने

भाङ्गर्थामुंड्यात्रिकटुसंज्ञयोः ॥ भृंगराजस्यवह्ने श्चप्रत्यहंद्रवभावितम् ॥५८॥ आर्द्रकस्यद्रवेणाथ सप्तधाभावयेत्पुनः ॥ अंगारेस्वेदयेदीषत्पर्पटीरस सुत्तमम् ॥ ५९ ॥ गुंजाष्टकंददीतास्यताम्बूली पत्रसंयुतम् ॥ पिप्पलीरसकैश्चापिनिर्गुंड्याह्यनु पाययेत् ॥ ६० ॥ त्रिकंटकस्यमूलानिशुंठींछित्त्वा विनिःक्षिपेत् ॥ अजाक्षीरेसनीरार्द्धंयावत्क्षीरंनि पाचयेत् ॥ ६१ ॥ तत्क्षीरंपाययेद्रात्रौसकणंभोज येदपि ॥ कूष्मांडंवर्जयेच्चिंचावृंताकंकर्कटीमपि ॥ ६२ ॥ आरनालंचतैलंचमैथुनंचविवर्जयेत् ॥ मासत्रयंतुसेवेतकासश्वासापनुत्तये ॥ ६३ ॥

भाषानुवादः—अब पर्पटीरसके बनानेकी विधि वर्णन करते हैं—४ तोले शुद्ध पारा और १२ तोले शुद्ध गंधक लेकर इन दोनोंको खल करे, जब कजली [illegible] तब उस भंगरेके रसमें घोटे, फिर घीसे चुपड़ेहुए लोहपात्रमें भंगरेके रसमें [illegible] कजलीको डालकर बेरीकी लकडीकी आंच देके पिघलावे ॥५८॥ [illegible] पर गोबर बिछाकर उस गोबरपर उत्तम चिकना केलेका [illegible] उन केलेके पत्तेपर पिघली हुई कजलीको डाल देवे और उसके ऊपर [illegible] पत्ता रखकर उसपै पुनः गोबर डालकर ऐसे प्रकारसे [illegible] उस पिघली हुई कजली पर्पटीके समान बन जावे ॥ ५९ ॥ [illegible] मिलानेमें, लोहपर्पटी, और ताम्रभस्म [illegible] कहलाती है ॥ ६० ॥ पश्चात् इस पर्पटीमें तदनुसार [illegible], मिलाकर, तुलसी, अरनी ( अग्निमंथ [illegible] [illegible] ॥ त्रिफला, अजान्नि, भारंगी, गोरखमुंडी, [illegible] इन [illegible] रसकी तथा क्वाथकी एकएक भावना

देवे ॥ ५८ ॥ फिर अदरकके रसकी ७ भावना देकर अगारपर कुछ स्वेदन करके रक्खे, यह असाध्य रोगोंपरभी उत्तम पर्पटी रसहै ॥ ५९ ॥ इस रसकी १ मासे भरकी मात्रा पानमें अथवा १० पिपलीके चूर्ण सग देवे और ऊपरसे निर्गुंडीके रसको ॥ ६० ॥ अथवा गोखरूकी जड और सोंठको बकरीके दूधमें डालकर उससे आधा पानी मिलाकर औटावे जब दूधमात्र शेष रह जावे तब छानकर ॥ ६१ ॥ पीपलीयुक्त इस दूधको रात्रिके समय पिलावे और उत्तम प्रकारका भोजन करावे तो वह पुरुष रोगरहित दिव्यदेह होय. इस रसको सेवन करनेवालेने कूष्माड ( कोहला ) इमली बैंगन, ककडी ॥ ६२ ॥ काजी, तेल और मैथुन ( स्त्रीसग व्यवाय ) इनको त्यागन ( छोड ) ही देवे. इस पर्पटीरसका यदि ३ मास पर्यंत सेवन करे तो समस्त कास और श्वासभी दूर होयँ ॥ ६३ ॥ ऐसा प्रथातरमें लिखा है ।

### अथ जयावटीनिम्मर्माणविधिः ।

**विषंत्रिकटुकंमुस्तंहरिद्रानिम्बपत्रकम् ॥ विडंग मष्टमंचूर्णछागमूत्रैस्ससमंसमम् ॥ चणकाभा वटीकार्यास्याज्जयायोगवाहिका ॥ ६४ ॥ रसेंद्र० सं० ज्वराधि० ॥**

भाषानुवादः—अब जयावटीके बनानेकी विधि वर्णन करते हैं. शुद्ध विष ( सिंगया ) त्रिकटु ( सोंठ, मिरच, पीपल ) नागरमोथा, हलदी, नींबके पत्ते और वायविडग ये आठों समान लेकर इनका महीन चूर्ण बनावे फिर, उनको बकरीके मूत्रमें खल करके चनेके बराबर वटी ( गोलिया ) बनावे इसे जयावटी कहते हैं, यह पृथक् २ अनुपानोंसे अनेक रोगोंको दूर करती है ॥ ६४ ॥ ऐसा रसेंद्रसारसंग्रहमे ज्वराधिकारमे लिखाहै ॥

### अथ जयंतीवटीनिम्मर्माणविधिः ।

**विषपाठाश्वगंधाचवचातालीशपत्रकम् ॥ मरीचं पिप्पलीनिम्बमजामूत्रेणतुल्यकम् ॥ वटिकापूर्वव**

३ रसः-रसायनार्थिभिर्लोकैःपारदोरस्यतेयतः ॥
ततोरसइतिप्रोक्तस्सचधातुरपिस्मृतः॥ ४ ॥

४ उपरसाः-गन्धोहिङ्गुलमभ्रतालकशिलास्स्रोतोऽञ्ज
नंटङ्कणम् ॥ राजावर्तकचुम्बकौस्फटिकयाशं
खःखर्टीगैरिकम् ॥ कासीसंरसकङ्कपर्दसिक
ताबोलश्चकंकुष्टकम् ॥ सौराष्ट्रीचमताअमीउ
परसास्सूतस्यकिंचिद्गुणैः ॥ ५ ॥

५ रत्नानि-वज्रंगारुत्मकंपुष्परागोमाणिक्यमेवच ॥
इन्द्रनीलश्चगोमेदस्तथावैदूर्य्यमित्यपि ॥
मौक्तिकंविद्रुमश्चेतिरत्नान्युक्तानिवैनव ॥ ६ ॥

६ उपरत्नानि-उपरत्नानिकाचश्चकर्पूराश्मातथैवच ॥
मुक्ताशुक्तिस्तथाशङ्खइत्यादीनिबहून्यपि ॥ ७ ॥

७ विषाः-विषंतुगरलःक्ष्वेडस्तस्यभेदानुदाहरे ॥
वत्सनाभःसहारिद्रःसक्तुकश्चप्रदीपनः ॥ ८ ॥
सौराष्ट्रिकःशृङ्गकश्चकालकूटस्तथैवच ॥
हालाहलोब्रह्मपुत्रोविषभेदाअमीनव ॥ ९ ॥

८ उपविषाः-अर्कक्षीरंस्नुहीक्षीरंतथैवकरिहारिका ॥
कर्वीरकोऽथधत्तूरः पञ्चोपविषाः स्मृताः॥ १० ॥
भा० प्र० पू० खं० १ भा० ॥

भाषानुवादः-अब इसके आगे धातु, उपधातु, रस, उपरस, रत्न, उपरत्न, विष और उपविषोंके शोधन और मारण ( भस्मकरने ) का विवेक ( विचार ) वर्णन करेंगे ॥ १ ॥

१ सातधातु—१ सोना २ चांदी ३ तांबा ४ रांग (कथील) ५ जस्ता ६ सीसा और ७ लोहा ये पहाडोंसे उत्पन्न होनेवाले सात धातु हैं ॥ २ ॥

२ उपधातु—१ सोनामक्खी २ रूपामक्खी ३ नीलाथोथा ४ कांसा ५ पीतल ६ सिंदूर और ७ शिलाजीत ये सात उपधातुएँ हैं ॥ ३ ॥

३ रस—जरा रोगरहित और बल बुद्धि वृद्धिसहित रहनेकी इच्छावाले मनुष्योंकरके पारा भक्षण किया जाता है इस कारण अथवा सुवर्णादि सर्व-धातुओंको भक्षण करजानेवालाहै इस लिये पारेको रस तथा धातुभी कहते हैं॥४॥

४ उपरस—गंधक, हिंगुल, अभ्रक, हरताल, मनशिल, कालासुरमा, सुहागा, [illegible] (खेटी) चुम्बकपाषाण, फिटकरी, शंख, खडिया, गेरू, हीरा कसी, [illegible], कौडी, बालू (सिकता) बोल मुरदारसंग, और मुलतानी ये उपरस हैं ये पारेके किंचित् गुणयुक्त मानेगये हैं ॥ ५ ॥

५ रत्न—हीरा, पन्ना, माणिक, पुखराज, नीलमणी (नीलम) गोमेद ([illegible]) वैदूर्य (श्याम मणी), मोती और मूंगा ये नवरत्न कहातेहैं ॥ ६॥

६ उपरत्न—कांच, [illegible], मोतीकी सीप और शंख इत्यादि उपरत्न कहाते हैं ॥ ७ ॥